अरण्यकुसुम—हि० कुसुम, कुम दाना।

अरण्यकार्पासी—हि० वनकपास।

अरण्यकुलत्थिका—हि० वनकुरथी। बं० वनकुलत्थ।

अरण्यजीरक—हि० वनजीरा।

अरण्यसूरण—हि० जङ्गली सूरण।

अरिमेद—हि० हिवर।

अर्क—हि० आक, मदार, आकड़ा। बं० आकन्द।

अद्रक—हि० आदी, अद्रक। बं० आदा।

अशोक—हि० अशोका। बं० अशोक।

अश्मन्तक—हि० सिरहटा, कपिमिलौरा।

अश्वखुरा—हि० सफेद गोकर्णी, सफेद कोयल। बं० दापर माली। श्वेतअपराजिता।

अश्वगन्धा—हि० असगन्ध। बं० अश्वगन्धा।

अश्वकार्यरिका—हि० घोड़े का घरा।

अश्वकर्ण—हि० छोटासाल। बं० लताज, शाल।

अश्वत्थ—हि० पीपरवृक्ष।

अश्वत्थी—हि० छोटा पीपल।

असन—हि० असन।

असितजम्बूक—हि० काली दुपहरिया।

अक्षोट—हि० डेरा टेरा। बं० बेल आखड़ा।

अहिफेन—हि० अफीम, अमल आफू। बं० अहिफेन।

## आ

आकाशमांसी—हि० आकाश जटामासी।

आखुकर्णी—हि० मूसाकर्णी। बं० इन्दुरकाणिपाना, आखीदन्ती।

आखुपाषाण—हि० सोमल।

आढकी—हि० अरहर, रहरी।

आदित्यपत्र—हि० आदित्यपत्र।

आदित्यभक्ता—हि० रोघसी, हुरहुज।

आमलकी—हि० आमला, आमरा। बं० आमलकी।

आम्र—हि० आम।

आम्रातक—हि० अवाड़ा। (कोंकण देशमें प्रसिद्ध)।
आम्रनिशा—हि० आंबाहल्दी।
आरग्वध—हि० बड़ा अमलतास।
आरामशीतला—हि० लोनी। शाक भेद।
आरामशीतला—हि० आराम शीतला।
आरि—हि० बलिखदिर, मदिकफल।
आरुक—हि० आलुबुखारा।
आवर्तकी—हि० बड़ो जाल, रक्त बाहुली।
आसुरी—हि० राई वं० सरिषा।
आह्ली—हि० रग।

## इ

इट—हि० गाडा, पांडा, ईख।
इक्षुदर्भा—हि० इक्षुदर्भ।
इंगुदी—हि० हिंगोट गोटी।
इंगुदी तैल—हि० हिंगोटका तैल।
इन्दीवरा—हि० उतरण।
इन्द्रजव—हि० इन्द्रजव।
ईश्वरलिङ्गिका—हि० शिवलिङ्गी।

## उ

उत्पल—हि० नील कमल।
उत्पलिनी—हि० चन्द्रविकाशी, कमलिनी।
उदुम्बर—हि० गूलर। बं० यज्ञ डुमुर।
उपकुञ्चिका—हि० कलौंजी, मगरैला। बं० कालोजी।
उपोदकी—हि० बडी पोई। बं० पुइशाक।
उशीर—हि० खस, कालावाल। बं० व्याणारमूल।
उष्ट्रकाण्डी—हि० उताटी।

## ऊ

ऊखल—हि० ऊखलद्रव्य।

## ऋ

ऋषभक—गौड़ वो काश्मीरमें प्रसिद्ध।
ऋद्धि—गौड़ देशमें प्रसिद्ध।

## ए

एकवीर—हि० एकवीर।
एरण्ड तैल—हि० अंडीका तैल।
एला—हि० इलायची, छोटी लायची। बं० छोट इलाइच।

एलावालुक—हि० एलवा। बं० ? लालु।

एर्वारु—हि० बडी ककडी।

## ऐ

ऐन्द्री—हि० इन्द्रायन। बं० राखालशशा।

## औ

औखर—हि० खारी नोन।

औद्भिद—हि० खारीखार, रेहनमक, रेहमसानोन, रेहका निमक।

## क

कटभी—हि० काली कटभी, काढी।

कट्फल—हि० कायफर। बं० कट्फल।

कटुतुम्बी—हि० कडुई तोंबई तितलौकी। बं० तितलाउ।

कटुका—हि० कुटकी। बं० कटकी।

कटुत्रिक—हि० कडुई बूटी, कडुई गुमफाल। बं० कनफुंदकी।

कटुवची—हि० कडवंची।

कटुनिष्पाव—हि० कडवा निष्पाव।

कटफल—हि० कायफर। बं० कट्फल, कायफाल।

कणगुग्गुल—हि० कणगूगल।

कतक—हि० निर्मली। बं० निर्मला।

कतृण—हि० रोहिस, रोहिषा, गन्धेज घास। बं० रामकर्पूर।

कदली—हि० केला, केरा।

कदम्ब—हि० कदम्ब, कदम।

कर्दंक—हि० कौडी।

कपिलशिंशपा—हि० पीला सिरस।

कपित्थ—हि० कैथ। बं० कयेतवेल।

कमल—हि० कमल। बं० पद्म।

करमर्द—हि० करौंदा, करौंदी। बं० करमचा।

करञ्ज—हि० कंजा, कटकरञ्ज।

करञ्जतैल—हि० करञ्जुआ तेल।

करीर—हि० करील करेल, करेल।

कहदो—हि० करवीरपी (कोकण देशमें प्रसिद्ध है।)

कर्कट—हि० काकड़।

कर्कटी—हि०—ककड़ी, काकड़ी। बं० कांकुड़।

कर्कोटकी—हि० खेकसा, ककोड़ा। बं० कांकरोल।

कर्चूर—हि० कचूर। बं० शठी।

कर्णस्फोटा—हि० कानफोड़ा।

कर्णिकार—हि० छोटा अमलतास, धनबहेरा, सोनालु, किरवारो। बं० छोटा सोंदाल।

कर्पूर—हि० कपूर। बं० कर्पूर।

कर्पूर तैल—हि० कपूरका तैल।

कर्पूरमणि—हि० करपुरनिया।

कलाय—हि० मटर केराव।

कलिकारी—हि० कलिहारी करिहारी, कलहिंस। बं० ईशलांगला।

कलिङ्ग—हि० तरबूज। बं० तरमूज।

कल्हार—हि० सफेद कमल चन्द्रविकाशी।

कस्तूरी—हि० कस्तूरी। बं० मृगनाभि।

कस्तूरीमल्लिका—हि० कस्तूरी मोतिया।

काकनासा—हि० कौआठोठी। बं० काकठुडो।

काकमाचिका—हि० मकोय, कवैया। बं० काकमाची, गुडकामाई।

काकजंघा—हि० काकजस्वा, मसी। बं० काकजंघा।

काकजम्बू—हि० नदी जामुन। बं० नदी जाम।

काकतिन्दुक—हि० काकतेंदू।

काकलीद्राक्षा—हि० किसमिस।

काकादनी—हि० काकमारी।

काकफल।

काकोली—हि० काकोली।

कामरुचि—हि० कामरूप।

कारवल्ली—हि० करैला। बं० करोला।

कारस्कार—हि० कुचला।

कासमर्द—हि० कसोदी, अगोथ।

कारी—हि० कारी।

कालाञ्जनी—हि० कालीकपास।

कार्पासी—हि० लाल कपास।

काश्मरी—हि० गम्भारी, कमारी खुमेर। बं० गाम्भारी।

काष्ठकदली—हि० काठकेला।

काष्ठधात्री—हि० छोटा श्रामला।
काष्ठदारु—हि० काठ देवदार।
काष्ठागरु—हि० काष्ठागर।
कासालु—हि० कामालु।
कासीस—हि० कसीस।
कुटज—हि० कुड। वं कुडची।
कुटुम्बिनी—हि० जंघा छीली।
कुणञ्जर—हि० क्षेसूरा।
कुद्दाल—हि० बनको कोदो।
वं० बनकोद्रव।
कुलक—हि० कुचा।
कुमुद—हि० सफेद कमल चन्द्र विकाशी।
कुरो—हि० कुरोधान्य।
कुलत्थिका—हि० वनकुरथी।
कुलित्थ—हि० कुलथी। वं० कुलत्थकलाई।
कुलञ्जन—हि० कुलिञ्जन।
कुष्ठ—हि० कूठ। वं० कुड।
कुसुम तैल—हि० कुसुमके बोजका तेल।
कूष्माण्डी—हि० कुम्हडा, कौहडा, पेठा। वं० माचिकुमड़ा।
कृमीगन्ध—हि० कृमीगन्ध।
कृष्णजीरा—हि० शाहजीरा।
कृष्णनिर्गुत्—हि० काली निर्गुण्डी। वं० श्याम निसिन्दा।
कृष्णकुटज—हि० कालाकूडा।
कृष्णकरवीर—हि० काली कनेर। वं० कृष्णकरवी।
कृष्णधत्तूर—हि० काला धतूरा।
वं० कृष्णधुतुरा।
कृष्णतुलसी—हि० कालीतुलसी।
कृष्णमरवक—हि० कालामरवा।
कृष्णसारिवा—हि० कालीसर, करिश्रासाठ। वं० श्यामालता
कृष्णागरु—हि० काला अगर।
कृष्णार्जक—हि० काला अजबला।
कृष्णोदुम्बरिका—हि० कठूमर, कटूमर। वं० डुमूर।
केकती—हि० केवड़ा, गगनधूल।
केना—हि० केना।
केविका—हि० केवा।
केहर्ष—हि० कृष्णनिंव, बरसंग, महानिम्ब। वं० कार्योफली।
कोकनद—हि० लाल कमल।
कोकिलाक्ष—हि० तालमखाना।
वं० कुलेखाड़ा।

कोद्रव—हि० कोदो, कोदव। व गोम।

कोलकन्द—हि० जङ्गली प्याज, कोलिकादा।

कोविदार—हि० पीला कचनार। बं० पीत काञ्चन।

कोशातकी—हि० झिमनीलता, जङ्गली (तरका) तोरई कड़वी तोरई।

कोशाम्र—हि० कोशाम। बं० केवड़ाफल।

कोशाम तैल—हि० कोशमका तैल।

कौसुम्भशाक—हि० कुसुमशाक।

कङ्कुष्ठ—हि० कङ्कुष्ठ, ताड़िका कङ्कुष्ठ।

कङ्कोल—हि० कबाबचीनी, शीतलचीनी, चीनीकबाब। बं० काकला।

कङ्गुल—हि० कागनी। बं० कागनी धान्य।

कण्ठकभरपुङ्खा—हि० शरपुङ्खा।

कण्टकारी—हि० कटेरी, लघु कटाई, भटकटेया, रगनी कटाली। बं० कण्टकारी।

कंथारी—हि० नागफनी, थूहर।

कन्दगुडूची—हि० कन्दगिलोय।

काचलवण—हि० कचलोन, कचिया लवण।

काण्डीर—हि० चिरचिरा, काडवेल।

काण्डेक्षु—हि० कास व केवी।

कान्तलौह—हि० कान्तलोह।

काम्भोजी—हि० सफेद घुंघची, चिरमिटीगुञ्ज, छोटली। बं० श्वेतकूंच।

कास्य—हि० कासा।

किञ्जल्क—हि० कमलकेसर।

कुङ्कुम—हि० केसर। बं० कुङ्कुम।

कुन्द—हि० कुन्द।

कुन्दरु—हि० सालईका गोंद, कुन्दरू। बं० कुंदरखोटी।

कुम्भ—कोंकणदेशमें प्रसिद्ध।

ख

खटिका—हि० खड़िया।

खड्गशिम्बी—हि० गोदजियासेव, सेम। बं० श्वेतसिम, मोगलाईसिम।

खदिर—हि० खैर।

खदिरसार—हि० खैरसार, कत्था।

खर्परी—हि० खापरिया।

खर्जूरी—हि० जङ्गली खजूर।

खसखस—हि० खसखस। बं० पोस्तदाना।

खण्ड—हि० बं० चीनी, शक्कर।

ग

गणिकारी—हि० मदनमादनी।

गर्भोटिका—हि० जरणी तृण।

गार्जर—हि० गाजर।

गारुत्मत हि० पन्ना।

गिरिकदली हि० जंगली केला।

गुग्गुल—हि० गूगल, गूगर। बं० गुग्गुल।

गुच्छकन्द—हि० गुच्छकन्द।

गुच्छकरञ्ज—हि० गुच्छकरञ्ज।

गुड—हि० गुड़।

गुडकन्द—हि० कसेरु, केसुक, चिचोड। बं० केसुर।

गुडची—हि० गिलोय। बं० गुलञ्च।

गुडासिनी—हि० गोदपटेर।

गुण्डाला—हि० गोंडाला।

गृहकन्या—हि० घीकुवार, ग्वारपाठा। बं० घृतकुमारी।

गैरिक—हि० गेरू।

गोक्षुरक—हि० गोखरू। बं० गोक्षुरी।

गोजिह्वा—हि० गोभी। बं० गोजिया, दानाशाक।

गोधापदी—हि० गोहालिया।

गोधूम—हि० गेहूं।

गोपालकर्कटी—हि० गोपाल काकडी।

गोमय—हि० गोबर।

गोमूत्र—हि० गोमूत्र।

गोमूत्रिका—हि० गोमूत्रतृण।

गोमेद—हि० गोमेद।

गोरचतुम्बी—हि० गोलतुम्बी।

गोरक्षदुग्धी—हि० गोरखदूधी।

गोरक्षी—हि० गोरख इमली।

गोरोचन—हि० गोलोचन। बं० गोरोचना।

गोलोमी—हि० गोलोमी। बं० भुंईकेश।

गोस्तनी—हि० कालीदाख।

गौरसुवर्णशाक—चित्रकूट देशमें प्रसिद्ध।

गङ्गापत्री—हि० गङ्गापत्ती।

गण्डपूर्वा—हि० गांडरदूब।

गन्धक—हि० गन्धक।

गन्धपत्रा—हि० कपूरहल्दी, गन्धपलाशी।

गन्धनाकुली—हि० सरहटी, गंडिनी, सुगन्ध नकुलकन्द। वं० सर्पकङ्कालिका।

गन्धमांसी—हि० गन्धमांसी।

गुण्डाला—हि० गोंडाला।

गृञ्जन—हि० लालमुठा।

ग्रन्थिपर्णी—हि० गठिवन, गठौना। वं० गेंठेला।

घ

घृत—हि० घी।

घृतकरञ्ज—हि० घीयकरञ्ज, घीकरञ्ज।

घोटी—हि० घोंटी।

घोली—हि० लोनिया शाक, लोनी।

च

चणक—हि० चना, छोला। वं० छोला।

चणिका—हि० चणद्रवण।

चतुष्फला—हि० गुलशकरी, गगेरन, गगिरसा। वं गोरचचाकुले।

चक्रमर्द—हि० पवाड़, पमाड़, चकवड़। वं० छाकुच, चाकन्दे।

चव्य—हि० चाभ। वं० चव्य।

चाणाक्यमूलक—हि० बड़ीमूली

चार—हि० चिरौंजी।

चित्रक, हि० चीता, चितरक। वं० चिता।

चित्रवल्ली—हि०, बड़ी इन्द्रफला।

चिर्भिटा—हि० गोरख ककड़ी।

चिल्लिका—हि० चिल्ली, बड़ा बथुआ।

चिविल्लिका—हि० छोटी लोनी।

चीडा—हि० चीढ़ देवदार।

चीनकर्पूर—हि० चीनीकपूर।

चुक्र—हि० बड़ा चुका। वं० चुका पालङ्ग।

चूर्ण—हि० चूना।

चोरक—हि० भटेउर।

चञ्चु—हि० चञ्चु, चेंचुना।

चञ्चुक—हि० चञ्चु।

चन्दन—हि० सफेद चन्दन।

चन्द्रकान्त—हि० चन्द्रकान्तमणि।

चम्पक—हि० चम्पा।

चण्डालकन्द—हि० चण्डालकन्द।

चाङ्गेरी—हि० अंबल, भालिलोणा।
चिञ्चा—हि० इमली, अम्बली। बं० आमरुल, तेंतुल।

## ज

जपा—हि० औडहुल, गुडहर।
जलुका—हि० पपरी, पनड़ी, पद्मावती, नाडीहिंग, लाख।
जलमधुक—हि० जलमहुआ। बं० जलमौल।
जलब्राह्मी—हि० ब्राम।
जलवेतस—हि० जलवेत।
जलशुक्ति—हि० नदीकी सीप।
जवादि—हि० जवादी कस्तूरी।
जातिपत्री—हि० जावित्री। बं० जईली।
जाती—हि० चमेली।
जातीफल—हि० बं० जायफल।
जालवर्त्तिका—हि० जालअम्बुल।
जीवनी—हि० डोडोशाक।
जीरक—हि० जीरा। बं० जीरा।
जीवकन्नो—हि० फांजी।
जीवक—गोड देशमें प्रसिद्ध है।
जीवन्ती—हि० बं० लघुजीवन्ती।
जीवशाक—हि० जीवशाक।
जेपाल—हि० जमेपाल, जमाल गोटा। बं० जयपाल।
जलुका—हि० पपरी, पनड़ी, पद्मावती, नाड़ीहिंग, लाख।
जम्बीर—हि० जम्बीरी। बं० गोंडालेबू।
जम्बू—हि० जामुन, जामन। बं० जाम।
ज्योतिष्मती—हि० मालकांगुनी। बं० लताफट्की।
ज्योतिष्मती तैल—हि० मालकांगनी तैल।

## झ

झिंझरीटा—हि० झिरझिटा, झंझरोटा।
झेण्डूक—हि० झेण्डू।

## ट

टङ्कण—हि० सोहागा।

## ड

डोडी—हि० डोडी।
डहरी—हि० सफरिकुमरा, लालपेठा।

त

तक्र—हि॰ छाछ।

तक्काह्वा—हि॰ ताका।

तमाल—हि॰ बं॰ तमाल।

तमालपत्र—हि॰ पत्रज, तेजपात। बं॰ तेजपत्र।

तरटी—हि॰ तरंटो।

तर्कारी—हि॰ अरनो। (कोकण देशमें प्रसिद्ध।)

तरुणी—हि॰ शेवती गुलाब।

तवक्षीर—हि॰ तवाखीर।

ताम्र—हि॰ तांबा, तामा।

तारमाक्षिका—हि॰ रूपामक्खी।

ताल—हि॰ ताड।

तालीसपत्र—हि॰ तालीसपत्र।

तिनिश—हि॰ तिरिच्छ, तिनसुना। बं॰ तिलिश।

तिल—हि॰ तिल।

तिलक—हि॰ बं॰ तिलक।

तिल तैल—हि॰ तिलका तेल।

तुन—हि॰ पारस पीपल, गजदण्ड।

तीक्ष्णफला—हि॰ काली राई।

तुत्थ—हि॰ नीला थोथा, नीला तूतिया।

तुरुष्क—हि॰ शिलारस।

तुलसी—हि॰ बं॰ तुलसी।

तृणकुङ्कुम—हि॰ तृणकेसर।

तृणधान्य—हि॰ तृणधान्य।

तेजफल—हि॰ तिरफल।

तेजोवती—हि॰ बड़ी मालकांगनी।

तैरणी—हि॰ तैरडा।

तैलकन्द—हि॰ तैलकन्द।

तुण्डिका—हि॰ कन्दूरी, कुलकांख। बं॰ कुन्दरकी।

तण्डुलीयदल—हि॰ चोलाई।

तण्डुलीयक—हि॰ चोलाई, चौराई बं॰ नैटेशाक, चांपानुतिया।

तिंदुक—हि॰ तेन्दू।

तुम्बरु—हि॰ बं॰ तुम्बरुफल।

त्रपु—हि॰ रांगा, रांगा।

त्रपुसैर्वारुकचारश कूष्माण्ड प्रभृति बीज तैल—हि॰ त्रपुसी, काकड़ी, चारोली, कोंहड़ोके बीजका तेल।

त्रपुसी—हि॰ खीरा, काकड़ी।

त्रायमाणा—हि॰ त्रायमाणा।

त्रिधारा—हि॰ तिधारा थूहर।

त्रिपर्णीकन्द—हि॰ त्रिपर्णीकंद।

त्रिवृत—हि॰ निशोय सफेद श्वेत पनिलर। बं॰ श्वेत-तेउडी।
त्रिसन्धि—हि॰ सांभो।
त्वच—हि॰ तज दालचीनी। बं॰ दारचिनी।

द

दग्धरुहा—कोकण देशमें प्रसिद्ध।
दधि—हि॰ दही।
दधिपुष्पी—हि॰ सुमरासेम, करियेसेम।
दमनक—हि॰ दौना, दवना।
दारुहरिद्रा—हि॰ दारुहल्दी। बं॰ दारुहरिद्रा।
दाहागरु—हि॰ दाहागरु।
दीर्घरोहिषक—हि॰ बडा रोहिषक।
दुग्ध—हि॰ दूध।
दुग्धपाषाण—हि॰ गिरगोला।
दुग्धफेनी—हि॰ दुधफेनी।
दुग्धतुम्बी—हि॰ मीठी तूम्बी। बं॰ लाऊ।
दुरालभा—हि॰ धमासा। बं॰ दुराला।
देवदारु—हि॰ देवदारु।
देवदाली—हि॰ सोनैया, बंदाल, घघरबेल, देवदाली, विदाल, विदाली।
द्रवती—हि॰ छोटी मूसाकर्णी। बं॰ इंदूरकाणिपाना।
द्राक्षा—हि॰ दाख।
द्रोणपुष्पी—हि॰ गोया, गुमा, दणहली। बं॰ कालयसिया।
द्रोणेय—हि॰ द्रोणीलवण, बरतनका नमक।

ध

धन्वन—हि॰ धामिन। बं॰ धामनि।
धरणीकन्द—मनूप देशमें होताहै
धव—हि॰ धो, धावा। बं॰ धाघोया।
धातकी—हि॰ धावई, धाय। बं॰ धाई।
धान्य—हि॰ धान्य।
धान्यक—हि॰ धनिया। बं॰ धनिया।
धान्यतैल—हि धान्य तेल।
धाराकदम्ब—हि॰ धाराकदम्ब।
धाराकोषातकी—हि॰ तोरई, तुरैया। बं॰ झिंगा।

धूमुपत्र—हि॰ कौड़ामार।
धूलिकदम्ब—हि॰ धूलिकदम्ब।
ध्वांक्षनाशिनी—हि॰ छोटी हाऊबेर।

न

नख—हि॰ नख।
नखनिष्पाविका—हि॰ छोटी सेंवी।
नदीवट—हि॰ नदीवड़।
नद्योदुम्बरिका—हि॰ नदी गूलर
नल—हि॰ नरसल। बं॰ नल, कच्ची बांसी।
नलिका—हि॰ पवारी।
नवनीत—हि॰ मक्खन।
नवमल्लिका—हि॰ नेवारी।
नाकुली—हि॰ नकुलचन्द्र।
नागकेसर—हि॰ नागकेसर।
नागचम्पक—हि॰ नागचम्पा।
नागदन्ती—हि॰ नागाबी। बं॰ नागदन्ती।
नागदमनी—हि॰ नागदौन। बं॰ नागदमा।
नागबला—हि॰ गुलसकरी,गंगेरन, गांगेरुआ। बं॰ गोरक्षचाकुले।
नागरमुस्ता—हि॰ नागरमोथा।
नागवल्ली—हि॰ नागरवेल।
नाडीहिंगु—हि॰ डिकामाली।
नारिकेल—हि॰ नारियल।
नारङ्ग—हि॰ नारङ्गी।
निकुञ्चिका—हि॰ सौंकाकाइ भेद।
निर्विषा—हि॰ निर्विषी।
निष्पाव—हि॰ भटवास, निष्पाव।
निष्पावी—हि॰ सेंवी।
निःश्रेणिका—हि॰ निश्रेणीतृण।
नील—हि॰ नीलम।
नीलदूर्वा—हि॰ नीली दूब।
नीलधत्तूर—हि॰ नीला धतूरा। बं॰ नील धुतुरा।
नील पलाश—हि॰ नीलपलास। बं॰ नील पलाश।
नीलबीज—हि॰ काला आसन। बं॰ नील आसन।
नीलवृक्ष—हि॰ नील वृक्ष।
नीलभार्कव—हि॰ पीला भांगरा
नील यूथिका—हि॰ नीलीजूही।
नीलसिन्दूक—हि॰ नीलसम्भालु
नीलाशोक—हि॰ नीलपलास। बं॰ नील पलाश।

नीलागिरिकर्णिका—हि० कालो गोकर्णी, नीलो कोयल। बं० नील अपराजिता।
नीलापुनर्नवा—हि० नीलीसांठ।
नीलाम्लान—हि० नीला कट सरैया।
नीलाम्ली—हि० काली पिठांडी।
नीलालु—हि० काला आलु, काला घोपा, काडा चिमकुरा।
नीली—हि० नील, लील। बं० नील।
नीलोत्पल—हि० नील कमल, चन्द्रविकाशी।
नीवार—हि० तीनी। बं० उडो-धान।
नैपाल—हि० नैपालनिंब, चि-रायता।
नन्दीवृक्ष—हि० नन्दीहच।
निम्ब तैल—हि० नीमके बीजका तेल।
निम्बूक—हि० नींबू। बं पाति-लेंबू।

प

पद्मोड—हि० पद्मोड।
पटोल—हि० परवल, पटोल।
पताङ्ग—हि० पतङ्ग।
पद्मा—हि० भारङ्गी।
पद्मक—हि० पद्माख। बं० पद्मकाष्ठ।
पद्मकन्द—हि० कमलकन्द।
पद्माक्ष—हि० कमलगट्टा।
पद्मिनी—हि० पद्मनी।
पनस—हि० कटहर, कटेर, फनस। बं० कांठाल।
पर्पट—हि० पीत पापडा, दवन पापडा। बं चेत पापडा।
परिपेल—हि० केवटी मोथा। बं० केउटसुथा।
परूषक—हि० फालसे। बं० फलसा।
पलाण्डु—हि० प्याज। बं० पियाज
पाचो—हि० पाच।
पाठा—हि० पाठ, पाढ। बं० आकनादि।
पानियालु—हि० पानीका आलु।
पानीय—हि० पानी।
पारद—हि० पारा।
पारिभद्र—हि० फरहद, जल नीम बं० पालिदामादार।

पालक्य—हि० पालक। बं० रालेक।

पाषाणभेदी—हि० पाषाणभेदी।

पित्तल—हि० पीतल।

पिप्पली—हि० पीपर, पीपल। बं० पीपुल।

पिप्पलीमूल—हि० पीपरामूल। बं० पीपुलमूल।

पीतकरवीर—हि० पीलीकनेर। बं० पीत करवी।

पीतचन्दन—हि० पीला चन्दन।

पीततण्डुला—हि० भातरेंगनी, हस्तीमेद।

पीतधत्तूर—हि० पीला धतूरा। बं० पीत धुतुरा।

पीत पलाश—हि० पीला पलास। बं० पीतपलाश।

पीत पुष्पी—हि० सहदेई। बं० पीतपुष्प, दण्डोत्पल।

पीत बन्धूक—हि० पीली दुपहरिया।

पीतमाक्षिक—हि० पीला आगरा।

पीतागस्त्य—हि० पीला अगस्तिया। बं० पीत बक।

पीता जगधा—हि० पीली दुरदुर

पीताम्लान—हि० पीला कट सरैया।

पुत्रजीव—हि० जीयापोता, पुनजीया। बं० पुतञ्जिया।

पुत्रदा—हि० पुत्रदाई, गर्भदात्री

पुन्नाग—हि० पुन्नाग, पुन्नाक। बं पुन्नाग।

पुष्करमूल—हि० गांठदा, पुष्करमूल।

पुष्पकासीस—हि० पुष्पकासीस।

पुष्पद्रव—हि० पुष्पद्रव।

पुष्पराज—हि० पुखराज।

पुष्पाञ्जन—हि० पुष्पाञ्जन।

पूग—हि० सुपारी। बं० सुपारी।

पूतिकरञ्ज—हि० दुर्गन्धकरञ्ज। बं० नाटा करञ्ज।

पृश्निपर्णी—हि० पिठवन, पिठौनी। बं० चाकुले, चाकोलिया, ग्रह्मजटा।

पेऊ—हि० जङ्गली झाऊ।

पेरोज—हि० फिरोजा।

पोतास—हि० भीमसेन कापूर।

पाण्डुफली—हि० पाटली।

पिण्डखर्जूर—हि० पिण्डखजूर, छुहारा। बं० खोहारा।

पण्डमूलक—हि॰ गोलमूली।
पिण्डालु—हि॰ पेंडालु।
पिण्डीनगर—हि॰ पिण्डीतगर।
पुण्डरीक—हि॰ सफेदकमल।
प्रपौण्डरीक—हि॰ पुण्डरिया।
प्रभद्र—हि॰ नीम। बं॰ निम।
प्रवाल—हि॰ मूंगा।
प्रसारिणी—हि॰ गन्धप्रसारिणी, पसरन। बं॰ गन्धभादुल्या।
प्रियङ्गु—हि॰ फूलप्रियङ्गु। बं॰ पितङ्ग।
प्लक्ष—हि॰ पाकर, पाकखर। बं॰ पाकुड़।

फ

फञ्जिका—हि॰ फाजी।
फौंडालु—कोकण देशमें प्रसिद्ध।

ब

बक—हि॰ बड़ी बोलसिरी। बं॰ पयसक।
बकुल—हि॰ मोलसरी, बनफुला। बं॰ बकुल।
बटलोह—हि॰ वठलोहा, निरु।
बदरी—हि॰ बेर बं॰ कुल।
बदरसाम्र—हि॰ बड़ा रसाल आम।
बनबर्बरिका—हि॰ सुगन्ध अजवला।
बनपिप्पली—हि॰ बनपीपल।
बब्बुल—हि॰ बबूर, कीकर। बं॰ बाबला।
बर्बर—हि॰ बाबरी, बनतुलसी।
बर्हिचूडा—हि॰ मोरपखा।
बला—हि॰ बरियारा। बं॰ वेड़ेला।
बलोत्तरा—हि॰ खिरेटो, खरहटी। बं॰ श्वेतवेड़ेला।
बल्वज—हि॰ नरई सावेघास।
बस्ताम्बी—हि॰ बोकड़ी।
बहुदल—हि॰ नाचनी।
बाकुची—हि॰ बावची। बं॰ सोमराज।
बालक—हि॰ सफेद बाला।
बिडलवण—हि॰ विरिया नमक कटिलानोन। बं॰ बिटलवण।
बिभीतक—हि॰ बहेड़ा। बं॰ बहेड़ा।
बिल्व—हि॰ बेलवृक्ष।
बसन्धि—हि॰ सांभी।
बीजपूर—हि॰ बिजौरा। बं॰ टावालेबु।

बृहच्चञ्चु—हि० बड़ी चञ्चु।
बृहज्जीवन्तिका—हि० बड़ी जीवन्ती।
बृहत्पीलु—हि० बड़ा पीलु।
बृहती—हि० बड़ी कटाई, बरहण्टा। बं० बृहती, व्याकुड़।
बृहद्रक्तालु—हि० बड़ी रक्तालु।
वेणुबीज—हि० वेणुयव।
बोल—हि० बोल।
बन्धूक—हि० दुपहरिया, गेजुनिया।
बन्ध्याककोंटका—हि० बांझककोड़ा, बांझखखसा।
बंशयव—हि० बंशयव।
ब्रह्मदण्डी—हि० ऊटकटारा।
ब्राह्मी—हि० ब्राह्मी, बरम्ही। बं ब्राह्मी।

भ

भव—हि० ढोमफल।
भद्रदन्तिका—हि० बड़ी दन्ती, मुगलाई अरंड।
भद्रमुस्ता—हि० भद्रमोथा। बं० भद्रमुथा।
भल्लातक—हि० भिलावा, भिलाए। बं० भेला।
भार्गी—हि० भारङ्गी, भांडगी, ब्रह्मनेटी। बं० वामुनहाटी।
भूखर्जूरी—हि० छोटी जङ्गली खजूर।
भूतसार—हि० पीला सोनापाठा
भूताङ्कुश—हि० भूतकेशी।
भूतुम्बी—हि० पातालतुम्बी।
भूतृण—हि० सुगन्ध रोहिष।
भूनाग—हि० केंचवे।
भूनिम्ब—हि० भूचिरायता, चिरैता। बं० भूचिराता।
भूपाटली—हि० भुंइपाडरी।
भूबदरी—हि० झरबेर।
भूमिज गुग्गुल—हि० भूमिगूगल
भूमिजम्बू—हि० बनजामुन।
भूम्यामलकी—हि० भूंय आंवला, अरआंवला। बं० भुइ आंवला।
भूम्याहुली—हि० सोनमक्खी।
भूर्जपत्र—हि० भोजपत्र। बं० भूर्जपत्र।
भृङ्गमारी—हि० भृङ्गमारी। (मालवामें प्रसिद्ध)।
भृङ्गाह्वा—हि० भ्रमरच्छली।
भेंडा—हि० रामतोरई।

म

मदन—हि॰ मैनफल। वं॰ मयना फल।

मद्य—हि॰ दारू, यूनानी शराब।

मधु—हि॰ शहद।

मधुक—हि॰ महुवा। वं॰ मोल, महुवा।

मधुकर्कटी—हि॰ पपई, पपड़-माकड़ी। वं॰ वाताबिलेबु।

मधुखर्जूरिका—हि॰ मीठी जं-गली खजूर।

मधुजम्बीर—हि॰ मीठा नेबू। वं॰ कमलालेबु।

मधुनारिकेल—हि॰ मधुनारियल

मधुरदाडिम—हि॰ मीठा अनार।

मधुयष्टी—हि॰ मुलहटी भेद।

मत्कुर—हि॰ मत्कुरखण।

मल्लिका—हि॰ वेल मोतिया।

मसूर—हि॰ मसूर।

मरिच—हि॰ काली मिरिच।

महाकरञ्ज—हि॰ करञ्जो, अ-रारि, बड़ा करञ्ज।

महाकन्द—हि॰ लाल लहसन।

महाजम्बू—हि॰ राजजामन, फ-रेंद। वं॰ गोलापजाम।

महाद्रोण—हि॰ बड़ा गोमा।

महानिम्ब—हि॰ बकायन। वं॰ घोड़ानिम।

महाशखेत—हि॰ बड़ी द्वीपा-न्तर खजूरी।

महापिण्डीतक—हि॰ बड़ा मैनफल।

महापिण्डीतक—पश्चिमा वृक्ष।

महामेदा—मोरङ्गदेशमें पहिलहै।

महानीली—हि॰ बड़ी नील।

महाराजाम्र—हि॰ महाराज आम्र।

महाराष्ट्री—हि॰ मरेठी एनिसंगा

महाश्वेता—हि॰ सफेदई। वं॰ पीतपुष्प, दण्डोत्पल।

महाशतावरी—हि॰ बड़ी सता-वर।

महाश्रावणी—हि॰ बड़ी मुण्डी।

महिषीकन्द—हि॰ भैंसाकन्द।

मनःशिला—हि॰ मनशिल।

मत्स्याक्षी—हि॰ मछेछी, मछेन्द्री, जलपीपर। वं॰ काचड़ागाप।

माकन्दी—हि॰ मायमूड।

माड—हि॰ माडा।

माधवी—हि॰ माधवी।

माणिक्य—हि० मानिकलाल।
माष—हि० उरद।
मायाफल—हि० माजूफल।
मार्कव—हि० भागरो। बं० भीमराज।
मालाकन्द—हि० मालाकन्द।
माषपर्णी—हि० मषवन, मषवन, बनउर्दी। बं० माषानी, बनमाष।
मिश्रोसोत्री—हि० छोटा कांस।
मिश्रेया—हि० सोंफ बड़ी सौंफ। बं० मौरी।
मीन.एडी—हि० मिसरी, खड़ी शक्कर।
मुकष्टक—हि० मठ, मोठ।
मुक्ताशुक्ति—हि० मोतीकी सीप।
मुखालू—हि० मुचकुन्द।
विशेष।
मुचकुन्द—हि० मुचकुन्द।
मुद्ग—हि० मूंग।
मुद्गपर्णी—हि० मुगोन मुगवन। बं० मुगानि।
मुद्गर—हि० मोतिया।
मुरा—हि० एकाङ्गीमुरा। बं० मुरामांसी।

मुष्कक—हि० मोखा, फरवाह।
मुसलीकन्द—हि० काली मुसली।
मूर्वा—हि० चूरीनहार, चुरनहार, मरोरफली। बं० मूर्वा
मूलपाती—हि० पोई भेद।
मूलक—हि० मूली।
मूषकमारी—हि० उंदिरमारी।
मृगाची—हि० सन्धिनी।
मृणाल—हि० कमलकी दण्डी।
मेचकयूथिका—हि० मेचक जूही
मेथिका—हि० बं० मेथी।
मेदः—गौड देशमें प्रसिद्ध है।
मेषशृङ्गी—हि० मेढाशिङ्गी। बं० मेढ़ाशिंगा।
मोचरस—हि० मोचरस। बं० मोचरस।
मोरटा—हि० चोर चूरीनि नहार, मुहरी।
मौक्तिक—हि० मोती।
मङ्गलागद—हि० मङ्गलाईद।
मञ्जिष्ठा—हि० मजीठ।
मञ्जिष्ठा।
मांसरोहिणी—हि० मांसरोहिणी। बं० चमारकषा।

मांसी—हि० छड़, जटामासी। बं० जटामासी।

मुञ्ज—हि० मूंज।

य

यव—हि० जौ।

यवचिंची तैल—हि० सत्यनाशी के बीजका तेल।

यवक्षार—हि० जवाखार।

यवानी—हि० अजवान। बं० यमानी, योयद।

यवासा—हि० जवासा। बं० दुरालभा।

यष्टीमधु—हि० मुलहटी। बं० यष्ठीमधु।

यावनाल—हि० ज्वार, जोधरी, मोगरो।

मावनालशर—हि० रामशरभेद।

यूथिका—हि० जूही।

र

रक्त एरण्ड—हि० लाल अरण्ड। बं० लोहित एरण्ड।

रक्तकरवीर—हि० लाल कनेर। बं० रक्तकरवी।

रक्तखदिर—हि० लाल खैर।

रक्तगुंजा—हि० लाल घुंगची, चिरीमटी गुंज, चोटली। बं० लालकुंच।

रक्तचन्दन—हि० लालचन्दन।

रक्तचित्रक—हि० लालचिता।

रक्तधत्तूर—हि० लालधतूरा। बं० रक्त धुतुर।

रक्तपलाश—हि० लालपलाश, ढाक, केसू, खाकरिया। बं० रक्तपलाश।

रक्त पाटली—हि० लाल पाडरि। बं० रक्त पारुल।

रक्तपादी—हि० लजालु, लज्जावन्ती।

रक्त पिण्डालु—हि० रतालू, रतपेड़ा, दमणिया।

रक्तबन्धूक—हि० लाल दुपहरिया।

रक्तशील—हि० बीजेसार।

रक्तरोहितक—हि० रोहिडा रोहेरा।

रक्तशिग्रु—हि० लाल सहजना।

रक्तत्रिवृत—हि० लाल निसोथ।

रक्तागस्त्य—हि० लाल अगस्तिया। बं० रक्तबक।

रक्तापामार्ग—हि॰ लाल चोंगा, चिरचिरा। बं॰ लाल आपांग।
रक्तापुनर्नवा—हि॰ सांठ, गदह-पूर्णा बं॰ लाल पुनर्नवा।
रक्तम्लान—हि॰ लालकटसरैया, पीयाबांसा। बं॰ रक्तझिंटी, झांटी।
रक्तावसु—हि॰ लाल वसु।
रक्तोत्पल—हि॰ लाल कमल, चन्द्रविकाशी
रसाञ्जन—हि॰ रसाञ्जन,रसोता
रसोन—हि॰ लहसन, कांदा। बं॰ रसुन।
राजखर्जूरी—हि॰ राजपिण्ड-खजूर।
राजगिरा—हि॰ कलकाघास।
राजतरुणी—हि॰ बड़ा सेवती गुलाब।
राजधत्तूर—हि॰ राजधत्तूरा। बं॰ राजधुतुरा।
राजपलाण्डु—हि॰ लालप्याज।
राजबदर—हि॰ रायबेर।
राजमाष—हि॰ खेसारी भेद।
राजरीति—हि॰ सोन पितल।
राजादनी—हि॰ खिरनी। बं॰ क्षिरनि, खिरखेजूर।
राजाम्र—हि॰ कलमी आम। बं॰ लता आम।
राजार्क—हि॰ लाल मन्दार। बं॰ रक्त मंदार।
राजावर्त—हि॰ रेवटी।
राजिका तैल—हि॰ राईका तेल।
राजिका पत्र—हि॰ राईकी शाक।
राल—हि॰ राल, राल। बं॰ धुना।
रास्ना—हि॰ रासन, रायसन। बं॰ रास्ना।
रीठाकरञ्ज—हि॰ रीठा।
रुद्रदन्ती—हि॰ रुद्रवन्ती।
रुद्रजटा—हि॰ ईश्वरमूल।
रुद्राक्ष—हि॰ बं॰ रुद्राक्ष।
रेणुका—हि॰ बं॰ रेणुका।
रोमक—हि॰ सूर्यखार, रेह-गवा, रेहगमानोन, रेहका नमक।
रोहिषी—हि॰ रोहिषी।
रौप्य—हि॰ रुपा, चांदी।
रन्ध्रवंश—हि॰ पोलिबास।

## ल

लकुच—हि० बड़हर। बं० मादर।
लघुदन्ती—हि० दंती। बं०दन्ती
लघुपीलु—हि० छोटा पीलू।
लघुबदरी—हि० छोटो बेर।
लघुशमी—हि० छोटा समी।
लघुशणपुष्पी—हि० छोटो शण पुष्पी।
लघुलेष्मातक—हि० गुदनी, लभेरा।
लताकरञ्ज—हि० कटुकरञ्जा, करञ्जरा।
लवणक्षार हि० लोणखार।
लवङ्ग—हिन लौंग। बं० लवङ्ग।
लक्ष्मणा—हि० सफेद कटेरी, श्वेतभटकटैया।
लक्ष्मणाकन्द—हि० लक्ष्मणाकंद।
लामज्जक—हि० पीलाबाला।
लाक्षा—हि० लाख। बं० लाहा।
लोहकिट्ट—हि० मण्डूर, लोह-सिंहानिका, किट्टी, सिहान।
लोध—हि० लोध।
लाक्षा—हि० खिमारी, कसुर।

## व

वचा—हि० वच। बं० वच।
वज्रक्षार—हि० नोसादर।
वट—हि० बड़, बर। बं० बट।
वटपत्री पाषाणभेदी—हि० बड़पत्ती पाषाणभेदो।
वत्सनाभ—हि० वचनाग, तिलियाविष।
वत्सादनी—हि० छिरेटा, छिरवटा। बं० पातालगरुड़ी।
वनज्या यपोदकी—हि० जङ्गली पोई।
वनबीजपूर—हि० जङ्गली बिजौरा।
वनशृङ्गाटक—हि० छोटा गोखरू।
वन्यदमनक—हि० जङ्गली दवना
वरक—हि० वटी।
वरुण—हि० बरना। वरुण।
वर्वरक—हि० बबर चन्दन।
वलिदूर्वा—हि० बलोदूब।
वर्षाभूपाक—हि० विषखोपरा।
वसुपत्र—हि० सफेद वसु।
वानीर—हि० जलबेत।

वार्ताकी हि० बेगन, भंटा। बं० वेगुन।

वाराही—हि० गटी, मिर्लोनी कंद।

वार्षिकी—हि० वेल।

वालुकी—हि० बालुकी ककडी।

वासक—हि० अडूसा, अडूसा बं० वासक।

वासन्ती—हि० मधुमाधवी।

वास्तुक—हि० बथुआ। बं० वेतुया।

व्याघ्रनख—हि० व्याघ्रनख।

विकण्टक—हि० हथिया।

विकङ्कत—हि० कटाई, कि-ङ्किणी। बं० बं० बंइची।

विटखदिर—हि० दुर्गन्ध खेर।

विडङ्ग—हि० वायविडङ्ग।

विदारीकन्द—हि० विदारीकंद, दोनो विलियाकन्द।

विमला—हि० बिमला।

विष—हि० बं० विष।

विषमुष्टि—हि० विषडोडी, करे-लुया।

विष्णुकन्द—कोकण देशमें प्र-सिद्ध है।

विष्णुक्रान्ता—हि० विष्णु-क्रान्ता।

वृक्षाम्ल—हि० विषाविल म-हादा। बं० महादा।

वृत्तमल्लिका—हि० बुधस मो-तिया।

वृद्धदारु—हि० विधारा। बं० वृद्धदारक।

वृद्धि—गौड देशमें प्रसिद्ध।

वृश्चिका—हि० विछवा।

वृश्चिकाली—हि० वृश्चिकाली।

वेतस—हि० वत।

वेत्र—हि० बडावेत। बं० वेत।

वेल्लतर—हि० ववैल।

वैक्रान्त—हि० वैक्रान्त।

वैडूर्य—हि० वैडूर्य।

वैपरित्या लज्जालु—हि० बडी लजालू।

वन्दाक—हि० वन्दा, वन्दाक। बं० परगाछापाठदरा।

वंश—हि० बांस। बं०—बंश।

वंशाङ्कुर—हि० बांसकेअङ्कुर।

वंशपत्री—हि० बशपत्री घास।

वंशरोचना—हि० वंसलोचन।

### श

शण—हि० सन।
शणपुष्पी—हि० शणहुली, शणई, घुंगरू। बं० बाघशणई।
शतपत्री—हि० सेवती, गुल दावदी।
शतपुष्पादल—हि० सोया।
शतावरी—हि० छोटी सतावर। बं० शतमूली।
शताह्वा—हि० सोया। बं० शुल्फा।
शबरचन्दर—हि० शबरचन्दन।
शमी—हि० छमी, छिकरा सफेद कीकर। बं० शाइबाबला।
शर—हि० सरपता।
शरपुङ्खा—हि० सरफोका।
शशाण्डुली—हि० एक प्रकारकी ककडी।
शाक—हि० सागवन। बं० शेगुन।
शाखोट—हि० सिहोड़ा। बं० श्याओडा।
शालि—हि० शालि।
शालिपर्णी—हि० सरिवन, शाल पन। बं० शालपानि।
शाल्मली—हि० सेमर। बं० सिमुल।
शाल्मलीकन्द—हि० सेमलका कन्द।
शिनिवार—हि० शिरिआरी, सिलवारी। बं० सुनिशाक, शेमोला।
शिग्रु—हि० पीला सहजना। बं० पीत सजिना।
शिग्रु तैल—हि० सहजनेका तेल।
शिग्रुपत्रशाक—हि० सहजनेके पत्तेकाशाक।
शिरीष—हि० शिरस, भिंजयो। बं० शिरीष।
शिल्पिका—हि० शिल्पिकदय।
शिलाजतु—हि० शिलाजीत।
शुनक चिल्ली—हि० कुत्तरबोल।
शूकधान्य—हि० शूकधान्य।
शेफालिका—हि० बन निर्गुण्ड।
शैलेय—हि० पत्थरफूल, , चलो रा, भूरिछला। बं० शैलज।
शवाड़—हि० काई, चलकुम्भी। बं० पाना।
शोभाञ्जन—हि० काला सहजना,
शोली—हि० सोलीनामकजंगली हल्दी।

शठ—हि० शठ।
शठपुष्पी—हि० सुङ्गाहुली, कौडोयाला। बं० चोरकांचकी।
शङ्खिनी—हि० वड्डवेल।
शिंशपा—हि० शीशम, सिसव। बं० शिशु।
शिम्बीधान्य—हि० शिम्बीधान्य।
शृ॰॰र—हि० सोंठ, सुंठ। बं० सुंठ।
शृङ्गाटक—हि० सिङ्घाडा।
शृङ्गी—हि० कांकडासिङ्गी। बं० काकडाशृङ्गी।
श्यामाक—हि० सांवा, समा। बं० श्यामाघास।
श्योनाक—हि० सोनापाठा, अरलु, टेंटू। बं० सोना।
श्रावणी—हि० छोटी मुण्डी। बं० मुड़ुरी, भुंइकदम, घुनकुड़ी।
श्रीताल—हि० श्रीताड।
श्रीवल्ली—हि० सीकाकाई।
श्रीवेष्ट—हि० विशेषधूप।
श्वासान्तक—हि० निहमोडा, निसोरे, बहुवार।
श्वेत अगस्त्य—हि० सफेद अगस्तिया, हथिया। बं० श्वेत वक।
श्वेत एरण्ड—हि० सफेद एरंड, अण्डोआ।
श्वेत करवीर—हि० सफेद कनेर। बं० श्वेत करवी।
श्वेत खदिर—हि० सफेद खैर।
श्वेतचिल्ली—हि० श्वेतचिल्ली।
श्वेत जीरक—हि० सफेद जीरा। बं० शुक्लजीरा।
श्वेत टङ्कण—हि० सफेद सोहागा।
श्वेत तुलसी—हि० सफेद तुलसी।
श्वेतदूर्वा—हि० सफेद दूब।
श्वेत धत्तूर—हि० सफेद धतूरा। बं० श्वेत धुतुरा।
श्वेत पाटली—हि० सफेद पाडर। बं० शतपारुल।
श्वेतपाषाणभेद—सफेद पाषाणभेद।
श्वेतबृहती—हि० सफेद बडी कटाई।
श्वेत बन्धूक—हि० सफेद दुपहरिया।
श्वेतमरिच—हि० सफेदमिरच।

श्वेत मवक—हि० सफेद महुआ।

श्वेतमन्दार—हि० सफेदमंदार। बं० श्वेतमदार।

श्वेत रोहितक—हि० सफेद रोहिड़ा।

श्वेत लोध्र—हि० पठानी लोध।

श्वेत बचा—हि० सफेद बच।

श्वेत वणपुष्पी—हि० सफेद दणपुष्पी।

श्वेत शरपुङ्खा—हि० सफेद सरफोंका।

श्वेत शिग्रु—हि० सफेद सहजना।

श्वेतशिंशपा—हि० पिला सिसव।

श्वेतकटभी—हि० सफेद कटभी, करही।

श्वेतपुनर्नवा—हि विषखोपड़ा। बं० श्वेतपुनर्नवा।

श्वेताह्वी—हि० धमसौंया, पटकोका।

श्वेताक—हि० सफेद आक। बं० श्वेत आकन्द।

श्वेतार्जक—हि० सफेद अजवमा।

श्वेतांशु—हि० सफेद वशु।

श्वेततोत्पल—हि० सफेद कमल, चन्द्रविकाशी।

## ष

षड्भुजा—हि० खरबूजा। बं० खरमूजा।

षारिवर—हि० वालेवत।

## स

सप्तपर्ण—हि० छितवन, सतवन, बं० छातिम।

समष्ठिल—हि० नथाम्न, कीसुधाहद।

समुद्रफल—हि० कैयफल।

समुद्रमनफेन—हि० बं० समुद्रफेन

समुद्रलवण—हि० नमक, मासुद्रनोन। बं०करकचलवण।

सरल—हि० धप सरल। बं० सरलकाठ।

सर्ज—हि० बड़ा शाल। बं० भालो शाल।

सर्पाक्षी—हि० सरहधी गंधिनी, सुगन्धनकुलकन्द। बंगर्थ कद्दानिका।

सर्पिणी—हि० सर्पिणी।

सर्वसार—हि० साखू।

सल्लकी - हि० शालई।
सह्री ( सलेही ) पिप्पली—हि० सिंहली पिप्पली।
सहचर—हि० सफेद कसेसरैया।
सहदेवी—हि० सहदेई। बं० पीतपुष्प, दण्डत्पल।
साण्डड—हि० पड़वास, बड़ो मार्ड, छोटो मार्ड।
सातला—हि० सातला, थूहरका भेद। बं० मिजविशेष।
सारिवा—हि० गौरीसर, गौरि याशाक। बं० यनन्तमूल।
सार्षपपत्र—हि० सरसों का शाक।
सार्षप तैल—हि० सरसोंकातैल।
सिकता—हि० बालू रेती।
सिक्थक—हि० मोम।
सिप्ड—हि० शेग्ड।
सितदर्भ—हि० कुण्डाभ—डाभ, दाभबड़ो।
सितपलाश—हि० सफेद पलास बं० श्वेत पलाश।
सिद्धार्थ—हि० सफेद सरसों।
सीसक—हि० सीसा।
सुगन्धभूतृण—हि० सुगन्धतृण।
सुरपुन्नाग—हि० सुरपुन्नाग, कमल। बं० कविपानफुल।
सुवर्णकदली—हि० सोनकेला।
सुवर्णकेतकी—हि० सुवर्णकेतकी
सुवर्णगैरिक—हि० सुवर्ण गेरू।
सुवर्णमाक्षिक—हि० सोना माखी।
सूक्ष्मयोनिका—हि० छोटोलोनी
सूरण—हि० सूरन, जमीकन्द। बं० ओल।
सूर्यकान्त—हि० आगियो कांच।
सौराष्ट्री—हि० गोपीचन्दन।
सौवर्चल—हि० सोंचर, नोन, कालानमक, चोका रकोडा। बं०—सचल लवण।
सोवीर—हि० काला सुरमा।
साम्भर—हि० साम्भरलोण।
सिन्दूर—हि० सिन्दूर।
सिन्दूरी—हि० सिन्दुरिया, जाफर लटकन।
सिन्दुवार—हि० श्वेत सम्भालु, निर्गुण्डी, मेउडी सेंदुआरि। बं० निसिन्दा।
सैन्धव—हि० सैन्धानिमक, लाहोरी निमक।

स्थलपद्मिनी—हि० स्थल कमलिनी।

स्थूलैरण्ड—हि० बड़ा अण्ड।

स्थूलैला—हि० बड़ी लायची। बं० बड़ ईलाचो।

स्थूलवर—हि० बड़ा सरपता।

स्थौणेयक—हि० थुनेर।

स्निग्धदारु—हि० तेलिया देवदारु।

स्नुही—हि० थेहुर, सेहुड। बं० सिजमच।

स्पृक्का—हि० असवरग कलहोंदकपुरी। बं० स्पृक्काशाक।

स्फटिक—हि० स्फटिक।

स्फटिकी—हि० फिटकिरी।

स्रोतोञ्जन—हि० लाल सुरमा।

स्वंगुप्ता—हि० कौंच, किवांच। बं० आलकुसी।

स्वर्जिक्षार—हि० सज्जी।

स्वर्ण—हि० सोना।

स्वर्णक्षीरी—हि० चोक, सत्यानासी। बं० चोक सियालकाटा।

स्वर्णुली—हि० सनाय

स्वादुपटोली—हि० मोठापटोल।

ह

हबुषा—हि० बड़ी हाऊबेर।

हीरक—हि० हीरा।

हरिचन्दन—हि० कुङ्कुमागुरु-चन्दन।

हरिताल—हि० हरिताल।

हरिद्रा—हि० हल्दी। बं० हरिद्रा

हरिद्रु—हि० हरदिया।

हरिद्रुम—हि० बड़ा दाम।

हरीतकी—हि० हरड़, हर्ड़, हर्रे। बं० हरीतकी।

हरीतकीतैल—हि० हरड़का तेल

हस्तजोडिका—हि० हाथजोड़।

हस्तिकोषातकी—हि० नेनुआ, गलका तोरई, घीया तोरई। बं० धुंधुल।

हस्तिमद—हि० हस्तिमद।

हस्तिकन्द—हि० हाथी चिंघारी। हि० कन्दु।

हस्तिशुण्डी—हि० हाथीशुण्डा।

हिताबली—हितावल्ली।

हिज्जल—हि० जलवनेर।

हेमजीवन्तिका—हि० स्वर्णजीवन्ती।

हेमयूथिका—हि० पीली जूही।
हंसपादी—हि० गोहालिया।
हिङ्गु—हि० हींग। बं० हींग।
हिङ्गुपत्री—हि० बाफली। बं० ग्रंसुनी।
हिङ्गुल—हि० सिंगरफ।
हिन्ताल—हि० बड़ा ताड़।
ह्रस्वालह—हि० छोटी पाखर।

क्ष

क्षव—हि० चपरा, चोरा, रक्ता, बौड़ा, लोनिया।
क्षीरकाकोली—हि० क्षीरकाकोली।
क्षीरिणी—हि० खिरोरा।
क्षीरविदारी—हि० दूधविदारी।
क्षुद्रकारवीकन्द-हि० कड़वचौकान्द।
क्षुद्रचञ्चु—हि० छोटी चञ्चु।
क्षुद्रदुरालभा—हि० छोटा धमासा।
क्षुद्रपाषाणभेद—हि० क्षुद्रपाषाणभेद।
क्षुद्रशङ्ख—हि० छोटा शङ्ख।
क्षुद्रा उपोदकी—हि० छोटी पोई।
क्षुद्राग्निमन्थ—हि० छोटी अरनी।



# तृतीय संस्करणका विज्ञापन।

बड़े आनन्दका विषय है, कि फिर वैद्यक-शिक्षाका तृतीय संस्करण भी छप गया। द्वितीय संस्करण को दो हजार प्रति जितनी जल्दी बिकी उतनी आशा हमे न थी। अवश्य यह ईश्वर की कृपाव ग्राहक अनुग्राहक गणोंकी सहायताका फल है। इस बार नये उत्साहसे वैद्यक शिक्षाका तृतीय संस्करण को ४ हजार प्रति हमने छपवाया है। द्वितीय संस्करणमें बहुत कुछ त्रुटियां रह गई थी इस बार उन त्रुटियों को सुधारने के साथ साथ कई नवीन और परीक्षित औषधियोंका योग भी दियेगये है। इसके सिवाय आयुर्व्वेदीय संस्कृत नामावलीका हिन्दी और बङ्गला भाषाका सर्व्वसाधारणके समझने लायक पुस्तकके अन्तमें एक निघण्ट दिया गया है।

अन्तमें पाठकोंसे सविनय निवेदन है कि यदि कोई त्रुटि या भूल रह गई हो तो कृपाकर सूचित करें जिसे हम चतुर्थ संस्करण में सन्निवेशित करेंगे।

भवदीय—

श्रीनगेन्द्रनाथ सेन कविराज।

श्रीगणेशाय नमः।

# वैद्यक-शिक्षा।

## प्रथम खण्ड।

### स्वास्थ्यविधि।

"स्वस्थार्थं यथोद्दिष्टं यः सम्यगनुतिष्ठति।
स समाः शतमव्याधिरायुषा न वियुज्यते।" - चरकसंहिता।

**चिकित्सा शास्त्रका उद्देश्य।**—स्वास्थ्य सम्पादन करनाही चिकित्सा शास्त्रका मुख्य उद्देश्य है। रोग उत्पन्न होनेसे चिकित्सा द्वारा उसका निवारण करना जैसा आवश्यक है, वैसेही रोग आक्रमणके पहिले जो सब उपायो के अवलम्बन करने से रोग उत्पन्न न हो, उसका प्रतिपालन करना उससेभी अधिक आवश्यक है। स्वास्थ्य रक्षाही रोगोत्पत्तिके निवारण का एकमात्र उपाय है। यथोपयुक्त बल वर्णादि सम्पन्न निरोग शरीर से निर्दिष्ट आयुके उपभोगका नाम स्वास्थ्य है तथा जिस रीति के आहार विहारादि से स्वास्थ्यकी रक्षा होतीहै उसको स्वास्थ्यविधि कहते हैं। शरीरी मात्रको स्वास्थ्य एकान्त प्रार्थनीयहै, कारण ऐहिक, पारत्रिक जितने कामहैं सबका मूल स्वास्थ्यहीहै। शरीर निरोग न रहनेसे ऐहिक सुखजनक विद्या, धन, यश, अभीष्ट लाभ, अथवा यज्ञ धर्मादि पारलौकिक धर्ममूलक कार्य्य सम्पादन, ये दोमें कोई

कार्य्यभी सम्पन्न नहीं हो सक्ता। वस्तुतः एक मनुष्य सब गुण क्त अनुकूल पुत्र कलत्रादि परिवार परिवृत नष्ट स्वास्थ्य होनेसे जैसा दु:खित होताहै, दूसरा मनुष्य सम्पूर्ण निरोग पर ये सब सुखोंसे वंचित रहने परभी वैसा दु:खित नहीं होता। यही सब कारणोंको विचार करके आर्य्य मनोषिगणोंने जो सब उपायोंके अवलम्बन करनेसे, मनुष्यगण जराव्याधि प्रभृतिसे छुटकारा पा सके वही सब उपदेशोंका उल्लेख चिकित्सा शास्त्रमें पहिले किया है। हमभी उसी रीतिसे इस पुस्तकके आरम्भमें प्रथम स्वास्थ्यरक्षाके विषयमें कई एक संक्षिप्त नियम सन्निवेशित करते हैं।

शारीरिक स्वास्थ्य लक्षण।—स्वस्थ व्यक्ति अर्थात् जिनकी शरीरमें वात, पित्त और कफ यह तीन दोष; रस, रक्त, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा, शुक्र और ओज यह अष्टधातु और मूत्र, पुरीष, स्वेदादि मल समूह उपयुक्त मात्रामें है, उनको ब्राह्म मुहूर्त्तमें अर्थात् चार दंड रात रहते बिछोनेसे उठ कर मल मूत्रादि त्याग कर दन्तधावनसे मुख धोना चाहिये। पूर्व या उत्तर मुख बैठकर वारह्व, करवीर, आकन्द, मालती, अर्ज्जुन, खेर अथवा कटु-तिक्त और कषाय रसयुक्त कोई काठकी कूची बनाकर दन्तमांसको छोड़कर दांतको साफ करना; तथा सोना, चांदी, तांम्बा सीसा या पीतलकी बनाई जीभीसे जिह्वा साफ करना इस रीतिसे दन्त प्रभृति साफ और मुखको दुर्गन्धि नाश होनेसे अन्नादिमें रुचि होतीहै। अजीर्ण, वमन, श्वास, कास, ज्वर, तृष्णा, मुखपाक और हृद्रोग, नत्ररोग, शिरोरोग तथा कर्णरोगसे पोड़ित मनुष्योंको दतुवनसे दांत साफ करना उचित नहीहै; सफेद मिट्टी, कोयलेकाचूर्ण, कडेकी राख आदिसे उनको दांत साफ करना चाहिये। प्रात:कालको तरह तीसरे पहरको भी दतुवनसे मुख साफ करनाचाहिये।

**व्यायाम।**—इसके बाद व्यायाम (कसरत) करना उचित है। अर्द्ध शान्ति बोध व्यायामकी मात्रा निर्द्दिष्ट है; अर्थात् ललाटमें पसीना आना और ईषत् दीर्घ निःश्वासादि लक्षणसे अर्द्ध शान्ति अनुभव कर व्यायाम बंद करना। शीत और वसन्तके सिवाय और ऋतुओंमें व्यायाम कुछ कम करना चाहिये। कारण, अधिक व्यायाम इस ऋतुमें करनेसे, तृष्णा, क्षय, प्रमतक (श्वास विशेष) रक्तपित्त, कास, ज्वर और वमन प्रभृति संकट रोग होनेका डरहै। उचित मात्रामें व्यायाम करनेसे, शरीरकी लघुता, कष्ट सहिष्णुता, अग्निकी दीप्ति, मेदक्षय और अङ्गका सुगठन आदि उपकार होताहै। बालक वृद्ध और वातपित्त यद्वा अजीर्ण रोगीको व्यायाम करना निषेध है।

**तैलाभ्यङ्ग।**—व्यायाम बाद सब शरीर को थोडो देरतक मर्द्दन करना आवश्यक है, इससे व्यायाम जनित श्रम दूर होने पर सर्व्वाङ्गमे विशेषकर मस्तक, पेरका तलवा और कानके छेदोंमें तेल मर्द्दनकर स्नान करना। शरीरमें तेल मर्द्दन करनेसे शरीर दृढ, पुष्ट, क्लेशसह, सुस्पर्श, और सुन्दर त्वकयुक्त होताहै; तथा इससे जरा, श्रान्ति और विकृत वायु दूरहो आयुको वृद्धि होतीहै। मस्तकमें तेल मर्द्दन करनेसे, खालित्य (टाक), केशकी अकाल पक्वता और केशका झडना आदि रोग दूरहो मस्तक और कपालके बलको वृद्धि, केशके मूलको दृढता, दीर्घत्व और कृष्णत्व, इन्द्रिय समूहको प्रसन्नता और सुनिद्रा होतीहै। पैरके तलवोंमें तेल मालिश करनेसे पदद्वयकी कर्कशता, रूक्षता और स्पर्श नभिज्ञता आदि दोष दूर हो, स्थैर्य्य और बलवृद्धि, सुकुमारता और आंखकी ज्योति बढ़तीहै, औरभी पैरका फटना गृध्रसी वात और स्नायु संकोचको आशङ्का नहीं रहतीहै। कानके छेदमें तेल

डालनेसे ऊंची आवाज सुनना और बहिरापन आदि वायुजनित कर्णरोग तथा मन्यायह और हनुग्रह प्रभृति वातज पीड़ा उत्पन्न नहीं होती। वस्तुतः तैलाभ्यङ्ग सर्वतोभावसे करना उचित है। चर्म्म, कलस और गाड़ीके चक्रमें तैल देनेसे जैसे बहुत दिन तक स्थायी रहताहै, मनुष्य शरीरभी वैसही तैलाभ्यङ्गसे बहुत दिन तक सबल और कार्य्यक्षम बना रहता है। वमन विरेचनादिके बाद, कफ रोगी और अजीर्ण रोगीको तैलाभ्यङ्ग करना उचित नहीं है।

स्नानविधि।—तैल मर्द्दनके बाद साफ और बहते पानीसे स्नान करना, अभाव में साफ पानी गरम कर ठंढा होने पर स्नान करना हो तो, मस्तकमें गरम पानी न देकर ठंढा पानी देना चाहिये, कारण गरम पानी शारीरिक बलप्रद होने परभी मस्तकमें देनेसे केश और चक्षुके बलको नष्ट करताहै। स्नान करनेसे शरीरको दुर्गन्ध, मैल, दाह, पसीना, वीभत्सता, भारीपन, तन्द्रा, और खजुली आदिका नाश होताहै तथा शारीरिक बलवृद्धि और अग्निकी दीप्ति होतीहै। स्नानके बाद पहिले भीले अंगौछेसे बदन पोछना, फिर सुखे वस्त्रसे बदन पोछकर, साफ सुखा वस्त्र पहिरना और चन्दन आदि सुगन्धित द्रव्यका अनुलेपन करना चाहिये। अर्द्दित रोग, नेत्र, कर्ण और मुख रोगमें, अतिसार रोगमें, पीनस रोगमें, अजीर्ण रोगमें और आहारके बाद स्नान करनेसे अनिष्ट होता है।

आहार।—स्नानके बाद परिष्कृत स्थानमें ऋजु भावसे बैठकर उपयुक्त मात्रामें ईषत् उष्ण, स्निग्ध मधुरादि [illegible] रस सम्पन्न, बलकर रुचि जनक, और विश्वस्त प्रियजनका दिया भोज्य पदार्थ न बहुत जलदी और न बहुत देरमें मौनावलम्बन पूर्व्वक भोजन करना। जितना भोजन करनेसे कुक्षि, हृदय या पार्श्वद्वयमें दर्द

और शरीर भारी मालूम न हो अथवा उदर और इन्द्रिय समूहोंको प्रसन्नता मालूम हो, क्षुधा पिपासाकी शान्ति हो और शयन उपवेशन, गमन, निश्वास, प्रश्वास और कथपोकथनमें कष्ट न हो वही आहारकी मात्रा है। किन्तु भोज्यवस्तुकी गुरुता और लघुतासे उसकी मात्रा स्थिर करना उचित है,—गुरुपाक अर्थात् देरसे हजम होनेवाला पदार्थ अर्द्ध तृप्ति अर्थात् आधा पेट और लघुपाक द्रव्य पेटभर खाना उचित है। उपयुक्त मात्रा आहार न कर अल्प मात्रा या अधिक मात्रा भोजन करनेमें विशेष अनिष्ट होनेकी आशङ्का है। अल्पाहारसे तृप्ति नहीं होती, तथा उदावर्त्त रोग उत्पन्न होता है, बल, वर्ण, आयु, रस रक्तादि धातु समूह और ओज क्षीण होता हैं, तथा मन, बुद्धि और इन्द्रिय समुदाय उत्तप्त और याव तीय वायु रोग उत्पन्न होते हैं। अधिक मात्रा आहार करनेसे उगपत् समुदाय दोष कुपित हो अजीर्ण, अग्निमान्द्य, विसुचिका (हैजा) अलसक प्रभृति दुरारोग्य रोग समूह उत्पन्न होते है। अपरोष्कृत स्थान, शत्रुगृह, नीच जातोंका गृह, प्रात सन्ध्या और सायसन्ध्या प्रभृति समयमें उत्तर मुख बैठकर, पहिलेका आहार अच्छी तरह जीर्ण न होनेपर, अन्यमनस्क भावमें अथवा ज्वरादि आहार निषिद्ध रोगसे पीडित होनेपर आहार करना उचित नहीं है। इसके सिवाय शीतल द्रव्य, पर्य्युषित और सूखी वस्तु, विरुद्ध वीर्य्य और क्षीर मत्स्यादिकी तरह संयोग विरुद्ध द्रव्यभी आहार करना अनुचित है।

**आहारान्ते कर्त्तव्य।**—भोजनके बाद जायफल लता कस्तुरीका फल शीतलचीनी लौंग, छोटी इलायची, कपुर, और सुपारी आदि मसालायुक्त पान खाना चाहिये, इसमें खायाहुआ द्रव्य समूह सारसे मिलकर हजम होता है, और मुखकी विर

मता दूरही सुगन्धयुक्त होता है। इसके बाद थोड़ी देर बायें तरफ लेटना चाहिये। दिनको भोजनके बाद सोना उचित नहीं है। कारण दिनको सोनेसे कफ पित्त प्रकुपित हो हलीमक, शिरःशूल, स्तैमित्य, गात्रगौरव, अङ्गमर्द, अग्निमान्द्य, हृदय उपलेप, शोथ, अरोचक, हृल्लास, पीनस, अर्द्धाव भेदक, कोठ, व्रणपिडिका, कण्डु, तन्द्रा, कास, गलरोग प्रभृति और बुद्धिनाश, स्रोतो रोध, और इन्द्रिय समूह दुर्व्वल आदि रोग होनेकी आशंका रहती है। पर जिनको सङ्गीत अध्ययन, मद्यपान, अधिक रात्रि जागरण, मैथुन भारवहन, पथ पर्य्यटन आदि कामोंसे क्लान्ति हुई है और अजीर्ण, क्षत, तृष्णा, अतिसार, शूल श्वास, हिक्का, उन्माद, पतन या आघातादिसे पीड़ित तथा क्रोधी, शोकार्त्त भीरू, वृद्ध, बालक, क्षय या दुर्व्वल है उनके हकमें दिवा निद्रा उपकारी है। साधारणतः दिवा निद्रा मना रहने परभी ग्रीष्म ऋतुमें स्वभावतः रुक्ष और इस ऋतुमें सूर्य्यकिरण तेज और रात्रि मान अति अल्प होनेके कारण दिवा निद्रा अनिष्टजनक नहीं है। किन्तु मेदस्वी, कफ प्रकृति या कफ रोग पीड़ित और दूषित विषादिसे पीड़ित ऐसे मनुष्यको ग्रीष्म ऋतुमेंभी दिवा निद्रा अनिष्ट कारक है।

भोजनके बाद शारीरिक परिश्रम जनक कार्य्य, तेज चलनेवाली सवारीमें चढ़ना और आग तथा धूपमें बैठना उचित नहीं है। दो पहरके पहिले या तीसरे पहर को भोजन करना अनुचित है।

तीसरे पहरको जब सूर्य्यकी किरण ठंढी हो तब थोड़ी देर बगीचा आदि खुलासे स्थानमें टहलना उचित है, इससे अग्निकी दीप्ति, शारीरिक फूर्त्ती और मन प्रफुल्लित होता है। टहलती समय जूता पैरमें रहना चाहिये, इससे पददयमें किसी तरहका कष्ट नहीं होता और आंखके हकमें उपकारी है। धूप, हवा या

शिशिरके समय कहीं जाना होतो छाता सिरपर लगाना अवश्य उचित है।

रातको एक पहरके भीतर ऊपर कहे अनुसार उपयुक्त मात्रासे आहार करना चाहिये। रातको दधि भोजन करना कदाच उचित नहीं है। आहारके बाद सूखा-साफ और हवादार घरमें अवस्थानुसार पलंग, चौकी, चारपाई आदि पर ऋतु भेदानुसार कोमल सुखस्पर्श बिछौनेपर सोना चाहिये। रातको ६ घंटेसे ८ आठ घंटे तक सोना उचित है। इससे कम या अधिक देर तक सोनेसे शारीरिक कृशता, दौर्ब्बल्य, और कई कठिन रोग अथवा मृत्यु तक होनेका डर है। इससे मनुष्य मात्रको स्वास्थ्य रक्षाके विषयमें आहारादिके तरह उपयुक्त मात्रा निद्रा करनाभी नितान्त आवश्यक है।

**सहवास।**—शरीर रक्षाके लिये सहवास अर्थात् मैथुनभी नितान्त उपयोगी है। ऋतु भेदसे उपयुक्त कालमें अनुरागिनी और अनुकूला स्त्रीमें उपगत होना चाहिये। रजस्वला, कुष्ठादि रोग पीड़िता, स्वकीय अनभिमत रूप या आचार विशिष्टा, अन्यासक्ता स्त्री, परस्त्री, दुष्टयोनि, पश्वादि योनि, योनि भिन्न गुह्य-द्वारादि अन्य छिद्रमें अथवा हस्तमैथुन नहीं करना। तथा प्रातः सन्ध्या या सायंसन्ध्या, पूर्णिमा, अष्टमी, चतुर्द्दशी, अमावस्या, संक्रान्ति और श्राद्ध दिन प्रभृति निषिद्ध दिनको; देवालय, चतुष्पथ श्मशान, जलाशय, तीर, गुरु ब्राह्मण आदिका मकान शराबकी दुकान आदि स्थानमें अथवा जहां बहुत मनुष्य रहें ऐसे स्थानमें मैथुन करना उचित नहीं है। ज्वरादि यावतीय रोगसे पीड़ित मनुष्यको मैथुन करना नहीं चाहिये।

**ऋतुचर्य्याशीत और हेमन्तमें।**—यह सब निर्दिष्ट

नित्य कर्म्मके सिवाय ऋतुभेदानुसार कई विशेष नियम प्रतिपालन करने चाहिये। हेमन्त और शीत ऋतुमें शीतल वायुस्पर्शादिसे पेटके भीतरकी अग्नि रुद्ध होती है इससे अग्निबल उसवक्त बढ़ता है तथा उपयुक्त मात्रा आहार न मिलनेसे रसादि धातु समूहको परिपाक करता है, इससे इस ऋतुमें अधिक गोधूमादि निर्म्मित अम्ल और लवण रसयुक्त स्निग्ध पिष्टकादि भोज्य, जलज और आनूप प्रभृति मांस अभ्यास रहनेसे मद्य, दूध, और दूधकी बनाई वस्तु और मिठाई प्रभृति खाना चाहिये। स्नान, पान, आचमन, और शौचादि कार्य्यमें गरम पानी व्यवहार करना। रेशम, कपास, और पशुलोम निर्म्मित वस्त्रसे बदन ढाकना, उष्णगृह, और उष्ण शय्यामें शयन करना, इस ऋतुमें रोज मैथुन करनेसेभी शरीरमें किसी प्रकारकी हानिकी आशङ्का नहीं है। कटुतिक्त और कषाय रसयुक्त द्रव्य, लघु द्रव्य, और वायुवर्द्धक द्रव्य भोजन, वायु सेवन, और दिवा निद्रा आदि हेमन्त और शीतमें परित्याग करना चाहिये। हेमन्त और शीतके आचरण प्राय एकही तरहके; इसलिये दोनोंकी ऋतुचर्य्या एक साथ लिखी गयी है, पर शीतके गुणाधिक्यमें पूर्व्वोक्त आचरण समूहमें किञ्चित् फेर फिर करना आवश्यक है।

वसन्तमें।—हेमन्तका सञ्चित कफ, वसन्त कालमें सूर्य्यके प्रखर किरणसे कुपित होकर अग्निको दूषित करता है, इससे बहुतेरे रोग होनेकी सम्भावना है। अतएव वसन्त ऋतुमें वमनादिसे कफको निकालना उचित है। इस ऋतुमें लघुपाक, रूक्षवीर्य्य, कटु, तिक्त, कषाय और अम्लयुक्त यवादि, शश, आदिके मांसका आहार और स्नान पान आचमन और शौचादि कार्य्यमें थोड़ा गरम पानी व्यवहार करना चाहिये। पोशाक और बिछौना

हेमन्त ऋतुकी तरह व्यवहार करना। युवती स्त्रीका संग प्रशस्त है। गुरु स्निग्ध द्रव्य और अम्ल, मधुर रस भोजन, दिवा निद्रा आदि वसन्त कालमें अनिष्ट कारक है।

ग्रीष्मकालमें।—ग्रीष्मकालमें मधुर रसयुक्त शीतल और स्निग्ध द्रव्य आहार और पान करना चाहिये। इस ऋतुमें जंगली पशु पक्षीका मांस, घृत, दूध, शालि धान्यका भात, आदि भोजन, शीतल गृहमें अल्प दिवा निद्रा, रातको शीतल गृहमें और शीतल बिछौने पर शयन, सुशीतल उपवन और जलाशयके तीर आदि स्थानमें विचरण हितकर है। कपास निर्मित हलका पोशाक इस समयमें व्यवहार करना। लवण, अम्ल और कटुरसयुक्त तथा उष्ण वीर्य्य द्रव्य भोजन, मैथुन और मद्यपान ग्रीष्म ऋतुमें निषिद्ध है। मद्यपानका विशेष अभ्यास हो तो अधिक पानी मिलाकर थोड़ा मद्यपान करसकते हैं।

वर्षामें।—वर्षामें ग्रीष्मसञ्चित वायु कुपित होता है, इससे अनुवासन कर्म्म ( स्नेहपिचकारी ) से वायुको शान्त करना चाहिये। इस ऋतुमें अग्निबल क्षीण होनेके कारण आहार हलका करना चाहिये। वर्षाऋतुमें पानी बरसनेसे किसी वक्त शीतकालको तरह, किसी वक्त पानी न बरसनेसे ग्रीष्मकालको तरह अनुभव होता है। इससे इस ऋतुका पान, आहार, शय्या, और पोशाक आदि विचार कर शीत, ग्रीष्म, वसन्त आदिके तरह समय समय पर परिवर्त्तन करना आवश्यक है। खाने पीनेकी चीजमें थोड़ा मधु मिलाकर खाना पीना चाहिये। जंगली मांस, पुराना यव, गोधूम या धान्यादि अन्न और अधिक खट्टा, लवण और स्निग्ध द्रव्य भोजन करना उचित है। वृष्टि, कूप या सरा-

वरका पानी गरम कर ठंढा होने पर पान और स्नान करना चाहिये। मद्यपान करना हो तो ग्रीष्मकालकी तरह पुराना मद्य बहुत पानी तथा थोड़ा सहत मिलाकर पीना। इसवक्त हईका साफ कपड़ा पहिरना उचित है। वृष्टि और वृष्टिजन्य भूवाष्प (माटीके भीतरसे एक प्रकारका गैस उठता है उसको भूवाष्प कहते है) शरीरमें न लगने पावे। दिनको सोना, ओस धूप आदिमें फिरना, नदीके पानीसे स्नान, व्यायाम और मैथुन इस समय में बहुत अनिष्टकारक है।

शरत्में।—शरत कालमें वर्षा ऋतुका सञ्चित पित्त सहसा अधिकतर सूर्य्य किरण प्राप्त हो कुपित हो उठता है। इससे इसवक्त विरेचनसे पित्तको शान्त और जलौकादिसे रक्त मोचन करनेकी विधि है। लघुपाक, शीतल, मधुर और तिक्त रस संयुक्त अन्नपान हितकारी है यव गोधूम और धान्यादिका अन्न, लाव, चटक, हरिण, शश, मेष प्रभृतिके मांस; नदीमें स्नान और पान; निर्मल और हलका वस्त्र परिधान, सुकोमल और सुखस्पर्श शय्या तथा चन्द्रकिरण सेवन करना उचित है। क्षार द्रव्य, दही, जलज और आनूप मांस भोजन, तैल मर्द्दन शिशिर और पूर्व्वदिशा की वायु स्पर्श शरत् कालमें अनिष्ट कारक है।

साधारणतः वसन्तकालमें वमन, शरत कालमें विरेचन और वर्षाकालमें अनुवासन विधिका उपदेश रहनेपर भी मास भेदसे इसकी विशेष विधि कहते है; जैसे—चैत्रमासमें वमन, श्रावणमें अनुवासन और अगहनमें विरेचन कराना उचित है।

ऋतुभेदसे ऋतु चर्य्या।—ऋतु भेदसे जो सब स्वास्थ्य विधि ऊपर कह आए है, अपने अपने प्रकृति अनुसार उसका थोड़ा परिवर्त्तन करना आवश्यक है। वायु प्रकृतिके मनुष्यका वायु

जिसमें शान्त रहे, सब ऋतुमें वैसाही आहार विहारादिका आच-रण करना। ऐसही पित्त प्रकृतिके मनुष्यको पित्तनाशक और श्लेष प्रकृतिवालेको श्लेष नाशक आहार विहार करना चाहिये। स्निग्ध, उष्ण, मधुर, अम्ल और लवण रसयुक्त द्रव्य भोजन, शीतल पानीसे स्नान, शीतल जल पान, सम्वाहन (हाथ पैर दबाना) सर्व्वदा सुखजनक कार्य्य, घृत तैलादि स्नेह द्रव्य व्यवहार, अनु-वासन (स्नेह पिचकारी) अग्निदीपक और पाचक औषधादि सेवनसे वात प्रकृतिके व्यक्तिका वायु शान्त रहता है। मधुर तिक्त और कषाय रस संयुक्त शीतल द्रव्य पान भोजन, घृत पान, सुगन्धित द्रव्य सूंघना, मोती हीरा और पुष्पादिकी माला धारण, गीत वाद्य आदि श्रुति सुखकर शब्द सुनना, प्रियजनोंके साथ बात चीत, ठंढी हवा और चन्द्रकिरणमें फिरना; मनोरम उपवन, नदीतीर या पर्व्वत शिखर प्रभृति मनोहर स्थानमें विचरण और विरेचन तथा तिक्त घृतादि औषध सेवनसे पित्त प्रकृति मनुष्यका पित्त शान्त रहता है। कटु तिक्त और कषाय रसयुक्त तथा तीक्ष्ण उष्णवीर्य्य द्रव्य पान भोजन, सन्तरण, अश्वारोहण, व्यायाम, रात्रि जागरण, रुक्ष द्रव्य समूहद्वारा गात्र मर्द्दन, धूमपान, उपवास, उष्ण वस्त्र परिधान; और वमनादि क्रियासे श्लेष प्रकृति मनुष्यका श्लेषप्रशमित होता है। अतएव अपनी अपनी प्रकृति विचार कर उपर लिखे उपदेशोंको जहांतक बने पालन करना चाहिये।

**स्वास्थ्यान्वेषीका कर्त्तव्य।**—यह सब दैनिक कार्य्य और ऋतुचर्य्याके सिवाय औरभी कई एक सदाचार स्वास्थ्यान्वेषी मनुष्य गणोंको अवश्य पालन करना उचित है। इसमें संक्षेपमें उनकोभी यहां लिखते हैं। सबेरे स्नानके बाद और शामको ईश्वर

श्राद्ध प्रभृति धर्म्म कार्य्यका अनुष्ठान करना। देवता ब्राह्मण गुरु और वृद्धोंकी सर्व्वदा भक्ति करना। यथासाध्य गरीबकी खबर लेना और अतिथिकी सेवा करना। जितेन्द्रिय निश्चिन्त, अनुद्धत, निर्भीक, लज्जाशील, क्षमाशील, प्रियभाषी, धार्म्मिक अध्यवसायी और विनयी होना। सर्व्वदा परिष्कार वस्त्रादि परिधान और सज्जनोचित वेश रखना। सब प्राणियोंपर आत्मीयता प्रकाश करना। परस्त्री और पर सम्पत्ति पर लोभ नहीं करना। कभीभी किसी तरहके पापका अनुष्ठान या पापीके संगमें नहीं रहना, दूसरेका दोष और गुप्त बात किसीके पास प्रकाश नहीं करना। बड़े आदमी या अन्य आदमीसे विरोध नहीं करना। किसी तरह की खराब सवारी, वृक्ष या पर्व्वत शिखर पर न चढ़ना, जोरसे हंसना विकट भावसे बैठना, असम स्थान या सङ्कीर्ण स्थानमें सोना; मुंह बन्दकर जम्हाई लेना, हंसना या छींकना, विना कारण नासिका मर्द्दन, दांत कटकटाना, नाखून घिसना, हाड़से हाड़पर मारना, ज्योतिष्क पदार्थ देखना, अकेला शून्य घरमें रहना, जंगल-में फिरना, स्नान करने पर पहिरे हुए वस्त्रसे बदन पोंछना, मल मूत्रका वेग रोकना, शामको आहार निद्रा और मैथुन; रातको अपरिचित स्थानमें जाना आदि कामोंको त्यागना उचित है। रातको किसी जगह जानेकी आवश्यकता होने पर सिरमें उष्णीक, पैरमें जूता, हाथमें छड़ी और संगमें आदमी तथा रोशनी अवश्य लेना चाहिये। रातको अपरिचित स्थानमें जाना उचित नहीं है। स्वास्थ्यविधि सम्बन्धमें इतनाही कहना यथेष्ट होगा कि जिस कामसे शारीरिक या मानसिक किसी प्रकारके अनिष्टकी सम्भावना हो वैसा काम कभी नहीं करना चाहिये।

**नियम पालनका फल।**—उपरोक्त स्वास्थ्यविधि प्रति-

पालन करनेसे सर्व्वदा मनुष्य निरोग रहकर निर्द्दिष्ट आयु उपभोग कर सकता है, सुतरां ऐहिक और पारत्रिक सब कार्य्य निर्व्विघ्न सम्पादन कर इहकालमें उत्तम गति पानेको समर्थ होता है। अतएव मनुष्यमात्रको स्वास्थ्य रक्षाके विषयमें यत्नवान होना उचित है।

**नियम अपालनका फल।**—स्वास्थ्यविधि पालन न करनेसे शरीरमें नानाप्रकारके रोगोंका प्रादुर्भाव होता है। कभी सम्पूर्ण रूपसे स्वास्थ्यरक्षा करने परभी अभिघतादि आकस्मिक कारणसे भी रोग होता है। चाहे जिस कारणसे हो, रोग उपस्थित होते ही उसके उपशमनका उपाय करना चाहिये। किसी रोगको सामान्य समझकर छोडना नही चाहिये, कारण सामान्य रोगभी प्रथम अवस्थामें उपेक्षित होनेसे वही क्रमशः असाध्य हो जानका गाढ़कही जाता है। अतएव रोग होतेही चिकित्सकसे परामर्श लेकर उसका प्रतिकार करना चाहिये। कोई रोग असाध्य होने परभी चिकित्सामें त्रुटि नही करना, कारण बहुतेरे असाध्य रोगभी आराम होते देखा गया है। रोग होनेपर डरना नही, तथा उसका पूरावृत्तान्त चिकित्सकसे कहना, और चिकित्सकके परामर्श अनुसार सब काम करना। रोग असाध्य या उत्कट होनेसे चिकित्सक या आत्मीयगण रोगीसे न कह कर रोगीको सर्व्वदा सामान्य रोग कहकर आश्वास देना चाहिये; कारण रोगी हताश या असन्तुष्ट होनेसे साध्य रोगभी असाध्य हो जाता है। रोगीके अनुगत, विश्वस्त और प्रिय २।१ आदमी सर्व्वदा पासमें रहकर आश्वासपूर्ण प्रिय वाक्यसे उसको सन्तुष्ट रखे। रोगीके पास बहुत आदमीके निश्वासादिसे गृहकी वायु दूषित होकर रोगीका अनिष्ट होनेका डरहै। जो घर सूखा, परोष्कृत और प्रवात अर्थात् जिसमें

वायु अच्छी तरह खेलती रहे ऐसे सुन्दर घरमें रोगीको रखना। पहिरनेका कपड़ा सूखा और साफ होना चाहिये, दिनभरमें कमसे कम दोबार पहिरनेका कपड़ा बदलना तथा उसका बिछौना सूखा नरम और साफ होना चाहिये। किसी कारणसे बिछौना खराब होतेही अथवा साधारणतः दो तीन दिन पर बदलना उचित है। सेवा करनेवाले सवदा सतर्क रहकर चिकित्सकके आदेशानुसार काम करें और आहार विहारादि कार्य्यमें रोगी किसीतरहका कु नियम करने न पावे, इस विषयमें विशेष सावधान रहे। चिकित्साके लिये उपयुक्त चिकित्सक निर्व्वाचन करना चाहिये। चिकित्सा शास्त्रमें व्युत्पन्न, दृष्टकर्म्मा और कृतकर्म्मा, औषधादि सब उपकरण विशिष्ट और दयावान, इन सब गुणयुक्त चिकित्सकको चिकित्साका भार देना चाहिये। अज्ञ चिकित्सकसे कभी चिकित्सा नहीं कराना। उपयुक्त चिकित्सकके चिकित्सामें मृत्युभी अच्छी है तथापि अज्ञ चिकित्सकसे आरोग्य लाभकी आशा करना उचित नहीं है। आयुर्वेदका प्रधान ग्रन्थ चरकसंहितामें इस विषयमें बहुत दोष लिखा है,

"कुर्य्यान्निपतितो मूर्द्ध्नि सशेषं वासवाशनिः
सशेषमातुरं कुर्य्यान्नत्वज्ञमतमौषधम् ॥"

मस्तकमें वज्राघात होनेसे कदाचित् जीनेकी आशा कर सकते हैं तथापि अज्ञ चिकित्सकको दी हुई औषधसे जीवन रक्षाकी आशा नहीं करना चाहिये।

जो सब स्वास्थ्यविधि प्रतिदिन आवश्यक है, वही सब यहां लिखी गयी है। अब पर रोग परीक्षा विषयके कतिपय नियमोंका लिखना आवश्यक है।

# रोग-परीक्षा।

रोगमादौ परीक्षेत ततोऽनन्तरमौषधम्।
ततः कर्म्म भिषक् पश्चात् ज्ञानपूर्व्वं समाचरेत्॥

चरकसंहिता।

पहिले रोगको परीक्षाकर, फिर उसका औषध विचार कर चिकित्सा करना ; यही चिकित्सा शास्त्रका उद्देश्य है।

**रोग परीक्षाकी आवश्यकता।**—वस्तुतः चिकित्साका प्रधान अङ्ग रोग परीक्षा है। उचित रीतिसे रोग निश्चय न होने पर उसका औषधभी निश्चय नहीं हो सकता। कारण जिसका जो नाम है उस नामसे न पुकारनेसे जैसे जवाब नहीं मिलता है तथा किसी समय वही आहूत व्यक्ति क्रुद्ध होता है वैसेही अनिश्चित रोगमें किसी प्रकारके औषधसे प्रतिकारकी आशाभी वृथा है, तथा उससे अकसर रोगकी वृद्धि और जीवन नाश होते देखा गया है। अतएव पहिले रोगकी परीक्षा करना आवश्यक है।

**परीक्षाका उपाय।**—संक्षेपमें रोग परीक्षाका तीन उपाय है ;—शास्त्रोपदेश, प्रत्यक्ष और अनुमान। प्रथमतः रोगोंके सब अवस्था अवगत हो, शास्त्रोपदिष्ट लक्षणसे मिलाना, फिर अनुमानसे रोगका आरम्भ या दोष और बलाबल निश्चय करना।

रोगीसे अवस्था अवगत होते समय सब इन्द्रिय द्वारा प्रत्यक्ष करना आवश्यक है। रोगीका वर्ण, आकृति परिमाण, (क्षीनता और पुष्टता) और कान्ति, तथा मल, मूत्र, नेत्र प्रकृति यावतीय देखनेके विषयको देखकर; रोगीके मुखसे उसकी सब अवस्था सुनकर, अङ्गकूजन, सन्धिस्थान या अङ्गुली पर्व्व समूहोंका स्फुटन आदि शरीरके सब लक्षण देखकर, शारीरिक गन्ध प्रकृत है या विकृत हुआ है उसकी परीक्षाके लिये सब शरीरगत गन्ध मल मूत्र शुक्र और वान्त पदार्थ आदि सूंघकर तथा सन्ताप और नाड़ीकी गति आदि स्पर्शकर मालूम करना। केवल अपने रसनेन्द्रियसे कोई विषय जानना असम्भव है, इससे मधु मेहादिमें मूत्रादिकी मिष्टता, रोग विशेषमें सब शरीरकी विरसता और रक्त पित्तमें रक्तका स्वाद जानना हो तो दूसरे जीवसे परीक्षा कराना। शरीरमें कीड़े उत्पन्न होनेसे शरीरकी विरसता और मक्खी बैठनेसे मिष्टता अनुमान करना चाहिये। मूत्र मीठा होनेसे, उसमें चींटी लगती है। रक्त पित्तमें प्राण रक्त वमन हुआ है वा नहीं सन्देह होनेसे, काक कुक्कुर आदि जन्तुको चटाना, यदि वे चाट जाय तो प्राण रक्त और न चाटेतो रक्तपित्त का रक्त निश्चय करना। अग्निबल, शारीरिक बल, ज्ञान और स्वभाव प्रभृति विषयोंको कार्य्य विशेषसे अनुमान कर लेना। भूख, प्यास, रुचि, अरुचि, भूख, ग्लानि, और सपना देखना प्रभृति रोगीको पूछकर मालूम करना। अति सामान्य भेदके दो तीन रोगोंमें किसी रोगका निर्णय न होनेसे साधारण कोई औषध देकर उसके उपकार और अनुपकारसे रोगका निश्चय करना। लक्षण विशेषसे रोगकी साध्यता, याप्यता और असाध्यता जानना। अरिष्ट लक्षणसे रोगीका मृत्युमालूम करना।

उक्त विषयोंमें नाड़ीपरीक्षा, मूत्रपरीक्षा, नेत्र परीक्षा, जिह्वा परीक्षा प्रभृति और अरिष्ट लक्षण सहजमें मालूम नहीं होताहै, इससे क्रमशः प्रत्येक विषयोंका विवरण लिखतेहैं।

---

# नाड़ी परीक्षा।

—o—

**नाड़ीपरीक्षा।**—हाथका मणिबन्ध (पहुंचा) और अंगुलीके जड़में एक गांठहै; उस गांठ को अंगुलीसे दबाकर नाड़ीकी गतिमालूम करनेको नाड़ी परीक्षा कहते हैं। नाड़ी परीक्षामें पुरुषका दक्षिण हाथ और स्त्रीके बांये हाथके नाड़ीकी परीक्षा करना, कारण स्त्री पुरुषके शरीर भेदसे साथ नाड़ी आदि-कामी मूल विपरीतहै, सुतरां पुरुषके दक्षिण हाथसे जो नाड़ी मालूम होतीहै वही नाड़ी स्त्रीके बायें हाथसे अनुभूत होतीहै। इसके सिवाय दोनो पैरके गुल्फ संधिके नीचे, कंठ, नासिका और उपस्थमेंभी नाड़ी मालूम होतीहै। मुमुर्षुअवस्थामें जब हाथकी नाड़ी साफ मालूम नहीं तब उक्त नाड़ीयोंसे परीक्षा करनेकी विधिहै।

**परीक्षाके नियम।**—रोगीके नाड़ीके ऊपर परीक्षा करनेवालेके दक्षिण हाथकी तर्जनी, मध्यमा और अनामिका अंगुली स्थापन पूर्वक बायें हाथसे रोगीका वही हाथ थोड़ा टेढ़ा-कर केहुनीमें जो नाड़ी है उसको थोड़ा दबाना चाहिये, मणिबंधमें तर्जनी अंगुलीके नीचेवाली नाड़ी वायु, दूसरी पित्त और तीसरी कफकी जानना। किसी किसीका मतहै, कि तर्जनाके नीचे

**वृहत् काञ्चनाभ्र रस।**—सोना, रससिन्दूर मोती, लोहा, अभ्रक, मूगा, वैक्रान्त, ताम्बा, रौप्य, वङ्ग, कस्तूरी, लौंग, जावित्री और एलचा यह सब द्रव्य एकत्र घीकुआरके रसमें केथु रियाके रसमें और बकरीके दूधमें ३ दफे भावना दे २ रत्ती बराबर गोली बनाना। दोषानुसार अनुपानके साथ देनेसे क्षय, श्वास, कास, प्रमेह और यक्ष्मा आदि रोग शान्त होता है।

**रसेन्द्रगुडिका।**—शोधित पारा २ तोले जयन्ती और अदरखके रसमें खलकर गोला बनाना, फिर जलकर्णा और काकमाचीके रसको अलग अलग भावना दे तथा भगरैयाके रसकी भावना दिये हुए गन्धकका चूर्ण एक पल, उक्त पारेमें मिलाकर कज्जली बनाना, फिर छागदूध २ पलमें खलकर उरद बराबर गोली बनाना। अनुपान छागदूध किम्वा अडूसेके पत्तेका रस और मधु। इससे क्षयकास रक्तपित्त अरुचि और अम्लपित्त रोग नष्ट होता है।

**वृहत् रसेन्द्रगुडिका।**—४ तोले पारा, घिकुआरका रस, त्रिफलाचूर्ण, चीताका रस राइका चूर्ण, भूल, इन्द्रौका चूर्ण कटका चूर्ण, अनन्तमूलके पत्तेका रस और अदरखके रसमें अलग अलग खलकर गाढे कपडेमें छान लेना। फिर जयन्ती जलकर्णा और काकमाचीके रसको अलग अलग भावना देकर धूपमें सुखा लेना। तथा भगरैयाके रसमें शोधा हुआ गन्धक एक पल, गोलमिरच, सोहागा, स्वर्णमाक्षिक, तुतिया, हरिताल और अभ्रक प्रत्येक चार चार तोले, यह सब द्रव्य एकत्र मिलाकर अदरखके रसमें खलकर २ रत्ती बराबर गोली बनाना। अनुपान अदरखका रस। औषध सेवनके बाद दूध और मांसका जूस पिलाना चाहिये।

इससे चयकास, ग्वास, रक्तपित्त, अरोचक, क्रिमि और पाण्डु आदि रोग नष्ट हो बलवीर्य्य बढ़ता है।

हेमगर्भपोट्टली रस—रससिन्दूर ३ भाग, सोनेका भस्म १ भाग शोधित ताम्र एक भाग, गन्धक एक तोला, यह सब द्रव्य चीताके रसमें खलकर दोपहरके बाद कौड़ीमें भरकर सोहागेसे मुह बन्दकर हांड़ीमें रख गजपुटमें फूंकना। ठण्ढा होनेपर चूर्ण २ रत्ती वजन सेवन करना। इससे राजयक्ष्मा आराम होता है।

रत्नगर्भ पोट्टली रस।—रससिन्दूर, हीरा, सोना चांदी, सीसा, लोहा, ताम्बा, मोती, स्वर्णमाचिक, मूंगा और शङ्ख-भस्म, समभाग आदीके रसमें ७ दिन खलकर कौड़ीमें भर उसका मुह अकवनके दूधमें पिसा हुआ सोहागेसे बन्दकर हांड़ीमें रख उसका मुह बन्दकर गजपुटमें फूंकना। ठण्ढा होनेपर निर्गुण्डीके रसमें सातबार, आदीके रसमें सातबार और चीताके रसको सात बार भावना देकर सुखा लेना। इसको मात्रा २ रत्ती अनुपान मधु और पीपलका चूर्ण अथवा घी और गोलमिरचका चूर्ण। इससे कष्टसाध्य यक्ष्मा, आठ प्रकारका महारोग और ज्वरादि नानाप्रकार पीड़ा शान्त होती है। (वातव्याधि, अश्मरी, कुष्ठ, प्रमेह, उदररोग, भगन्दर, अर्श और ग्रहणी इन आठ रोगोंको महारोग कहते हैं।)

सर्व्वाङ्गसुन्दर रस।—पारा १ भाग, गन्धक एक भाग, सोहागेका लावा दो भाग (सोहागे लवैका चूर्ण कपड़ेसे छाक लेना) मोती, मूंगा और शङ्ख प्रत्येक एक भाग और स्वर्णभस्म आधा भाग इन सब द्रव्यको कागजी नोबूके रसको भावना देकर गोला बनाना तथा मूषेमें बन्दकर गजपुटमें तेज आंचमें फूंकना। ठण्ढा होनेपर लोहा आधा भाग और लोहेका आधाभाग हिंगुल उसमें मिलाना।

मात्रा २ रत्ती। अनुपान पीपलका चूर्ण, सहत घी, पानका रस, चीनी अथवा अदीका रस। इससे राजयक्ष्मा, वातिक और पैत्तिकज्वर, सन्निपात, अर्श, ग्रहणी, गुल्म, भगन्दर और कास आदि नानाप्रकारके रोग दूर होते है।

अजापञ्चक घृत—बकरीका घी ४ सेर, बकरीके लोटका रस ४ सेर, छागमूत्र ४ सेर, छाग दूध ४ सेर और छागदधि ४ सेर, एकत्र पाककर एक सेर जवाखारका चूर्ण मिलाकर उतार लेना। मात्रा एक तोला। यह घी पीनेसे यक्ष्मा, कास और श्वासरोग आराम होता है।

बलागर्भ घृत—घी ४ सेर, दशमूलका काढ़ा ८ सेर, बकरीके मांसका काढ़ा ४ सेर, दूध ४ सेर। कूटे हुए बरियारेका कल्क एक सेर यथानियम पाक करना। यह घी पीनेसे यक्ष्मा, शूल, चतक्षय और उत्कट कासरोग आराम होता है।

जीवन्त्याद्य घृत—घी ४ सेर, पानी १६ सेर, कल्कार्थ-जीवन्ती मुलेठी, द्राक्षा, इन्द्रयव, शठी, कण्टकारी, गोक्षुर, बरियारा, नीलोत्पल, भुँइआंमला, जवासा और पीपल सब मिलाकर २ सेर। यह घी पीनेसे ११ प्रकारका उदयक्ष्मारोग आराम होता है।

**महाचन्दनादि तैल**।—तिलका तेल १६ सेर, कल्कार्थ लालचन्दन सरिवन, पिठवन, कण्टकारी, शङ्गुली, गोक्षुर, मुगानी, माषाणी बिदारीकन्द, असगन्ध, आंवला, शिरीषछाल, पद्मकाष्ठ, खस, सरलकाष्ठ, नागेश्वर] गन्धाली, मूर्व्वामूल, प्रियङ्गु, नीलोत्पल, बाला बरियारा, गुलशकरी, पद्ममूल पद्मडण्डा और शालूक मिलाकर ४० पल, श्वेत बरियारा ५० पल, पाकार्थ पानी ६४ सेर, शेष १६ सेर, बकरीका दूध, शतावरका रस, लाहका काढ़ा, कांजी और दहीका पानी प्रत्येक १७ सेर। हरिण, छाग

और असगन्ध प्रत्येकका मांस आठ आठ सेर, पानी ६४ सेर, शेष १६ सेर, (इन सबका काढ़ा अलग अलग रखना) कल्कार्थ श्वेत-चन्दन, अगरु, शीतलचीनी, नखी, छड़ीला, नागेश्वर, तेजपत्ता, दालचीनी, मृणाल हलदी, दारुहलदी, श्यामालता, अनन्तमूल रक्तोत्पल, नगरचण्डी, कूठ, त्रिफला, फलपाकल, मूर्व्वामूल, नालुक, देवदारु, सरलकाठ, पद्मकाठ, खस, धाईफूल, बेलकी गिरी रसाञ्जन, मोथा, शिलारस, बच, मजीठ, लोध, सौंफ, जीवन्ती, प्रियङ्गु, बड़ी इलायची, कुङ्कुम, खटासी, पद्मकेशर, रास्ना, जावित्री, शोठ और धनिया, प्रत्येक ४ तोले।। पाकशेष होनेपर इलायची, लौंग, शिलारस, श्वेतचन्दन जातीपुष्प, खटासी शीतलचीनी, अगरु, लताकस्तूरी, कुङ्कुम, कस्तूरी, यह सब गन्ध द्रव्य मिला पाक करना। पाकके अन्तमें छानकर केशर, कस्तूरी और कपूर थोड़ा मिला रखना, यह तैल मालिश करनेसे राज-यक्ष्मा, रक्तपित्त और धातुदौर्ब्बल्यादि रोग आराम होते है।

---

## कासरोग।

---

कटफलादि काढ़ा—कायफल, गन्धतृण, वारङ्गी, मोथा, धनिया बच हरीतकी, कांकड़ाशिङ्गी, खेत्पापड़ा, शोठ और देवदारु, इन सबके काढ़ेमें मधु और हींग मिलाकर पोनेसे वातश्लेष्मिक कास और कण्ठरोग नष्ट होता है।

मरिचादि चूर्ण—गोलमिरच का चूर्ण २ तोले, पीपलका

चूर्ण १ तोला, अनारके बीजका चूर्ण ८ तोले, पुराना गुड़ १६ तोले और जवाखार १ तोला; यह सब द्रव्य एकत्र मर्द्दनकर यथायोग्य मात्रा देनेसे अति दुःसाध्य कास और जिस कासमें पीव आदि निकलता है वहभी आराम होता है।

समशर्कर चूर्ण—लौंग २ तोले, जायफल २ तोले, पीपल २ तोले, गोलमिरच ४ तोले, सोंठ ४ पल इन सबका चूर्ण तथा सबके बराबर चीनी, यह सब द्रव्य एकत्र खल करना। इससे कास ज्वर, अरुचि, प्रमेह गुल्म, अग्निमान्द्य और ग्रहणी आदि नानाप्रकारके रोग नष्ट होते हैं।

**वासावलेह।**—अडूसेकी छाल २ सेर, पानी १६ सेर शेष ४ सेर, चीनी १ सेर और घी एक पाव मिलाकर औटाना, गाढ़ा होनेपर पीपलका चूर्ण एक पाव मिलाकर नीचे उतारना। ठण्ढा होनेपर एक सेर शहत मिलाना। यह अवलेह राजयक्ष्मा, कास, श्वास, पार्श्वशूल, हृच्छूल ज्वर और रक्तपित्त आदि रोग नाशक है।

**तालीशादि मोदक।**—तालीश पत्र १ तोला, गोलमिरच २ तोले, सोंठ ३ तोले, पीपल ४ तोले, तेजपत्ता और इलायची प्रत्येक आधा तोला, चीनी आधा सेर एकत्र चूर्णकर सेवन करनेसे कास श्वास और अरुचि आराम हो भूख बढ़ती है। इसमें चीनीके समान पानी मिलाकर यथानियम मोदक बनाना, यह चूर्ण की अपेक्षा हलका है। यह मोदक सेवन करनेसे कास, श्वास, अरुचि, पाण्डु, ग्रहणी प्लीहा शोथ, अतिसार, जीमचलाना और शूल आदि नानाप्रकारके रोग नष्ट होते हैं। (कोई कोई इसके साथ वंशलोचन भी मिलाते हैं, पैत्तिक कासमें वंशलोचन मिलाना भी उचित है।)

**चन्द्रामृत रस।**—त्रिकटु, त्रिफला चाभ, धनिया, जीरा, सेंधानमक ; प्रत्येक एक एक तोला, पारा, गन्धक, लोहा प्रत्येक दो दो तोले, सोहागेका लावा ८ तोले, गोलमिरच ४ तोले ; यह सब बकरीके दूधमें पीसकर ८ रत्ती वजनकी गोली बनाना। अनुपान रक्तोत्पल, नीलोत्पल, कुरथी और अदरख किसी एकका रस अथवा पीपलका चूर्ण और सहत। इससे नानाविध कास, रक्तवमन, स्वास सहित ज्वर, दाह, भ्रम, गुल्म और जीर्णज्वर आदि नानाप्रकारके रोग नष्ट होते है। यह अग्नि-वर्द्धक, बलकारक और वर्णकारक है। औषध सेवनकर, अडूसा, गुरिच, बारङ्गी, सोया और कण्टकारी सब मिलाकर २ तोले आधा सेर पानीमें औटाना आधा पाव पानी रहते छानकर सहत मिलाकर पीनेसे विशेष उपकार होता है।

कासकुठार रस—हिंगुल, गोलमिरच, गन्धक, त्रिकटु और सोहागा ; यह सब द्रव्य एकत्र पानीमें खलकर २ रत्तीकी गोली बनाना। अनुपान अदरखका रस। इससे सन्निपात और सब प्रकारका कासरोग नष्ट होता है।

**शृङ्गाराभ्र।**—अभ्रक १६ तोले, कपूर, जावित्री, वाला, गजपीपल तेजपत्ता, जटामांसी, तालीशपत्र, दालचीनी, नागेश्वर, कूठ और धवईफूल ; प्रत्येक आधा तोला, हरीतकी, आमला, बहेड़ा और त्रिकटु, प्रत्येक चार आनेभर, इलायची और जायफल प्रत्येक एक तोला, गन्धक एक तोला, पारा आधा तोला ; यह सब द्रव्य पानीमें खलकर भिंगे चने बराबर गोली बनाना। अनुपान अदरख और पानका रस। औषध सेवनके बाद थोड़ा पानी पीना चाहिये। इससे कासादि विविध रोगोंकी शान्ति और बलवीर्य्यकी वृद्धि होती है।

**वृहत् शृङ्गाराभ्र।**—पारा, गन्धक, सोहागा, नागकेशर, कपूर, जायफल, लौंग, तेजपत्ता, धतूरेकी बीज ( कोई २ स्वर्णभस्म भी मिलाते हैं ) प्रत्येक दो दो तोले, अभ्रभस्म ८ तोले, तालीश-पत्र, मोथा, कूठ, जटामांसी, दालचीनी, धाईफूल, इलायची, त्रिकटु, त्रिफला और गजपीपल, प्रत्येक चार चार तोले, एकत्र पीपलके काढ़ेमें खलकर एक रत्ती बराबर गोली बनाना। यह दालचीनीका चूर्ण और सहतके साथ सेवन करनेसे अग्निमान्द्य, अरुचि, पाण्डु, कामला, उदर, शोथ, ज्वर, ग्रहणी, कास, श्वास और यक्ष्मा आदि नानाप्रकारके रोग दूर हो बल, वर्ण और अग्निकी वृद्धि होती है।

सार्व्वभौम रस—शृङ्गाराभ्रमें स्वर्ण या लोहा २ मासे मिलानेसे उसको सार्व्वभौम रस कहते हैं।

**कासलक्ष्मीविलास।**—अभ्र, लोहा, अभ्रक, ताम्बा, कांसा, पारा, हरिताल, मैनसिल और खपरिया प्रत्येक एक एक पल, एकत्र केशरियाका रस और कुलथीके काढ़ेको ३ दिन भावना देना। फिर इसके साथ इलायची, जायफल, तेजपत्ता, लौंग, अजवाईन, जीरा, त्रिकटु, तगरपादुका, दालचीनी और वंशलोचन प्रत्येक दो दो तोले मिलाकर फिर केशरियाका रस और कुलथीके काढ़ेमें खलकर चने बराबर गोली बनाना। अनुपान ठण्डा पानी। यह राजयक्ष्मा, रक्तकास, श्वास, हलीमक, पाण्डु, शोथ, शूल, अर्श और प्रमेह आदि रोग नाशक तथा अग्निकारक और बलवर्द्धक है।

**समशर्कर लौह।**—लौंग, जायफल, कूठ, अजवाईन, त्रिकटु, चीतामूल, पीपलामूल, अडूसेके जड़की छाल, कण्टकारी, धानका लावा, काकड़ासिङ्गी, दालचीनी, तेजपत्ता, इलायची, नागे-

खर, हरीतकी, शठी, शीतलचीनी, मोथा, लोहा, अभ्रक और जवाखार प्रत्येकका एक एक भाग चूर्ण और समष्टीके बराबर चीनी एकत्र मिलाकर घृत भाण्डमें रखना। यह सब प्रकारका काश, रक्तपित्त, क्षयकास और श्वासरोग-नाशक तथा बल, वर्ण और अग्निवृद्धिकारक है। मात्रा ४ मासे।

वसन्ततिलक रस।—स्वर्णभस्म १ तोला, अभ्रक २ तोले, लोहा ३ तोले, पारा ४ तोले, गन्धक ४ तोले, वङ्ग २ तोले, मोती ४ तोले; यह सब द्रव्य अडूसा, गोखरू और ईखकी रसमें खलकर वज्रमूषेमें रख अङ्गली कंडेकी आंचसे गजपुटमें एक पहर फूंकना। फिर बाहर निकालकर कस्तूरी ४ तोले, मिलाकर खल करना। यह काम और क्षयकी महौषध है। मात्रा २ रत्ती।

वृहत कण्टकारी घृत।—कण्टकारी जड़, पत्ता और शाखाकाढा १६ सेर, घी ४ सेर, कल्कद्रव्य बरियारा, त्रिकटु, विडङ्ग, शठी, चीता, सोवर्चल नमक, जवाखार, बेलकी छाल, आंमला, कूठ, श्वेतपुनर्नवा, वृहती, हरीतकी, यवानी, अनार, ऋद्धि, द्राक्षा, रक्तपुनर्नवा, चाभ, धमासा, अम्लवेतस, काकड़ाशिङ्गी, भूईआंमला, बारङ्गी, रास्ना और गोखरू, यह सब द्रव्य मिलाकर एक सेर, अच्छी तरह कूटकर इसके साथ घी पाक करना। इस घीसे सब प्रकारका कास, कफरोग, हिक्का, श्वास आदि रोग नष्ट होते हैं।

दशमूलाद्य घृत—घी ४ सेर, दशमूलका काढा १६ सेर। कल्कार्थ—कूठ, शठी, बेलकी जड़, तुलसी, शोंठ पीपल, मिरच और हींग प्रत्येक दो दो तोले। यथाविधि घृत पाककर सेवन करनेसे घातश्लेष्मोल्वण, कास और सब प्रकारका श्वास दूर होता है।

**चन्दनाद्य तैल**।—तिलोका तैल ८ सेर। कल्कार्थ—श्वेतचन्दन, अगरू, तालीश पत्र, नखो, मजीठ, पद्मकाष्ठ, मोथा, शठो लाह, हल्दो और लालचन्दन, प्रत्येक एक पल। क्वाथार्थ वारङ्गी, बड़सेली छाल, कंटकारी, वरियारा, गुरिच सब मिलाकर १२॥ सेर, पानी १६ सेर शेष ४ सेर; इसी काढ़ेके साथ कल्क औटाना, कल्क पाक करनेमें दूसरा पानी देनेकी कोई जरूरत नही है। तेल औट जानेपर गन्धद्रव्य मिलाकर फिर औटाना। गन्धद्रव्यमें शिलारस, कुङ्कुम, मधू, नखो, श्वेतचन्दन, कपूर, इलायची और लौंग, यह सब द्रव्य तेल नीचे उतारकर मिलाना। यह तैल मालिश करनेसे यक्ष्मा और कास रोग आराम हो बल वर्णका वृद्धि होती है।

**वृहत् चन्दनाद्य तैल**।—तिलोका तेल ४ सेर, लाह २ सेर, पानो १६ सेर, शेष ४ सेर; दही १६ सेर। कल्कार्थ—लालचन्दन, वाला, नखो, कूठ, मुलेठो, सेंधव, पद्मकाष्ठ, मजीठ, सरलकाष्ठ, देवदारु, शठो, इ यची, खटासी, नागेश्वर, तेजपत्ता, शिलारस, मुरामासी काकड़ाशिंगो, प्रियङ्गु, मोथा, हल्दो, दारुहल्दी, श्यामालता, अनन्तमूल, लताकस्तूरो, लौंग, अगरू, कुङ्कुम, दालचोनी, रेणुक ओर मालुका, प्रत्येक दो दो तोले अच्छी तरह कूटकर १६ सेर पानोमें औटाना। गन्धद्रव्य मिलाकर पाकशेष करना। ठण्डा होनेपर कस्तूर आदि गन्धद्रव्य देना चाहिये। इसे मालिश करनेसे रक्तपित्त, क्षय, श्वास और कास आराम होता है।



## हिक्का और श्वास।

भार्गी गुड़।—बारंगीकी जड़ १२॥ सेर, दशमूल प्रत्येक सवा सेर, हड़ीहर्रे १०० असलकी ढीली पोटली बांध ११६ सेर पानीमें औटाना २८ सेर पानी रहते नीचे उतार छान लेना। फिर इसी पानीमें उक्त हर्रे और १२॥ सेर गुड़ मिलाकर औटाना, गाढ़ा होनेपर, त्रिकटु, दालचीनी, तेजपत्ता, इलायची, प्रत्येकका चूर्ण आठ आठ तोले और जवाखार ४ तोले मिलाकर नीचे उतार लेना। ठण्ढा होनेपर तीन पाव सहत इसमें मिलाना। मात्रा एक तोलासे ४ तोलेतक और हर्रे एक एक खाना। इससे प्रबल श्वास और यक्ष्माकासादि रोग दूर होते है।

भार्गी शर्करा।—भारंगीकी जड़ सवा छ ६। सेर, अडूसेकी छाल ६। सेर, कण्टकारी ६। सेर, पानी १६ सेर शेष ४ सेर। ४ अनंगोदडका मांस, पानी १६ सेर शेष ४ सेर। दोनो काढ़ा एकत्र मिलाकर उसमें चीनी २ सेर मिलाकर औटाना। गाढ़ा होनेपर नीचे उतार उसमें त्रिकटु, त्रिफला, मोथा, तालीशपत्र नागेश्वर, बारंगीकी जड़, बच गोखुर, दालचीनी, इलायची, तेजपत्ता, जीरा, भजमाईन, अजमोदा, वंशलोचन, कुलथी, कायफल, कूठ और काकड़ाशिंगी प्रत्येकका चूर्ण एक एक तोला मिलाना। रोग विचारकर उपयुक्त अनुपानके साथ आधा तोलासे एक तोलातक मात्रा सेवन करना। इससे प्रबल श्वास, पञ्चप्रकार कास, हिक्का, यक्ष्मा और जीर्णज्वर आराम हो शरीर पुष्ट होताहै।

शृङ्गीगुड़ घृत।—कण्टकारी, हल्दी, अडूसेके जड़की छाल और गुरिच प्रत्येक छ छ छटाक, सतावर एक सेर चौदह

छटांक, दारूहल्दी सवा सेर, गोखुरु, पिपलामूल प्रत्येक आठ तोले, पाटला छाल ८४ तोले ; यह सब द्रव्य कूटकर ३२ सेर पानीमें औटाना आठ सेर पानी रहते नीच उतार छानकर उसमें पुराना गुड़ सवा सेर, घी १० छटांक और दूध सवा सेर मिलाकर औटाना। गाढ़ा होनेपर कांकड़ासिंगी २ तोले, जायफल ३ तोले, तेजपत्ता ३ तोले, लौंग ४ तोले, वंशलोचन ४ तोले, सोंठ ७ तोले प पल ७ तोले, तालीशपत्र ३ तोले, जावित्री १ तोला, यह सब द्रव्यका चूर्ण डालकर नीचे उतार लेना, तथा ठण्डा होनेपर आठ तोले सहत मिलाना। आधा तोला मात्रा सेवन करनेसे प्रवल श्वास, उपद्रवयुक्त पांच प्रकारके कास, क्षय और रक्तपित्त आदि रोग आराम होते हैं।

पिप्पल्याद्य लौह—पीपल, आमला, मुनक्का, बैरकी गुठलीकी गिर, मुलेठी, चीनी, विडङ्ग और कूठ, प्रत्येकका चूर्ण एक एक तोला, लोहा ८ तोले पानीमें खलकर ५ रत्ती बराबर गोली बनाना दोष विचारकर अलग अलग अनुपानोंके साथ देनेसे, हिक्का, वमन और महाकास आराम होता है। यह हुचकी की महौषध है।

महाश्वासारिलौह।—लोहा ४ तोले, अभ्रक १तोला, चीनी ४ तोले, सहत ४ तोले और त्रिफला, मुलेठी, मुनक्का, पीपल, बैरके गुठलीकी गिरी, वंशलोचन, तालीशपत्र, विडंग, इलायची, कूठ और नागेश्वर, प्रत्येकका मिहीन चूर्ण एक एक तोला ; यह सब द्रव्य लोहेके खरलमें २ पहर खल करना। मात्रा चार रत्तीसे २ मासेतक। सहतके साथ सेवन करनेसे महाश्वास पांचप्रकार श्वास और रक्तपित्तादि रोग निश्चय आराम होते हैं।

श्वासकुठार रस—पारा, गन्धक, मीठाविष, त्रिकटु, मिरच ाम और चीतामूल, इन सबका समभाग चूर्ण आदीके रसमें

खलकर २ रत्तो बराबर गोली बनाना। आदोके रसमें देनेसे वातरक्तजनित श्वास, कास और स्वरभेद आराम होता है।

श्वासभैरवरस—पारा, गन्धक, विष, त्रिकटु मिरच, चाभ और चीतामूल, इन सबका समभाग चूर्ण अदरखके रसमें खलकर २ रत्ती बराबर गोली बनाना। अनुपान पानी। इससे श्वास, कास और स्वरभेद आराम होता है।

श्वासचिन्तामणि।—लोहभस्म ॥ तोले गन्धक २ तोले अदरख २ तोले पारा १ तोला स्वर्णमाक्षिक १ तोला, मोती आधा तोला, सोना आधा तोला, यह सब द्रव्यको कण्टकारीका रस, बकरीका दूध और जेठीके काढेकी भावना दे ४ रत्ती बराबर गोली बनाना। अनुपान सहत और बहेड़ेका चूर्ण। [redacted] श्वास, कास और यक्ष्मारोगमें विशेष उपकारी है।

कनकासव।—धतूरेका फल, पत्ता, डंठ और शाखा कूटा हुआ ३२ तोले, अडूसेके जड़की छाल ३२ तोले, मुलेठी, पीपल, कण्टकारी, नागेश्वर, सोंठ और तालीशपत्र प्रत्येकका चूर्ण १६ तोले। धवईका फूल १ सेर, मुनक्का २॥ सेर, पानी १२८ सेर, चीनी २॥ सेर सहत ६। सेर, यह सब द्रव्य एक पात्रमें रख मुह बन्दकर एकमास बाद द्रव्याय छान लेना, इससे सब प्रकारका श्वास, कास और रक्तपित्त, आदि नाना प्रकारके रोग दूर होते है।

हिंस्राद्य घृत।—घी ४ सेर दूध ८ सेर, पानी १६ सेर, कल्कार्थ चाम, हरीतकी पीपल, कुटकी, गन्धतृण पलाश, चीतामूल शठी, सोवचल नमक, भूईआमला, सेंधानमक बेलकी गिरी तालीशपत्र जीवन्ती और दध प्रत्येक २ तोले, हींग आधा

तोला ; यथानियम औटाकर पोनेसे हिक्का, श्वास, शोथ, वातज अर्श:, ग्रहणी और हृदय पार्श्वशूल दूर होता है।

---

## स्वरभङ्ग।

---

मृगनाभ्यादि अवलेह—कस्तूरी, छोटी इलायची, लौंग ,और वंशलोचन ; इन सबका चूर्ण घी और सहतमें मिलाकर चाटनेसे वाकस्तम्भ और स्वरभंग शान्त होता है।

चव्यादि चूर्ण—चाभ, अम्लवेतस त्रिकटु, इमली, तालोश पत्र, जीरा, वंशलोचन, चीतामूल, दालचीनी और इलायची, यह सब द्रव्य समभाग पुराने गुड़में मिलाकर खानेसे, स्वरभंग, पीनस और कफज अरुचि आराम होती हैं।

निदिग्धिकावलेह।—कण्टकारी १२॥ सेर, पीपलामूल ६ सेर, चीता ३ सेर २ छटांक यह सब द्रव्य एकत्र १२८ सेर पानीमें औटाना ३२ सेर पानी रहते उतार कर छान लेना, तथा उसमें पुराना गुड़ ८ सेर मिलाकर फिर औटाना, गाढ़ा होनेपर पीपलका चूर्ण४ सेर, त्रिजातक (दालचीनी, तेजपत्ता और इलायची) एक सेर, गोलमिरचका चूर्ण ८ तोले मिलाकर नीचे उतारना। ठण्ढाहोनेपर आधा सेर सहत मिलाना। अग्निका बल विचारकर उपयुक्त मात्रा सेवन करनेसे स्वरभेद, प्रतिश्याय, काम और अग्नि-मान्द्य आदि रोग दूर होते हैं।

व्याघ्रलाभ।—अभ्रभस्म ८ तोलेको कण्टकारी, वरियारा, गोक्षुर, घृतकुमारी पीपलामूल, भंगरैया, अडूसा, बेरका पत्ता, आंमला, हल्दी और गुरिच प्रत्येकके आठ आठ तोले रसकी अलग अलग भावना देकर एक रत्ती बराबर गोली बनाना। इससे सब प्रकारका स्वरभंग, श्वास, कास, हुचकी आदि नानाप्रकारके रोग दूर होते हैं।

सारस्वत घृत।—ब्राह्मीशाककी जड और पत्तेका रस १६ सेर, घी ४ सेर। हल्दी, मालतीका फूल, कूठ, तेवडीकी जड और बडीहर्र प्रत्येकका कल्क आठ आठ तोले; पीपल, विडंग, सैंधव, चीनी और बच प्रत्येक दो दो तोले इनको आंचपर औटाना। इसके पीनेसे स्वरविकृति, कुष्ठ, अर्श, गुल्म और प्रमेह आदि नानाप्रकारके रोग दूर ह तिशक्ति बढती इसको ब्राह्मी घृत भी कहते हैं।

भृंगराजाद्य घृत।—घी ४ सेर, भंगरैया,गुरिच, अडूसेकी जड, दशमूल और कसौदी (कासमर्द) इन सब द्रव्योंका काढा १६ सेर, पीपलका कल्क ४ सेर, एकत्र यथानियम पाककर ठण्ढा होनेपर ४ सेर शहत मिलाना। उपयुक्त मात्रामें घी सेवन करनेसे स्वरभंग और कासरोग आराम होता है।

——o——

## अरोचक।

यमानीषाडव।—अजवाइन, इमली, सोंठ, अम्लवेतस, अनार और खट्टी बेर प्रत्येक दो दो तोले; धनिया, सोवर्चल नमक,जीरा और दालचीनी प्रत्येक एक एक तोला, पीपल १००, गोलमिरच

२००, चीनी ३२ तोले, यह सब द्रव्य एकत्र पीसकर आधा तोला मात्रा सेवन करनेसे अरोचक रोग आराम होता है।

कलहंस।—सेजनकी बीज १८, गोलमिरच १०, पीपल २०, अदरख ८ तोले, गुड़ ८ तोले, कांजी ८ सेर और कालानमक ८ तोले एकत्र मिलाकर इसके साथ चातुर्जात चूर्ण ८ तोले मिलाना, इससे स्वरभंगमें भी विशेष उपकार होता है।

तिन्तीड़ी पानक।—बीजशून्य इमली ५ पल, चीनी १० पल, पीसी धनिया ४ तोले, अदरख ४ तोले दालचीनी १ तोला, तेजपत्ता १ तोला, इलायची १ तोला, नागेश्वर १ तोला और पानी ६ सेर १० छटांक एकत्र मिलाना तथा थोड़ा गरम दूध मिलाकर छान लेना, फिर कपूर आदि सुगन्धि द्रव्य मिलाकर उपयुक्त मात्रासे प्रयोग करना।

रसाला।—खट्टी दही ८ सेर, चीनी २ सेर, घी आठ तोले, सहत आठ तोला, गोलमिरचका चूर्ण ४ तोला, सोंठ ४ तोले और चातुर्जातक प्रत्येक एक एक तोला एकत्र मिलाना। इसे भी कर्पूरादिसे सुवासित करना चाहिये।

सुलोचनाभ्र—अभ्रभस्म १ तोला, हीरक भस्म १ तोला; आम, बैर, खसकी जड़, अनार, आंवला, चीरतिया, बड़ानीबू, प्रत्येक १० तोला, एकत्र खलकर २ रत्ती बराबर गोली बनाना, उपयुक्त अनुपानके साथ देनेसे अरुचि, श्वास, कास, स्वरभेद, अग्निमान्द्य, अम्लपित्त, शूल, वमन, दाह अमरी, अर्श और दौर्बल्य आदि रोग दूर होते हैं।

---

## वमन।

एलादि चूर्ण।—इलायची लौंग, नागेश्वर, बेरकी बीजकी गिरी, धानका लावा, प्रियङ्गु, मोथा, लालचन्दन और पीपल, प्रत्येक का चूर्ण समभाग एकत्र कर चीनी और सहतमें मिलाकर चाटना।

रसेन्द्र।—जीरा, धनिया पीपल, सहत त्रिकटु और रससिन्दूर समभाग खलकर उपयुक्त मात्रासे प्रयोग करना।

वृषध्वज रस।—पारा, गंधक, लोहा, मुलेठी, चन्दन, आमला छोटी इलायची, लौंग सोहागा, पीपल और जटामासी समभाग खरिवन और इसुके रसको अलग अलग सात सात दिन भावना देकर फिर बकरीके दूधमें एक पहर खल करना। मात्रा २ रत्ती की गोली बनाना, अनुपान खरिवनके साथ देना।

पद्मकाद्य घृत।—पद्मकाठ, गुरिच, नीमकी छाल, धनिया और चन्दन इन सब द्रव्योंका काढ़ा और कल्कमें यथाविधि ४ सेर घी पाककर उपयुक्त मात्रा देनेसे वमन अरुचि, तृष्णा और दाह आदि सब दूर होते है।

## तृष्णारोग।

कुमुदेश्वर रस।—ताम्र २ भाग और वङ्ग १ भाग एकत्र मुलेठीके काढ़ेकी भावना दे २ रत्ती मात्रा देना। अनुपान—

चन्दन, अनन्तमूल, मोथा, छोटी इलायची और नागेश्वर प्रत्येक समभाग और सबके बराबर धानका लावा, १६ गुने पानीमें औटा ना आधा पानी रहनेपर छानकर उसमें महत और चीनी मिलाना। इस काढ़ेके अनुपानमें देनेसे तृष्णा और वमन रोग आराम होता है।

---

## मूर्च्छा भ्रम और सन्नास।

सुधानिधि रस—रससिन्दूर और पीपलका चूर्ण एकत्र मिलाकर ४ रत्ती मात्रा महतके साथ देना।

मूर्च्छान्तक रस—रससिन्दूर, स्वर्णमाक्षिक, स्वर्णभस्म शिलाजीत और लौहभस्म सब द्रव्य समभाग, सतावर और विदारीकन्दके रसकी भावना देकर २ रत्ती वजनकी गोली बनाना। सतावरका रस और त्रिफला भिगोये पानी आदि वायुनाशक अनुपानमें देना।

अश्वगन्धारिष्ट।—असगन्ध ५० पल, तालमूली २० पल, मजीठ, बहेड़ा, हलदी, दारुहलदी मुलेठी, रास्ना, विदारीकन्द, अर्जुनछाल, मोथा और तेवड़ी प्रत्येक १० पल; अनन्तमूल श्यामालता, श्वेतचन्दन, लालचन्दन, वच, चीतामूल प्रत्येक आठ

आठ पल, यह सब द्रव्य १२ मन ३२ सेर पानीमें औटाना, ६४ सेर पानी रहनेपर उतारकर छान लेना, फिर उसमें धवईकाफूल १६ सेर, सहत ३७॥ सेर, त्रिकटु प्रत्येक २ पल ; दालचीनी, तेजपत्ता और इलायची प्रत्येक ४ पल, प्रियङ्गु ४ पल और नागेश्वर २ पल, यह सब द्रव्य मिलाकर पात्रका मुह बन्दकर एक मास रखना ; फिर छानकर एक तोलासे ४ तोले तक मात्रा प्रयोग करना।

---

पुनर्नवाद्य घृत—घी ४ सेर, दूध ४ सेर, पुनर्नवा का काढ़ा १२ सेर और सुनेठो का कल्क एक सेर, यथाविधि पाक करना, उपयुक्त मात्रा सेवन करने मदात्यय रोग दूर होकर वीर्य और ओजकी वृद्धि होती है।

वृहत् धात्रीतैल।— तलका तेल ४ सेर; आंवला, शतावर और बिदारीकंद प्रत्येक का रस चार सेर, बकरोका दूध ४ सेर, बरियारा, असगन्ध, कुरथी, जौ और उरद प्रत्येकका काढ़ा चार चार सेर; कल्कार्थ—जीवनोयगण, जटामासी, सफोठ, इन्द्रवारुणी की जड़, श्यामालता, अनन्तमूल, शैलज, मोथा, पुनर्नवा, श्वेतचन्दन, लालचन्दन, इलायची, दालचीनी, पद्ममूल, केलेकाफूल, बच, अगरु, हरीतकी और आंवला इन सबका कल्क एक सेर, यथाविधि पाक करना।

श्रीखण्डासव।—श्वेतचन्दन, गोलमिरच, जटामांसी, हलदी, दारुहलदी, चीतामूल, मोथा, खसकी जड़, तगरचण्डी द्राक्षा, लालचन्दन, नागेश्वर, पम्वठा, आमला, पोपल, चाभ, लौंग, एलवा और लोध प्रत्येक चार चार तोले कूटकर १२८ सेर पानीमें भिंगाना, फिर मुनक्का ६० पल, गुड़ ३७॥ सेर और धवईफूल १२ पल मिला पात्रका मुंह बंदकर एक मासके बाद द्रव्याय छान लेना। मात्रा एक तोलासे ४ तोलेतक अवस्थानुसार प्रयोग करना।

---

## दाहरोग।

—o—

चन्दनादि काढ़ा—चन्दन, दवनपापड़ा, खसको जड़, बाला, मोथा, कमलको जड़, कमलका डण्डा, सौंफ, धनिया, पद्मकाठ और आंवला मिलाकर दो तोले, आधा सेर पानीमें औटाना एक पाव पानी रहनेपर छानकर सहत मिला पीनेको देना।

त्रिफलाद्य—त्रिफला और अमिलतासके गूदाके काढ़ेमें सहत मिलाकर पीनेसे दाह, रक्तपित्त और पित्तशूल आराम होता है।

पर्पटादि—दवनपापडा, मोथा और खसकी जड़; इन सबका काढ़ा ठण्डाकर पीनेसे दाह और पित्तज्वर आराम होता है।

दाहान्तक रस—पारा ५ तोले और गन्धक ५ तोले अम्लेनी नीबूके रसमें खलकर पानके रसकी भावना देना, फिर इस कज्जली को तांबेके पत्रमें लपेटना सूख जानेपर गजपुटमें फूंकना। भस्म हो जानेपर २ रत्ती मात्रा अदरखका रस और त्रिकटु चूर्णके साथ सेवन करनेसे दाह, सन्ताप और पित्तज मूर्च्छा शान्त होती है।

सुधाकर रस—रसमिन्दूर, अदरख, सोना और मोतीका भस्म प्रत्येक समभाग, त्रिफला भिगोये पानी और सतावरके रसकी सातवार भावना देकर एक रत्ती बराबर गोली बना छायामें सुखा लेना। उपयुक्त अनुपानमें देनेसे दाह, आमरक्त और प्रमेह रोग आराम होता है।

कांजिक तैल—तिलका तेल ४ सेर, १४ सेर कांजीके साथ औटाकर मालिश करनेसे दाहज्वर आराम होता है।

---

# उन्माद ।

सारस्वत चूर्ण—कूठ, असगन्ध, सेंधानमक, अजवाईन, अज-मोदा, जीरा, कालाजीरा, त्रिकटु, पाठा और शंखपुष्पी ; प्रत्येक समभाग और सबके बराबर वचका चूर्ण ब्राह्मीशाक के रसको ३ बार भावना दे सुखाकर चूर्ण करना। उपयुक्त मात्रा घी और मधुके अनुपानमें देना।

उन्माद गजांकुश ।—पारा २ तोले, गन्धक २ तोले एकत्र मिलाकर स्वल्प गजपुटमें फूंकना, फिर धतूरेको बीज २ तोले, अभरख २ तोले, गंधक २ तोले और मीठाविष २ तोले उसमें मिलाकर ३ दिन पानीमें मर्दन करना। एक रत्ती मात्रा वायुनाशक अनुपानमें देना।

उन्मादभञ्जन रस ।—त्रिकटु, त्रिफला, गजपीपल, विडङ्ग, देवदारु, चिरायता, कुटकी, कण्टकारी, मुलेठी, इन्द्रयव, चीतामूल, बरियारा, पिपलामूल, खसकी जड़, सैंजनकी जड़, तेवड़ीमूल, इन्द्रायणकी जड़, बंग, चांदी, अभरख और मूंगा ; प्रत्येक समभाग और सबके बराबर लोह एकत्र पानीमें घोटकर २ रत्ती बराबर गोली बनाना।

भूतांकुश रस ।—पारा, सोना, चांदी, तांबा और मोती प्रत्येक एक एक तोला ; हीरा दो मासे, हरिताल, गंधक, मैनसिल, तूतिया, नीलांजन, समुद्रफेन, रसांजन और पांचोनमक प्रत्येक एक एक तोला, यह सब द्रव्य भङ्गरैया, दन्तीका रस, और मानके दूधमें घोटकर एक गोला बनाना, सूख जानेपर गजपुटमें फूकना।

२ रत्ती मात्रा अदरखके रसमें मिलाकर चटावे फिर उपरसे दश-मूलके काढ़ेमें पीपलका चूर्ण मिलाकर पिलाना। तथा सर्व्वाङ्ग में सरसोंका तेल मालिश कर तितलौकी का वफारा लेना चाहिये

चतुर्भुज रस।—रससिन्दूर २ भाग, सोना एक भाग, मैनसिल १ भाग, कस्तूरी एक भाग और हरताल एक भाग; एकत्र घीकुआरके रसमें एक दिन खलकर गोला बना उपरसे रेंड़का पत्ता लपेटकर ३ दिन धानमें रखना। फिर चूर्णकर २ रत्ती मात्रा सहत और त्रिफलाके चूर्णमें प्रयोग करना।

## पानीय कल्याणक और क्षीरकल्याण घृत।—

घी ४ सेर; इन्द्रवारुणीकी जड़, त्रिफला, सफासुफी बीज, देवदारु, एलवा, मरिवन, नगरचण्डी, हलदी, दारुहलदी, श्यामालता, अनन्तमूल, प्रियङ्गु नीलाकमल, इलायची, मजीठ, दन्तीमूल, अनारको बीज, नागेश्वर, तालीशपत्र, वृहती, मालतीफूल, विड़ंग, पिठवन, कूठ, लालचन्दन और पद्मकाष्ठ प्रत्येक दो दो तोलेका कल्क; पानी १६ सेर यथाविधि पाक करना। मात्रा आधा तोलासे २ तोलातक। यही घी दूने पानी और चौगुने दूधमें औटा लेनेसे उसे क्षीरकल्याण घृत कहते है।

चैतस घृत—घी ४ सेर गभारीके सिवाय बाकी ९ दशमूल, रास्ना, रेंड़की जड़, वरियारा, मूर्व्वामूल और सतावर; प्रत्येक दो दो पल, पानी ६४ सेर, शेष १६ सेर; इस काढ़ेका चौगुना दूध और पानीय कल्याणक के कल्क समूहके साथ यथाविधि पाक करना।

शिवाघृत।—घी ४ सेर; गीदड़का मांस ६। सेर, पानी ३२ सेर शेष आठ सेर और दशमूल ६। सेर, पानी ३२ सेर शेष आठ सेर; बकराका दूध ४ सेर मुलेठी, मजीठ, कूठ, लालचन्दन,

पद्मकाष्ठ, बरियारा, बड़ीहर्र, आमला, हड़ती, तगरचण्डी, विड़ङ्ग, अनारकी बोज, देवदारु, दन्तीमूल, मध्यालुके बीज, तालोशपत्र, नागेश्वर, श्यामालता, इन्द्रायणी, की जड़, सरिवन, प्रियंगु, मालतीफूल, काकोली, पद्म, नीलपद्म, हलदी, दारुहलदी, अनन्तमूल, मेदा, इलायची, एलवा और पिठवन; प्रत्येक का दो दो तोले कल्क; यथाविधि औटाना। यह उन्माद आदि वायुरोग में उपकारी है।

**महापैशाचिक घृत**।—घृत ४ सेर; जटामासी, हरीतकी, भूतकेशी, स्वतपद्म या ब्रह्मीशाक, कवांचकी बीज, बच, त्रायमाना, जाविनी, काकोली, कुटकी, छोटी इलायची, विदारीकंद, सौंफ, सोआ, गुग्गुलु, शतावर, आंवला, रास्ना, गन्धरास्ना, गन्धाली, विछौटी और सरिवन सब मिलाकर एक सेर, पानी १६ सेर, घी यथाविधि औटाकर उन्माद और अपस्मार आदि रोगमें प्रयोग करना।

---

## अपस्मार।

कल्यान चूर्ण—पञ्चकोल, मिरच, त्रिफला, कालानमक, सेंधा नमक, पीपल विड़ङ्ग, पूतिकरञ्ज, अजवाइन, धनिया और जीरा; प्रत्येक समभाग एकत्र मिलाना, मात्रा आधा तोला अनुपान गरम पानी।

वातकुलान्तक—कस्तूरी, मैनसिल, नागकेशर, बहेड़ा, पारा, गन्धक, जायफल, इलायची और लौंग प्रत्येक दो दो तोले एकत्र पानीमें खलकर २ रत्ती बराबर गोली बनाना। वायुनाशक अनुपानके साथ देना।

चण्डभैरव—पारा, तामा, लोहा, हरताल, गन्धक, मैनसिल और रसाञ्जन समभाग गोमूत्रमें खलकर, फिर दो भाग और गन्धक मिलाकर थोडी देर लोहेके पात्रमें औटाना। मात्रा दो रत्ती, अनुपान हींग, सोवर्चल नमक और कूठका चूर्ण मिलाकर २ तोले तथा गोमूत्र और घृत।

स्वल्पपञ्चगव्य घृत—गायका घी ४ सेर, गोबरका रस ४ सेर, गायकी खट्टी दही ४ सेर, गायका दूध ४ सेर, गोमूत्र ४ सेर, पानी १६ सेर यथाविधि औटाना। मात्रा आधा तोला।

**वृहत् पञ्चगव्य घृत**।—दशमूल, त्रिफला, हल्दी, दारुहल्दी, कुरैयाकी छाल, अपामार्गकी जड़, नीलवृक्ष, कुटकी, अमिलतास एक पल, गुलरकी जड़, कूठ और जवासा प्रत्येक दो दो पल, पानी ६४ सेर, शेष १६ सेर; वारङ्गी पाठा, त्रिकटु, तेवड़ीकी जड इन्द्रजव बीज, गजपीपल, अरहर मूर्व्वामूल, दन्तीमूल, चिरायता चीतामूल, श्यामालता, अनन्तमूल, रोहितक गन्धतृण और मयनफल प्रत्येकका दो दो तोले कल्क। गोबरका रस ४ सेर, गोमूत्र ४ सेर, गायका दूध ४ सेर और गौकी दही ४ सेरके साथ गायका घी ७ सात सेर यथाविधि औटाना।

**महाचैतसघृत**।—शनकी बीज, तेवडीकी जड़, एरण्डमूल, शतावर, रास्ना, पीपल और सैजनकी जड़, प्रत्येक दो दो पल, पानी ६४ सेर, शेष १६ सेर। विदारीकन्द, मुलेठी, मेद, महामेद, काकोली, क्षीरकाकोली, चीनी, पिंडखजूर, मुनक्का, शतावर, ताडका गूदा, गोक्षुर और चैतस घृतके सब कल्कद्रव्य मिलाकर एक सेर, एकत्र यथाविधि पाक करना।

ब्राह्मीघृत—घी चार सेर, ब्राह्मीशाकका रस १६ सेर, कल्कार्थ,

वच, कूठ और चोरपुष्पी मिलाकर एक सेर; यथाविधि पाक करना।

पलङ्कषाद्य तैल—कल्कार्थ-गुग्गुलु, वच, बड़ीहर्रे, बिछौटीकी जड़, चकवनकी जड़, सरसों, जटामांसी, भूतकेशी, ईशलाङ्गला, चोरपुष्पी, लहसुन, अतीस, दन्ती, कूठ और गिद्ध आदि मांस-भोजी पक्षीकी विष्टा, सब मिलाकर एक सेर और छागमूत्र १६ सेरके साथ, ४ सेर तिलका तैल तथाविधि पाककर मालिश करना।

---

## वातव्याधि।

रास्नादि काढ़ा—रास्ना, गुरिच, अमिलतास, देवदारु, रेंड़की जड़ और पुनर्नवा; इन सबके काढ़ेमें सोंठका चूर्ण मिलाकर पीना।

माषबलादि—उड़द, बरियारा, कंवाचकी जड़, गन्धतृण, रास्ना, असगन्ध और रेंडकी जड़, इन सबके काढ़ेमें हींग और सेंधानमक मिला नाकके रास्ते अथवा असमर्थ रोगीको मुखसे पिलाना।

कल्याणलेह—हलदी, वच, कूठ, पीपल, सोंठ, जीरा, अज-मोदा, मुलेठी और सेन्धानमक, इन सबका समभाग चूर्ण घी मिलाकर चाटना। मात्रा आधा तोला।

स्वल्प रसोनपिण्ड—छिलका निकाला तथा पीसाहुआ लहसन १२ तोले, हींग, जीरा, सेंधानमक, सौवर्चल नमक और त्रिकटु, प्रत्येकका चूर्ण एक एक मासा, यह सब एकत्र खलकर मात्रा आधा तोला रेंड़के जड़के साथ देना।

त्रयोदशाङ्ग गुग्गुलु—बबूलकी छाल, असगन्ध ह्रीवेर, गुरिच, सतावर, गोक्षुर, बिधारेको बीज, रास्ना, सोया, शठी, अजवाईन, और सोंठ प्रत्येकका चूर्ण एक एक तोला; गुग्गुलु १२ तोले और घो ६ तोले। पहिले घीके साथ गुग्गुलु मिलाकर पीछे और सब दवाओंका चूर्ण मिलाना; मात्रा आधा तोला, अनुपान गरम दूध या गरम पानी।

दशमूलाद्य घृत—घी ४ सेर, दूध, ४ सेर, दशमूलका काढ़ा १२ सेर, जीवनीयगण मिलेहुएका कल्क एक सेर, यथाविधि औटाना।

छागलाद्य घृत—घी १६ सेर, छागमांस ५० पल, दशमूलका काढ़ा ५० पल, पानी ६४ सेर, शेष १६ सेर, दूध ४ सेर, शतावर का रस १६ सेर, जीवनीयगण मिलेहुएका कल्क एक सेर, यथाविधि औटाना।

वृहत् छागलाद्य घृत।—घी १६ सेर, छागमांस,दशमूल, बरियारा और असगन्ध प्रत्येक द्रव्य १०० पल, अलग अलग ६४ सेर पानीमें औटाना १६ सेर पानी रहते उतारकर अलग अलग पात्रमें रखना। फिर १६ सेर दूध और सतावरका रस १६ सेर प्रत्येक पात्रमें मिलाकर औटाना और एकत्र कल्क पाक करना। कल्कद्रव्य—जीवन्ती, मुलेठी, मुनक्का का कीली, छोर-काकोली, नीलाकमल, मोथा, लालचन्दन, रास्ना, मोगानी, मापाणी, श्यामालता, अनन्तमूल, मेद, महामेद, कुठ, जीवक, ऋषभक, शठी, दारुहलदी, प्रियङ्गु, त्रिफला, तगरपादी, तालीश-पत्र, पद्मकाठ, इलायची, तेजपत्ता, शतावर, नागेश्वर, जातीपुष्प, धनिया, मजीठ,अनार,देवदारु, सम्भालुकी बीज, एलवा, वायविड़ङ्ग और जीरा, प्रत्येक ४ तोले पाकशेष और ठंढा होनेपर छानकर

२ सेर चीनी मिलाना। यह घी ताम्रपात्रमें हलकी आंचपर श्रोटाना चाहिये।

**चतुर्मुख रस।**—पारा, गन्धक, लोहा और अभ्रक प्रत्येक एक एक तोला, सोनेका भस्म दो मासे ; एकत्र घीकुआरके रसमें खलकर गोला बना उपरसे रेंडका पत्ता लपेटकर धानके टीलेके भीतर ३ दिन तक रख देना। तीन दिन बाद बाहर निकाल २ रत्ती वजनकी गोली बनाना। अनुपान सहत और त्रिफलेका पानी।

चिन्तामणि चतुर्मुख—रससिन्दूर २ तोले, लोहा एक तोला, अदरख एक तोला और सोना आधा तोला एकत्र घिकुआरके रसमें मर्द्दनकर गोला बना रेंड़का पत्ता लपेट उपर कहे अनुसार धानमें रखना। मात्रा २ रत्ती अनुपान सहत और त्रिफलाका पानी।

वातगजाङ्कुश—पारा, लोहा, स्वर्णमाचिक, गन्धक, हरताल, बड़ीहर्रे, काकड़ासिङ्गी, मिठाविष, त्रिकटु, गणियारी और सोहागेका लावा, एकत्र गोरखमुण्डी और निर्गुण्डीके पत्तेके रसमें एक एक दिन खलकर २ रत्ती वजनकी गोली बनाना। अनुपान पीपलका चूर्ण और छोटी हर्रेका काढ़ा।

वृहत् वातगजाङ्कुश—पारा, अभ्रक, लोहा, ताम्बा, हरताल, गन्धक, सोना, सोंठ, बरियारा, धनिया, कायफल, बड़ीहर्रे प्रत्येक दो दो भाग, मीठाविष, काकड़ासिङ्गी, पीपल, मिरच और सोहागेका लावा प्रत्येक समभाग गोरखमुण्डी और निर्गुण्डीके रसमें एक दिन खलकर २ रत्ती वजनकी गोली बनाना। अनुपान पानका रस।

योगेन्द्र रस—रससिन्दूर १ तोला, सोना, लोहा, अभ्रक, मोती और वङ्ग प्रत्येक आधा आधा तोला, एकत्र घिकुआरके

रसकी भावना दे ऊपर कहे रीतिसे घाममें ३ दिन रख २ रत्ती वजनकी गोली बनाना। अनुपान त्रिफलका पानी और चीनी।

**रसराज रस।**—रससिन्दूर ८ तोले, अभ्रक २ तोला और सोना १ तोला; एकत्र घिकुआरके रसमें खलकर इसके साथ लोहा, चांदी, वङ्ग, असगन्ध लौंग, जावित्री और क्षीर-काकोली प्रत्येक आधा तोला मिलाना, फिर काकमाचीके रसमें खलकर २ रत्ती वजनकी गोली बनाना। अनुपान दूध या चीनी-का शर्बत।

**चिन्तामणि रस।**—रससिन्दूर और अभ्रक प्रत्येक २ तोला, लोहा एक तोला और सोना आधा तोला एकत्र घिकुआरके रसमें खलकर एक रत्ती बराबर गोली बनाना। अवस्था विचार-कर वायुनाशक अनुपानके साथ देना। इससे प्रमेह, प्रदर, सूतिका आदि रोगमें भी उपकार होता है।

वृहत् वातचिन्तामणि—सोना ३ भाग, चांदी २ भाग, अभ्रक २ भाग, लोहा ५ भाग मूंगा ३ भाग, मोती ३ भाग और रससिन्दूर ७ भाग; एकत्र घिकुआरके रसमें खलकर २ रत्ती बराबर गोली बनाना। अनुपान विचारकर देना।

स्वल्प विष्णुतैल—तिलका तेल ४ सेर, गाय या बकरीका दूध १६ सेर; सरिवन, पिठवन, बरियारा, सतावर, रेंडकी जड़, बहती, कण्टकारी, पोईकी जड़, गुलसकरी और भाटीमूल प्रत्येक की एक एक तोलाका कल्क, यथाविधि औटाकर वातज रोगमें प्रयोग करना।

**वृहत विष्णुतैल।**—तिलका तेल १६ सेर, सतावरका रस १६ सेर, दूध १६ सेर, पानी ३२ सेर। मोथा, असगन्ध, जीवक ऋषभक, शठी, काकोली, क्षीरकाकोली, मुलेठी, सौंफ, देवदारु,

पद्मकाष्ट, शैलज, जठामासी, इलायची, दालचीनी, कूठ, वच, लाल-चन्दन, केशर, मजीठ, कस्तूरी, खेतचन्दन, रेणुका, सरिवन, पिठवन, मागोनी, मापोणी, कुन्दरखोटी, गैठेला और नखी प्रत्येकके एक एक पलका कल्क; यथाविधि औटाकर सब प्रकारके वायुरोगोंमें प्रयोग करना।

**नारायण तैल।**—तिलका तेल १६ सेर, शतावरका रस १६ सेर, दूध ६४ सेर बेल, गणियारी, श्योनाक, पाटला और नीम इन सबकी छाल और गन्धाली, असगन्ध, वृहती, कण्टकारी, वरियारा, गुलसकरी, गोखुर और पुनर्नवा प्रत्येक १० पल, २५६ सेर पानी, शेष ६४ सेर यह काढा, तथा सोवा, देवदारु, जटामांसी, शैलज, वच, लालचन्दन, तगरपादुका, कूठ, इलायची, सरिवन, पिठवन, मागोनी, मापोनी, रास्ना, असगन्ध, सैंधव और पुनर्नवाकी जड़ प्रत्येकके दो दो पलका कल्क, गायका दूध १४ सेर और शतावरका रस १६ सेर यथाविधि औटाना।

**मध्यमनारायण तैल।**—तिलकातेल १२ सेर; बेल, असगंध, वृहती, गोखुर, श्योनाक वरियारा, नीम, कण्टकारी, पुनर्नवा, गुलसकरी, गणियारी, गंधाली और पाटला, इन सबकी जड़ २॥ अढ़ाई सेर एकत्र १२ मन ३२ सेर पानीमें औटाना तथा ३मन आठ सेर पानी रहते उतार लेना। बकरी या गायका दूध १२ सेर सतावरका रस १२ सेर; कल्कार्थ रास्ना, असगंध, सौंफ, देवदारु, कूठ, सरिवन, पिठवन, मागोनी, मापोनी, अगरु, नागेश्वर, सेंधानमक, जटामासी, हलदी, दारुहलदी, शैलज, लालचन्दन कुठ, इलायची, मजीठ, मुलेठी, तगरपादुका, मोथा, तेजपत्ता, भङ्गरेया, जीवक ऋषभक, काकोली, क्षीरकाकोली, ऋद्धि वृद्धि, मेद, महामेद, बाला, वच, पलाशमूल, गठेला, श्वेतपुनर्नवा और

चोरकांवकी प्रत्येक दो दो पल, यथानियम औटाकर, सुगंधके लिये कपूर- केशर और कस्तूरी प्रत्येक एक एक पल मिलाना।

**महानारायण तैल**—तिलका तैल ४ सेर, शतावर, सरिवन, शठी, बरियारा, रेंडकी जड, कण्टकारी, कण्टकरैजाकी जड, गुलशकरी और झाटोमूल, प्रत्येक १० पल, पानी ६४ सेर, शेष १६ सेर, गाय या बकरीका दूध ८ सेर, शतावरका रस ६४ सेर; तथा पुनर्नवा, बच, देवदारु, सोवा लालचन्दन, अगरु, शैलज, तगरपादुका, कुठ, इलायची, सरिवन, बरियारा, असगन्ध, सेंधव और रास्ना, प्रत्येक चार चार तोलेका कल्क यथाविधि औटाना।

सिद्धार्थक तैल—तिलका तैल ४ सेर, शतावरका रस ८ सेर, दूध १६ सेर, आदीका रस ४ सेर, सोवा, देवदारू, जटामांसी, शैलज, बरियारा, लालचन्दन, तगरपादुका कुठ इलायची, सरिवन, रास्ना, असगंध, बराहक्रान्ता, श्यामालता, अनन्तमूल, पिठवन, बच, गंधतृण, सेंधानमक और शोठ मिलाकर एक सेरका कल्क यथानियम औटाना।

**हिमसागर तैल**।—तिलका तैल ४ सेर, सेर, शतावर, विदारीकन्द, सफेद कोंहड़ा, आंवला, सिमरकी जड, गोखुर और केलेकी जड, प्रत्येक का रस ४ सेर, नारियलका पानी ४ सेर, दूध १६ सेर; लालचन्दन, तगरपादुका, कूठ, मजीठ, सरलकाठ, अगरु, जटमांसी, मूरामांसी, शैलज, मुलेठी, देवदारु, नखी, बडी-हरं, खटासी, विहिंशाक, कुन्दुरखोटी, नालुका सतावर, लोध, मोथा, दालचीनी, इलायची, तेजपत्ता, नागेश्वर, लौंग, जावित्री, सौंफ, शठी, चन्दन, गेंठेला और कपूर प्रत्येक दो दो तोलेका कल्क; यथाविधि पाक करना। यह वायुरोगोंका श्रेष्ठ औषध है।

**वायुच्छायासुरेन्द्र तैल।**—तिलका तेल ४ सेर, वरियारा १२॥ सेर, पानी ६४ सेर शेष १६ सेर; दशमूल १२॥ सेर, पानी ६४ सेर, शेष १६ सेर, यह दो काढा और मजीठ, लाल चन्दन, कूठ, इलायची, देवदारु, शैलज, सेंधानमक, वच, काकोली, पद्मकाष्ठ, कालाडाशिहो, तगरपादुका, गुरिच, मोगानी, मापोनी, सतावर, अनन्तमूल, श्यामालता, सोवा और पुनर्नवा प्रत्येक दो दो तोलेका कल्क यथारीतिसे औटाना। यह तैल विविध वायुरोगनाशक तथा क्षीण शुक्र पुरुष और क्षोणार्त्तवा स्त्रियोंके लिये विशेष उपकारी है।

**माषवलादि तैल।**—तिलका तैल ४ सेर, उरद, वरियारा, रास्ना, दशमूल गन्धाली और सोवा; प्रत्येकका काढा चार चार सेर, दही ४ सेर दूध ४ सेर, लाहका रस ४ सेर, काञ्जी ४ सेर; सतावर और बिदारीकन्द प्रत्येक का रस दो दो सेर तथा सोवा, सौफ, मेथी, रास्ना, गजपीपल, मोथा असगंध, खसकी जड मुलेठी, सरिवन, पिठवन, और भूंईआंवला, प्रत्येक दो दो पलका कल्क यथारीति तेलमें मिलाकर औटाना।

**सैन्धवाद्य तैल**—तिलका तैल ४ सेर, काञ्जी १२ सेर, तथा सेंधानमक २ पल, सोंठ पांच पल, पिपलामूल २ पल, चितामूल २ पल और भेलावा २० का कल्क यथारीति औटाना, यह गृध्रसी आदि वातरोग नाशक है।

**पुष्पराजप्रसारिणी तैल।**—तिलका तैल ४ सेर, गन्धाली १०० पल पानी ६४ सेर शेष १६ सेर गाय या भैसका दूध १६ सेर, दही और सतावर प्रत्येक का रस ४ सेर तथा सोवा, देवदारु, रास्ना, गजपीपल, गन्धाली की जड, जटामासी, भेलावेकी

जड़ प्रत्येक दोदो पल, यथाविधि औटाना। इससे कुब्ज, पङ्गु, गृध्रसी और अर्दित आदि वायुरोग तथा वात कफके रोग समूह दूर होते हैं।

**महामाष तैल।**—तिलका तेल ४ सेर, उरद ४ सेर, दशमूल ६। सेर, बकरेका मांस ३० पल, एकत्र ६४ सेर पानीमें औटाना १६ सेर रहते नीचे उतार लेना। उरद और बकरेके मांसको अलग पोटली बांधकर औटाना चाहिये। दूध १६ सेर तथा रेंडकी जड़, कंवाचकी जड़, सोआ, सेंधा, काला, सौवर्च्चल नमक, जीवनीयगण, मजीठ, चाभ, चीतामूल, कायफल, त्रिकटु पीपलामूल, रास्ना, मुलेठी, देवदारु, गुरिच, कूठ, असगंध, वच और शठी प्रत्येक दो दो तोलेका कल्क यथाविधि औटाकर लकवा, अर्दित, कम्प, गृध्रसी, अववाहुक आदि वायुरोगमें प्रयोग करना।

---

## वातरक्त

अमृतादि काढ़ा—गुरिच, सोंठ और धनिया प्रत्येक दो दो तोले; १६ गूने पानीमें औटाना ४ गूना पानी रहते छान लेना, और ८ तोले पिलाना।

दाक्षादि—अडूसा, गुरिच और अमिलतास का फल, इन सबके काढ़ेमें आधा तोला रेंड़ीका तेल मिलाकर पिलाना।

नवकार्षि।—आंवला, हर्रा, बहेड़ा, नोमकी छाल, मजीठ, वच, कुटकी गुरिच और दारुहल्दी, प्रत्येक "५ रत्तीका एक मासा" इसी हिसाबसे एक कर्ष अर्थात् तेरह आना २ रत्तीभर ले १६ गूने पानीमें औटाना ४ गुना पानी रहते न चे उतार ८ तोले माता प्रयोग करना।

पटोलादि—परवरका पत्ता, कुटकी, सतावर, त्रिफला और गुरिचके काढे से वातरक्त और तज्जनित दाह दूर होता है।

निम्बादि चूर्ण।—नीमकी छाल, गुरिच, हड़ीहर आंवला और सोमराजी प्रत्येक एक एक पल, सोंठ, वायबि ङ्ग, कचड़ की जड़, पीपल, अजवाईन, वच, जीरा, कुटकी, खेरकी लकड़ी, सैन्धव, यवक्षार, हलदी, दारुहलदी, मोथा देवदारु और कूट प्रत्येक दो दो तोले, इन सबका चूर्ण एकत्र मिलाकर चार आने माता गुरिचके अनुपानके काढेके अनुपानमें देनेसे आमवातका शोथ, पिलही और गुल्म आदि रोग शान्त होते है।

कैशोर गुग्गुलु।—ढीली पोटलीमें बंधा हुआ महिषाक्ष गुग्गुलु २ सेर, त्रिफला २ सेर, गुरिच ४ सेर, एकत्र ९६ सेर पानी में औटाकर ४८ सेर पानी रहते उतार लेना। औटाती वक्त बीच बीचमें हिला देना उचित है। फिर छानकर पोटलीके गुग्गुलुमें घी मिलाकर उक्त काढेमें बिना लोहेके बरतनमें औटाना, गाढा होनेपर इसके साथ त्रिफलाके प्रत्येकका चूर्ण चार चार तोले, त्रिकटुका चूर्ण १२ तोले, विड़ंग ४ तोले, देवदन्तीमूल २ तोले, दन्तीमूल दो तोले और गुरिच ८ तोले मिलाकर एक सेर घी मिलाना। चना भिंगोया पानी, गुरिचका काढा अथवा दूधके अनुपानमें एक तोला माता प्रयोग करना चाहिये।

रसाभ्र गुग्गुलु ।—गुरिच दो सेर पानी १६ सेर शेष ८ सेर, त्रिफला दो सेर, पानी १६ सेर शेष ४ सेर, यह दो काढा एकत्र मिलाकर उसमें गुग्गुलु एक सेर, पारा, गन्धक और लौहभस्म प्रत्येक ४ तोले तथा अभ्रक भस्म ८ तोले मिलाकर औटाना। गाढा होनेपर त्रिकटु, त्रिफला, दन्तीमूल, गुरिच इन्द्रवारुणी की जड वायविडंग नागेश्वर और तेवडी की जड प्रत्येक दो दो तोले मिलाकर चलाना। मात्रा एक तोला अनुपान गुरिचका काढा। यह वातरक्त और कुष्ठ रोगका श्रेष्ठ औषध है।

वातरक्तान्तक रस ।—पारा, गन्धक, लोहा, मोथा, मैनसिल, हरताल, शिलाजीत, वायविडङ्ग, त्रिफला, त्रिकटु, समुद्रफेन, गदहपुना, देवदारु चीतामूल दारुहलदी और श्वेत अपरा जिता, यह सब द्रव्यको त्रिफलाका काढा और भङ्गरैयाके रसकी तीन तीन बार भावना देकर उरद बराबर गोली बनाना। यह औषध घी और नीमका पत्ता, फूल और छालके काढेके अनुपानमें प्रयोग करना।

गुडूच्यादि लौह—गुरुचकी चीनी, त्रिफला, त्रिकटु, त्रिमद प्रत्येक एक एक तोला, लोहा १० तोले, एकत्र पानीमें खलकर २ रत्ती बराबर गोली बनाना। अनुपान गुरिचका काढा या धनिया और परवरके पत्तेका काढा।

महातालेश्वर रस ।—हरिताल भस्म और गन्धक प्रत्येक समभाग एकत्र मिला दोनोंके बराबर ताम्रभस्म मिलाना, फिर एक मिट्टीके कटोरेमें रख दूसरा कटोरा ढाप मिट्टीसे लेपकर बालुका यन्त्रमें फूकना। मात्रा दो रत्ती अनुपान विशेषके साथ ... मे वातरक्त, कुष्ठ खस आदि पीडा शान्त होती है। हरताल

भस्म करनेकी विधि—हरताल ८ तोला, मीठाविष २ तोले, एकत्र, अङ्कोटक (ढेरा) के रसमें खलकर एक गोली बनाना, फिर एक हांडी में १६ तोले पलाशका खार रखकर उपर वह गोला रखना तथा इसके उपरसे २४ तोले चिरचिडीका खार रखना, तथा हांडीके उपरएक ढकना ढांक मिट्टीसे लेपकर सुखा लेना और चुल्हेपर रख २४ घण्टे आंच लगाना। इससे हाडीके ढकनेके नीचे कपूर की तरह पदार्थ जम जायगा, उसीको हरिताल भस्म कहते हैं। २ रत्ती मात्रा हरिताल भस्म अनुपान विशेषसे साथ देनेसे वातरक्त कुष्ठ, विस्फोट, विचर्चिका ; शोथ, श्लीपद, शूल, अग्निमान्द्य और अरुचि आदि रोग दूर होते हैं।

**विश्वेश्वर रस**।—पारा १० तोले, गन्धक १० तोले, तूतिया १० तोले, मिठा विष ५ तोले, पलाश बीज ५ तोले और कटैली, कनेलकी जड, धतूरा, हड़जोडकी लता, नीलवृक्ष, जटा- मांसी, दालचीनी, कुचिला और भिलावा प्रत्येक १० तोलेका एकत्र चूर्ण करना। मात्रा २ या ३ रत्ती सेवन करनेसे वातरक्त, ज्वर, कुष्ठ, अग्निमान्द्य, अरुचि और सब प्रकारके विषज रोग आराम होते हैं।

गुडूची घृत—घी ४ सेर, गुरिचका काढा १६ सेर, दूध ४ सेर और गुरिचका कल्क एक सेर यथाविधि औटाना।

अमृताद्य घृत—घी ४ सेर, आंवलेका रस ४ सेर, पानी १२ सेर, गुरिच, मुलेठी, मुनक्का, त्रिफला, सोंठ, बरियारा, अडूसा, अमिलतास, श्वेत पुनर्नवा, देवदारु, गोखुरु, कुटकी, सरायर, पीपल, गाम्भारी फल, रास्ना, तालमखाना, एरण्ड, विधारा, मोथा और नीलोत्पल, सब मिलाकर एक सेरका कल्क, यथाविधि पाक कर उपयुक्त मात्रासे अन्नादि भोज्यवस्तुके साथ सेवन करना।

**वृहत् गुडूची तैल।**—तिलका तेल ४ सेर, गुरिच १०० पल, पानी ६४ सेर, शेष १६ सेर यह काढ़ा, दूध १६ सेर; असगंध, विदारीकन्द, काकोली, क्षीरकाकोली, सफेद चन्दन, सतावर, गुलशकरी, गोखुरु, हहती, कण्टकारी, वायविडङ्ग, त्रिफला, रास्ना, मायमाणा, अनन्तमूल, जीवन्ती, गेंठेला, त्रिकटु, छाकुच-बीज, थलकुडी, इन्द्रवारुणी की जड़, मजीठ, लालचन्दन, हलदी, सोवा और छातियानकी छाल प्रत्येक दो दो तोलेका कल्क यथाविधि औटाना यह नस्य और मालिश करनेसे वातरक्त, कुष्ठ, प्रमेह, कामला, पाण्डु, विस्फोट, विसर्प तथा हाथ पैरका जलन आराम होता है।

**महारुद्र गुड़ची तैल।**—सरसोंका तेल ४ सेर, गुरिच १२॥ सेर, पानी ६४ सेर शेष १६ सेर; गोमूत्र ४ सेर, गुरिच, सोमराजी की बीज, दन्तीमूल, कनेलकी जड़, त्रिफला, अनारकी बीज, नीमकी छाल, हलदी, दारुहलदी, हहती, कण्टकारी, गुलशकरी, त्रिकटु, तेजपत्ता, जटामांसी, पुनर्नवा, पीपलामूल, मजीठ, असगंध, सोवा, लालचन्दन, श्यामालता, अनन्तमूल, छातियानकी छाल और गोबरका रस प्रत्येक दो दो तोलेका कल्क यथाविधि औटाना। इसे वातरक्त, कुष्ठ, व्रण और विसर्प आदि रोगोंमें प्रयोग करना।

**रुद्र तैल।**—सरसोंका तेल ४ सेर, गुरिच २ सेर, पानी, १६ सेर, शेष ४ सेर; दूध ४ सेर, अडूसेका रस ४ सेर; पुनर्नवा, हलदी, नीलकमल, बैगन, हहती, दामनीली, करैली, कंरञ्ज, निर्गुण्डी, अडूसेकी जड़, चिरचिरी, परवरका पत्ता, धतूरा, अनारका छिलका, जयन्तीमूल, और चिकना प्रत्येक ४ तोलेका कल्क, यथाविधि औटाना, फिर कृष्णागुरु, शठी, काकोली, न्दन, गेंठेला,

नखी, खटासी, नागेश्वर, और कूठ, इन सब द्रव्योंसे यथाविधि गंधपाक करना। यह तैल मालिश करनेसे अस्थिमज्जागत कुष्ठ, हाथ पैरका घाव, पामा, विचर्चिका, कण्डू, मसूरिका, दाद और गात्रवैवर्ण आदि विविध रक्त और त्वक्‌दोषजनित पीड़ा शान्त होती है।

**महारुद्र तैल**।—सरसोंका तेल ४ सेर, अडूसेके पत्तेका रस ४ सेर, गुरिच ८ सेर, पानी ६४ सेर शेष १६ सेर यह काढ़ा; पुनर्नवा, हलद मञ्जीठ, वार्ताकू, अमारकी छाल, हस्ती, कण्टकारी, नाटामूल, अडूसेकी छाल, निर्गुण्डी, परवरका पत्ता, धतूरा, चिरचिरीकी जड़, जयन्ती, दन्ती और त्रिफला प्रत्येक चार चार तोले, मिठाविष १६ तोले, त्रिकटु प्रत्येक तीन तीन पल, ४ सेर पानीसे यथाविधि औटाना। यह भी वातरक्त, कुष्ठ, व्रण और विविध चर्मरोग नाशक है।

**महापिण्डतैल**।—सरसोंका तेल ४ सेर, गुरिच, मोम राजो और गंधाली प्रत्येक १२॥ सेर; अलग अलग ६४ सेर पानीमें औटाकर १६ सेर रखना। शिलारस, राल, निर्गुण्डी, त्रिफला, भांग, हस्तीमूल, काकोली, पुनर्नवा, चीतामूल, पीपलामूल, कूठ, हलदी, दारुहलदी, चन्दन, लालचन्दन, खटासी, करञ्ज, सफेद सरसों, सोमराजी बीज, चकुन्द बीज, अडूसेकी छाल, नीमकी छाल, परवरका पत्ता, कंवाच बीज, असगन्ध, सरलकाठ, प्रत्येक दो दो तोलेका कल्क यथाविधि औटाना। इस तैलसे मालिश करनेसे वातरक्तादि विविध पीड़ा शान्त होती है।

---

## ऊरुस्तम्भ।



भल्लातकादि काढ़ा—भेलावा, गुरिच, सोंठ, देवदारु, हरीतकी, पुनर्नवा और दशमूल; यथाविधि इन सबका काढ़ा बनाकर पीनेसे ऊरुस्तम्भ रोग आराम होता है।

पिप्पल्यादि—पीपलामूल और भेलावेकी जड़के काढ़ेमें सहत मिलाकर पीना। ये तीन द्रव्योंका कल्क भी सहतके साथ चटाया जासकता है।

गुञ्जाभद्रक रस—पारा १॥ तोला, गन्धक ६ तोले, गुञ्ची २ तोले, जयपालका बीज आधा तोला; यह सब द्रव्य जयन्ती पत्र, जम्बीरी नीबू, धतूरेका पत्ता और काकमाचीके रसकी एक एक दिन भावना दे घीमें खलकर ४ रत्ती बराबर गोली बनाना। अनुपान हींग, सेंधानमक और सहत।

षट्कट्वर तैल—सरसोंका तैल ४ सेर, दही ४ सेर, कट्वर अर्थात् दहीका मट्ठा १२ सेर; पीपलामूल और सोंठ प्रत्येक दो दो पलका कल्क यथाविधि औटाना। यह तैल मालिश करनेसे ऊरुस्तम्भ और गृध्रसी रोग आराम होता है।

कुष्ठाद्य तैल—सरसोंका तैल ४ सेर; कूठ, नवनीतखोटी, बाला, सरलकाठ, देवदारु, नागेश्वर, अजमोदा और असगन्ध मिलाकर एक सेरका कल्क, पानी १६ सेर यथाविधि औटाकर सहतके साथ पीनेसे ऊरुस्तम्भ रोग विनष्ट होता है।

**महासैन्धवाद्य तैल**।—तिलका तैल ४ सेर, सैन्धव, कूठ, सोंठ, बच, बारंगी, मुलेठी, सरिवन, जायफल, देवदारु, सोंठ,

शठी, धनिया, पीपल, कायफल, कूठ, अजवाईन, अतीस, एरण्ड-मूल, नीलहच और नीलाकमल, सब मिलाकर एक सेर; कांजी १६ सेर; यथाविधि औटाकर पाग नस्य मर्द्दन करनेसे वरुस्तम्भ, आमवात और पक्षाघात आदि थोड़ा शान्त होती है।

---

## आमवात।

रास्नापञ्चक—रास्ना, गुरिच, एरण्डमूल, देवदारु और सोंठ, यह पांच द्रव्योंको रास्नापञ्चक कहते हैं। यह सब प्रकारका आमवात नाशक है।

रास्नासप्तक—रास्ना, गुरिच, अमिलतासका फल, देवदारु, गोखुर, एरण्डमूल और पुनर्नवा इन सबको रास्नासप्तक कहते हैं। इसके काढ़ेमें सोंठका चूर्ण मिलाकर पीनेसे जङ्घा, ऊरु, त्रिक और पृष्ठ शूल आराम होता है।

रसोनादि कषाय—लहसन, सोंठ और निर्गुण्डीका काढ़ा आमवातकी श्रेष्ठऔषध है।

**महारास्नादि क्वाथ।**—रास्ना, एरण्डमूल अडूसा, जवासा, शठी, देवदारु, बरियारा, मोथा, सोंठ, अतीस, हर्रा, गोखुर, अमिलतास, सौंफ, धनिया, पुनर्नवा, असगन्ध, गुरिच, पीपल, विधारा, सतावर, वच, भिंटी, चाभ, बृहती और कण्टकारी; इन सब द्रव्योंमें रास्नाके सिवाय बाकी सब द्रव्य समभाग रास्ना दो भाग; आठ गुने पानीमें औटाना आठ भागका एक भाग पानी रहते उतार कर सोंठका चूर्ण मिलाकर पीना। अजमोदादि

वटक और अलम्बुषाद्य चूर्णके अनुपानमें भी यह दिया जाता है। आमवात आदि वातवेदना इससे शान्त होती है।

हिङ्ग्वाद्य चूर्ण—हींग एक भाग, चाभ दो भाग, काला नमक ३ भाग, पीपल ५ भाग, जीरा ६ भाग और कुठ ७ भाग एकत्र चूर्णकर चार आनेभर मात्रा गरम पानी या उक्त काढ़ेके अनुपानसे देना।

अलम्बुषाद्य चूर्ण—मुण्डरी, गोखुर, गुरिच, विधारेकी बीज, पीपल, सोंवडी, मोथा, वरुनमूल, पुनर्नवा, त्रिफला और सोंठ; प्रत्येकका समभाग चूर्ण एकत्र मिलाकर चार आनेभर मात्रा दहीका पानी, मट्ठा या कांजीके अनुपानमें देना, इससे पिलही, गुल्म, आनाह, अर्श और अग्निमान्द्य आदि पीडा आराम होती है।

वैश्वानर चूर्ण—सेंधानमक २ भाग, अजवाईन २ भाग, अजमोदा ३ भाग, सोंठ ५ भाग और हर्रा १२ भाग, एकत्र चूर्णकर गरम पानी या उक्त अनुपानसे प्रयोग करना। यह भी अलम्बुषादिकी तरह विविध रोग नाशक है।

अजमोदादि वटक।—अजमोदा, गोलमिरच, पीपल, देवदारु, चीतामूल, सोवा, सेन्धव और पीपलामूल, प्रत्येकका चूर्ण दो दो पल, सोंठ १० पल, विधारेकी बीज १० पल, हर्रा पांच पल और सबके बराबर गुड। पहिले गुडमें थोडा पानी मिलाकर औटाना चाशनी होनेपर सबका चूर्ण मिलाकर आधा तोला वजनकी गोली बनाना। अनुपान गरम पानी।

योगराजगुग्गुलु—चीतामूल, पीपलामूल, अजवाईन, काला जीरा, विडङ्ग, अजमोदा, जीरा, देवदारु, इलायची, चाभ, सैंधव, कूठ, रास्ना, गोखुर, धनिया, त्रिफला, मोथा, त्रिकटु, दाल-

चीनी, खसकी जड़, जवाखार, तालीशपत्र और तेजपत्ता प्रत्येकका समभाग चूर्ण और सबके बराबर गुग्गुलु। पहिले गुग्गुलु घीमें अच्छी तरह मिलाना फिर सब चूर्ण मिला तथा थोड़ा घी मिलाकर मर्द्दन करना। मात्रा आधा तोला अनुपान गरम दूध या उक्त काढ़ा।

**वृहत् योगराज गुग्गुलु।**—त्रिकटु त्रिफला, अम्बठा, सोवा, हलदी, दारुहलदी, अजमोदा, वच, हींग, हौवेर, जगपीपल, छोटी इलायची, शठी धनिया, काला नमक, सोवर्चल नमक, सेंधानमक, पीपलामूल, दालचीनी, बैलायची, तेजपत्ता, नागेश्वर, समुद्रफेन, लोहा, राल, गोखुर, रास्ना, अतीस, शोंठ, जवाखार, अम्लवेतस, चीतामूल, मूठ, चाभ, महादा, अनार, एरण्डमूल, असगन्ध, तेवड़ी, दन्तीमूल, बैरके बीजकी गिरी, देवदारु, हलदी, कुटकी, मूर्व्वामूल, वायमाणा, जवासा, विड़ङ्ग, वङ्गभस्म, अजवाइन, अडूसेकी छाल और अभरख भस्म प्रत्येकका चूर्ण समभाग; और सबके बराबर गुग्गुलु। घीमें मर्द्दन कर ऊपर कहे अनुसार तयार करना तथा पूर्व्वोक्त मात्रा और अनुपानसे प्रयोग करना।

**सिंहनाद गुग्गुलु।**—हर्रा, आंवला और बहेड़ा प्रत्येक चार चार सेर तथा सरसोंके तेलमें मर्द्दित एक सेर गुग्गुलुकी पोटली ८६ सेर पानीमें औटाना २४ सेर रहते नीचे उतार तथा छानकर इसी काढ़ेमें पोटल का गुग्गुलु मिलाकर औटाना गाढ़ा होनेपर त्रिकटु, त्रिफला, मोथा, विड़ङ्ग, विछोटी की जड़, गुरिच, चीतामूल, तेवड़ी, दन्तीमूल, चाभ, सूरन, मानकन्द, पारा और गन्धक प्रत्येक चार चार तोले; जयपाल बीज १००० एक हजार अच्छी तरह चूर्णकर उसमें मिलाकर हिलाना। मात्रा चार आनेभर अनु-

पान गरम पानी या गरम दूध। इससे विरेचन हो आमवात आराम होता है।

रसोनपिण्ड।—लहसन १२॥ सेर, सफेद तिल आधा सेर; हींग, त्रिकटु, जवाखार, सज्जीखार, पांचोनमक, सोवा, कूठ, पीपलामूल, चीतामूल, अजमोदा, अजवाइन और धनिया प्रत्येकका चूर्ण एक एक पल; चूर्ण एक पात्रमें रख उसमें २ सेर तिलका तैल २ सेर कांजी मिलाकर १६ दिनतक धानके राशिके भीतर रखना। मात्रा आधा तोला अनुपान गरम पानी। इससे श्वास, कास, शूल आदि पीड़ा शान्त होती है।

महा रसोनपिण्ड।—लहसन १०० पल, सफेद तिल ५० पल, गायके दहीका मट्ठा १६ सेर; त्रिकटु, धनिया, चाभ, चीतामूल, गजपीपल, अजमोदा, दालचीनी, इलायची और पीपलामूल, प्रत्येकका चूर्ण एक एक पल, चीनी ८ पल, घी ८ पल तिलका तैल ८ पल, कांजी २० पल, सफेद सरसों ४ पल, राई ४ पल, हींग दो पल, पांचोनमक प्रत्येक दो दो तोले, यह सब द्रव्य एकत्र धूपमें सुखाकर धान्यराशिमें १२ दिन रख देना। मात्रा आधा तोला अनुपान गरम पानी।

आमवातारि वटिका—पारा, गन्धक, लोहा, ताम्बा, तुतिया, सोहागा और सैंधव प्रत्येक समभाग; सबका दूना गुग्गुल, चतुर्थांश तेवड़ीका चूर्ण और चीतामूलका चूर्ण; यह सब द्रव्य घीमें मिलाकर मर्द्दन करना। चार मासेभरकी गोली। अनुपान त्रिफला भिंगोया पानी। यह औषध पाचक और विरेचक है।

वातगजेन्द्रसिंह—अदरख, लोहा, पारा, गन्धक, ताम्बा, सोसा, सोहागा, मीठाविष, सैंधव, लौंग, हींग और जायफल प्रत्येक एक एक तोला, दालचीनी, तेजपत्ता, बड़ी इलायची, त्रिफला और

जीरा प्रत्येक आधा तोला; यह सब द्रव्य चिकुआरके रसमें मर्द्दन कर ३ रत्ती बराबर गोली बनाना। उपयुक्त अनुपानके साथ देनेसे आमवात और अन्यान्य वायुविकार आराम होता है।

वृहत् सैन्धवाद्य तेल—रेंडीका तेल ४ सेर, सोवाका काढ़ा ४ सेर, कांजी ८ सेर, दही ८ सेर; सैन्धव, गजपीपल, रास्ना, सोवा, अजवाइन, सफेद राल, मिरच, कूठ, सोंठ, सोंचर लनमक, काला नमक, बच, अजमोदा, मुलेठी, जीरा, कूठ और पीपल, प्रत्येक ४ तोले; यथानियम औंटाकर पान, अभ्यङ्ग और वस्तिकार्य्यमें प्रयोग करना।

प्रसारिणी तेल—रेंडीका तेल ४ सेर, १६ सेर गंधालीके रसमें प ाना; आधा तोला मात्रा दूधमें मिलाकर पीनेसे आमवात और सर्व प्रकारके श्लैष्मिक रोग शान्त होते है।

विजयभैरव तैल।—पारा, गन्धक, नीमकी छाल और हरिताल प्रत्येक दो तोले, कांजीसे पीसकर कपड़ेके एक टुकडे में लेपकर सुखा लेना फिर उसकी बत्ती बनाकर बत्तीके अग्रभागमें तेल लगाकर जलाना, तथा जलती हुई बत्तीपर थोड़ा थोड़ा तेल देते रहना, इस रीतिसे नीचेके पात्रमें जो तेलका बूंद गिरेगा उसीका नाम विजय भैरव तेल है। उक्त द्रव्योंमें एक भाग अफीम मिलाकर तेल तयार करनेसे उसे महाविजयभैरव तेल कहते है। यह तेल मालिश करनेसे सब प्रकारका वातरोग आराम होता है।

---

## शूलरोग।

सामुद्राद्य चूर्ण—कटैला नमक, सेंधानमक, जवाखार, सज्जीखार, सौवर्चल नमक, सांभर, कालानमक, दन्तीमूल और शिमिकन्द प्रत्येक समभाग; और सबका चौगुना दही, दूध और गोमूत्र प्रत्येक समभाग एकत्र सब मिलाकर इसको आंचमें औटाना। चूर्णकी तरह होजानेपर नीचे उतार लेना। मात्रा दो आने या चार आनेभर गरम पानीसे देना। इससे सब प्रकारका शूल आराम होता है।

शम्बुकादि गुडिका—शम्बुक भस्म, सोंठ, पीपल, मिरच, सेंधव, खाला, सौवर्चल, सामुद्र और औद्भिद लवण प्रत्येक समभाग, कलमीशाक के रसमें खलकर एक आनेभर की गोली बनाना। सबेरे या भोजनके वख्त यह गोली खानेसे परिणाम शूलमें आशु उपकार होता है।

नारिकेल क्षार—पानीभरा नारियलमें सेंधानमक भरना तथा ऊपरसे मिट्टीका लेपकर सुखा लेना, फिर कण्डेकी आंचमें उसे जला लेना, तथा नारियलके भीतरका नमक और गूदाके बराबर पीपलका चूर्ण एकत्र मिलाकर एक आनाभर मात्रा पानीके साथ लेनेसे परिणाम शूल आराम होता है।

तारामण्डूर गुड—शोधित मण्डूर ८ पल, गोमूत्र १८ पल, गुड ८ पल, उपयुक्त पानीमें औटाना, पाक शेष होनेपर वायविडङ्ग चीतामूल, चाम, त्रिफला और त्रिकटु प्रत्येकका चूर्ण एक एक पल मिलाकर धीमी आंच देना, पानी सूख जानेपर नीचे उतार

स्निग्ध पात्रमें रखना। मात्रा एक तोला भोजनसे पहिले बीचमें या पीछे सेवन करना।

शतावरी मण्डूर—मण्डूर चूर्ण ८ पल, सतावरका रस ८ पल, दही ८ पल, दूध ८ पल, घी ४ पल, एकत्र यथारीतिसे औटाना तथा पिण्डकी तरह होजानेपर उतार लेना। भोजनके पहिले मध्य और शेषमें प्रत्येक बार एक आनाभर मात्रा सेवन करनेसे सब प्रकारका शूल दूर होता है।

**बृहत् शतावरी मण्डूर।**—पहिले मण्डूर गरम कर त्रिफलाके काढेमें डालकर शोधन करना, फिर वही मण्डूर ७ पल, दूध ८ पल, आंवलेका रस ८ पल और घी ४पल एकत्र औटाना। पाकशेष होनेपर जीरा, धनिया, मोथा, दालचीनी, तेजपत्ता, इलायची, पीपल और बड़ी हर्रे; प्रत्येकका चूर्ण चार चार आनेभर मिलाना। शतावरी मण्डूरकी तरह सेवन करनेसे सब प्रकारका शूल और अम्लपित्त आराम होता है।

धात्रीलौह—आवलेका चूर्ण ८ पल, लौहभस्म ४ पल, मुलेठी का चूर्ण २ पल सबको आंवलेके रसकी सातवार भावना देना, सूख जानेपर चूर्णकर मात्रा चार आनेभर अनुपान घी और सहत भोजनके पहिले, मध्य और अन्तमें सेवन करना।

**औटाया हुवा धात्रीलौह।**—कुटा हुवा यव तण्डुल ४ पल, पानी १६ पल, शेष ४ सेर, सतावरका रस, आंवलेका रस या काढा, दही और दूध प्रत्येक ८ पल, बिदारीकन्द का रस, घी और इक्षुरस प्रत्येक ४ पल और शोधित मंडूर चूर्ण ६ पल एकत्र औटाना। पाकशेष होनेपर जीरा, धनिया, दालचिनी, तेजपत्ता, इलायची, गजपीपल, मोथा, बड़ीहर्रे, लोध, अभरख त्रिकटु रेणुका, त्रिफला, तालीशपत्र, नागेश्वर कुटकी, मुलेठी, र

नहीं होता था और रोगियों के साथ शामिल होने और उन लोगों की सेवा करने में कोई भी अवसर नहीं होता था। लेकिन अब वैसी डरावनी अवस्था न रही। आगे यूरोप में प्लेग के फैलने के समय बहुतेरे प्लेगाक्रान्त रोगी बिना दवा और चिकित्साके ही मृत्युग्रासहोतेथे। प्लेग की कोई निर्दिष्ट चिकित्सा भी नहीं थी और कोई चिकित्सक भी प्लेगाक्रांत रोगी को छूते नहीं थे। तब प्लेग असाध्य रोगों में गिना जाताथा। मगर अब चिकित्सा और स्वास्थ्य विज्ञान के मददसे यह (Preventible Disease) याने साध्य रोगों में गिनाजाता है।

**बनिस्बत और सब प्लेग के विभाग से विउबोनिक्का ज्यादा विस्तार है।**—क्योंकि बहुतेरे आदमी इसी रोग से आक्रान्त होते हैं। राजधानी और बड़े बड़े शहरों में प्लेग के फिहरिश्त में जिन सब प्लेगाक्रान्त रोगियों की मृत्युखबर प्रचारित होती है उसमें ज्यादातर विउबोनिक का ही नाम रहता है। म्युनिसिपलटी रोजाना और हफ़्तावारी जो सब प्लेग सम्बन्धि तालिका निकाला करती है, उसमें कितने आदमी प्लेग आक्रांत हुये हैं कितनेकी मृत्यु हुई है वह सब उस फिहरिश्त से हमलोग जान सकते हैं।

आजकल कलकत्ता, बम्बई, आदि बड़े बड़े शहरों में स्वास्थ्य विधानानुमोदित उपायसे प्लेग के प्रतिकार और फैलाव का निवारण करने के लिये कई प्रकार की सुव्यवस्था हो रही है। इसलिये शाही और म्युनिसिपलटीके खजानोंसे अपरिमित रुपये व्यय होरहे हैं। इससे जो सुफल नहीं होता है सो नहीं। कई वर्ष पहिले बम्बई और कलकत्तेमें प्लेग का जोर जितना था उतना अब नहीं है।

सम्भवत: बहुतोंने सुना होगा कि अस्वास्थ्यकर स्थानमें ही प्लेगकी अधिक प्रबलता देखी जाती है। बम्बईकी बस्तीका अवस्था बड़ी शोचनीय है हर वर्ष किसी एक निर्द्दिष्ट समयमें उस स्थानोंमें प्लेगकी बढ़न्ती होती है। कलकत्ते में कोलुटोला, जोड़ाबगान, बड़ाबाज़ार, आदि कई निर्द्दिष्ट स्थानों में प्रतिवर्ष प्लेगकी मृत्युसंख्या का आधिक्य दिखाई पड़ता है। अगर यह सब स्थानोंमें उपयुक्त ड्रेन और नाली वगैरह बनाई जावेतो प्लेग का नाम निशान भी न रहे। स्वास्थकर स्थानमें रहना उत्तम खाद्य वस्तु भोजन करना और खुब सफाई के साथ रहनेसे प्लेग का डर उतना नहीं होता। इसके सिवाय सब शरीरमें सरसोंके तेल का मालिश करना सफाईके साथ देह धोना इत्वत्त पुष्टिकर द्रव्य खाना आदि स्वास्थ्य रचक नीति अवलम्बन करना चाहिये।

## प्लेगके कीड़े ही प्लेगकी बढ़न्तीके कारण है।

—अन्यान्य संक्रामक रोगोंकी तरह प्लेगमें भी विभिन्नता है। प्लेगाक्रान्त रोगी के साथ बात करनेसे या उसके पास बैठनेसे ही जो प्लेग होता है यह बेजड़ की बात है। जबतक प्लेग विष किसी सुस्थ शरीरमें नहीं घुसता है तबतक अपना असर नहीं दिखा सकता। प्लेगके कीड़े के विषयमें डाक्टर कितासिटो और डाक्टर हाफ्किन् आदि वैज्ञानिक पंडित लोग आजतक कई प्रकारका अनुसन्धान याने खोजकर रहे है। वैजिक तत्त्ववित् डाक्टर हाफ्किन् को आजकल प्रेग सम्बन्ध में खोजा-खोजी के लिये भारत सरकारने नियुक्त किया है। हाफकिन् के मतसे प्लेग कीड़ेसे पैदा हुवा रोग है। बसन्तका टीका जैसे लगाया जाता है वैसे ही प्लेग में भी टीका लगाया जाता है।

जिन रोगियों को टीका लगा रहता है उन लोगोंको प्लेग होने से मरनेका सम्भावना नहीं रहती। तथा शरीर प्लेगके आक्रमण से सम्पूर्णरूपसे विमुक्त रहता है। हाफ्किन का यह सिद्धान्त अभीतक सर्व्वसाधारणमें परिग्रहीत नहीं हुवा है।

१८९४ सालमें चीन देशके हंकं शहर में प्लेगका बड़ा ज़ोर हुवा था, उस समय कियाषिटो नामक वैजिक तत्व-वित् कई एक चिकित्सकोंने प्लेगसे मरे हुये एक रोगोके शरीर को चीरा था। दुरबीनसे उसके मोलसे पीव रक्तादि परीक्षा कर उन्होंने उसके भीतर एक लाठो के तरह एक प्रकार का छोटा कीड़ाको देखाथा। इसी कीड़ेके मददसे सर्व्व-प्रकार परीक्षाकर यह स्थिर किया कि यही प्लेगका कीड़ा प्लेगरोग को बढ़ाने वाला है। किन्तु बढ़नेके वक्त मदद न पानेसे यह दूसरे शरीरमें नहीं पैठ सकता। डाक्टर कियाषिटो के दिखाये हुये रास्तेसे और कई एक युरोपीय वैज्ञानिक पण्डितोंने इस विषय में बहुत दिन तक खोजाखोजी के बाद सर्व्वप्रकार यन्त्र और दैहिक परीक्षाके बाद यह सिद्धान्त किया है कि मरेहुवे आदमियों के शरीरके भीतरसे जो कीड़े निकलते हैं, उसीसे प्लेग पैदा होता है। इस प्रकारका लाठी के तरह कीड़ेका आकार और संक्रामक रोगके कीड़ेके आकारसे बहुत फर्क है। और सुस्थ शरीरमें यह कभी हो नहीं दिखाई पड़ता, यदि चूहा खरगोश आदि छोटे छोटे जानवरोंके शरीरमें यह वीज प्रवेश करे तो उस शरीरमें भी प्लेग उत्पादन करसकता है यही उनलोगों का सिद्धान्त है।

डाक्टर कियासिटो की निकाली हुई प्रथासे प्लेगी कीड़ेके बारेमें बहुत कुछ परीक्षा हुई है। प्लेगाक्रान्त स्थान में

रह कर इस विषयमें बहुत कुछ खोजाखोजी करने की इच्छा से १८८७ सालमें कई एक जीवानुतत्वविद युरोपीय पंडित बम्बईमें आयेथे। वेलोग कोडे को परीक्षा करनेके लिये थोडेसे कोडोंको अपने देश लेगयेथे। यह कीडा चूहे और खरगोश के शरीरमें प्रवेशकर कैसा असरदिखाता है, इसको परीक्षाकरनेके लिये वेलोग एक वर्ष बाद इन कीडोंको कइ एक चुहे के शरीरमें प्रवेश कराया था। जो नौकर उन चूहों को खानावगैरह देताथा पहिले उसीपर प्लेगने अपना असर दिखाया। खोज खबर लेनेके बाद मालूम हुआ कि उस नौकरका हुक्का चूहोंके पिंजरे के पास रखाथा। कीडा चूहे के देहसे निकल नलसे नौकर के शरीरमें प्रवेश हुआथा। उसी बेचारे नौकर के मुह से निकले हुये फेनमें क्रिटासिटोकी उल्लखित किये हुये कोडे उसमें देखाई पडे इससे यह प्रमाण हुआ कि यह निउमोनिक प्लेगसे मारागया है। केवल मात्र यह नौकरही नहीं बल्कि वह चिकित्सक जो उसकी चिकित्सा करताथा तथा सेविका जो उसके बिछानेके पास बैठी रहती थी उनदोनोंको भी प्लेगने धरदबाया। लेकिन दोनों को बहाँसे खसका देनेके कारण रोग ज्यादा बढ नहीं सका। इससे प्रमाणित हुआ कि प्लेगका कोडा एक सालतक मनुष्य के शरीरमें रह कर रोग उत्पन्न करता है।

बिना दुरवीनके मददसे प्लेगका कोडा या मादकीव देखाइ नहीं पडता साठ कीडों को इकट्ठा करने पर एक गुच्छा बाल के तरह मोटा होता है यानहीं सन्देह है। प्लेगाक्रांत रोगीके गांठ को चीरनेसे उसमें यह कोडे देखाई पडता है। इसीलिये नस्तर देनेके समय डाक्टरलोग जिस छूरी को इस्तामाल

करते हैं फिर उसे इस्तामाल नहीं करते मरने के थोड़ी देर पहिले प्लेगरोगीके खूनको परीक्षा करने से भी उसमे कीड़े नजर आते है। मनुष्यके शरीरके सिवाय रोगाक्रान्त जगहपर भी कीड़े नजर आते है। सूर्यके तापसे, गरमपानी और प्रतिशोधक रासायनिक द्रव्य आदिसे यह कीड़े मरजाते है।

करीबी वर्ष पहिले इङ्गलंड में एकबार प्लेगका खूब प्रकोप हुवा था लंडन शहरमें ही बहुतेरे गरीब आदमियों इसी रोगसे आक्रांत हो दुनिया से चलबसे। इसलिये लंडनके प्रधान प्रधान अधिवासियोंने इसका नाम "गरीबोंका रोग" रखाहै। भूमि रहना, गरीबी, पुष्टीकोकमी, अस्वास्थ्य कर घर और ठंढी जगहमें रहना, बराबर परिश्रम करना आदि तथा कुसमय खाना, धूप और हवा विहीन दुर्गन्ध जगहमें रहना आदि कारणोंसे प्लेगका प्रकोप दिखाता है। इस कलकत्ता शहरमें साहबो के रहनेकी जगह चौरंगी, प्लेग प्रकोप विहीन स्थान है। ऐसा क्या साहबों के इस देशीय नौकर भी रोगाक्रांत जल्दी नहीं होते। लेकिन जोड़ाबागान, कुमारटोली, चितपुर,कलुटोला,आदि देशीय स्थानों में धनत मारवाड़ीयोंमें भी प्लेगका प्रकोप देखा जाता है।

**संक्रामन का रास्ता।**—निःश्वास या चमड़ेके ऊपर का कोई भी फोड़ा या घावसे प्लेगका कीड़ा मनुष्य के शरीरमें घुसता है। प्लेगाक्रांत स्थान के यहां पर जो धुला रहता है वह भी प्लेगके कीड़ोंसे भरा रहता है। सम्भवतः वह हवाके सहारे उड़कर दुसरोंके नाक और मुखमें घुस प्लेग उत्पादन कर सकता है। प्लेग रोगीके साथ मिलनेसे और उसके विछौनेको इस्तामाल करनेसे (विछौने पर सोनेसे) यह रोग हो सकता है। बिऊबोनिक प्लेगके रोगीके कोषको चीरनेसे जो पाप निकलता है या निऊ-

मोनिक प्लेगके आक्रान्त रोगी के मुखसे निकला हुवा कफ और डायरिक प्लेगाक्रान्त रोगियों के दुषित मल मुत्रके दुर्गन्धसे भी यह रोग उत्पन्न होता है। आधुनिक मतसे आसपासमें चूहे के मरनेसे वहा प्लेगका प्रारम्भ देखाइ पडता है। प्लेगके विषसे मही खराब होनेसे ही चूहे लदालद मरते है। इसीलिये कलकत्ते के म्युनिसिपल डाक्टर प्लेगाक्रांत रोगीको देखने जाते है तब पूछते है कि आसपास कहीं चूहा तो नही मरा है। आजकल के स्वास्थ्य रक्षकों के मतसे पहिले ही प्लेग एक जगह से दूसरे जगह पहुचाया जाता है। चूहे प्लेगाक्रान्त हो इधर उधर दौडादौडी कर प्लेग चारोतरफ फैला देते है। प्लेगाक्रांत रोगीको एक स्थानसे दुसरे स्थानमें ले जानेसे वहां भी प्लेग फैल जाता है।

प्लेगके लक्षण विकाश।—रोगके अन्तःस्फुरण काल (Inculation Period) उर्द्ध संख्या दसदिन तक है। कोई सुस्थ आदमी के शरीरमें प्लेग घुसनेहीसे उसी वक्त रोग फैल नही जाता दसदिनके भीतर रोगबीज देह में घुसकर आस्ते आस्ते अपनी शक्ति विस्तारकर रोग के लक्षण समूह देखाई देते है। इसलिये रोगी प्लेगक्रान्त है या नही इसका सन्देह होनेही, उस रोगीको प्लेग परीक्षा के स्थान में लेजाकर १० दिन तक रोक रखनेका नियम प्रचलित है।

प्लेगका प्रधान लक्षण।—खुब जोरसे बोखार आना पड़ा और बगलमें गांठ होना। किसीके बगलमें और गर्दन पर गांठ दिखाई देती है। इस गांठमें असह्य दर्द होता है। रोग प्रकाश होनेके पहिले ही से गांठका जनना और रोगीका

तथा बोलना बढ़ जाता है। कोई कोई रोगीको बोखारके साथ खांसी और साथही साथ बहुत कफ गिरता है। यह कफ युक्त प्लेग ही निउमोनिक प्लेग है। निउमोनिया और इनफ्लुएंजा के साथ इसका बहुत सादृश्य है। रोगीके मुंहसे निकले हुवे कफ में यह कीड़ा दिखाई दे तो उस रोग को प्लेग समझना चाहिये प्लेग विष रक्तके साथ न मिलने तक कोई प्रकारकी तकलीफ नहीं मालूम होती। रोगके लक्षण विकाश के साथ ही साथ रोगी अगर चार या पांच दिन बच जायतो उसके जीनेकी आशा की जासकतीहै। बहुत स्थानोंमें देखा जाताहै कि २४घण्टेके ज्वर भोग के बाद ही रोगी मरजाता है। प्लेगरोग मात्रही सांघातिक है। बहुत स्थानोंमें रोगीके दवापानी करनेका भी मौका नहीं मिलता। और घोर रोगके तरह प्लेगको कोई स्थिर चिकित्सा भी नहीं है। उपसर्ग वगैरहका उपशम होने से ही रोगकी शान्ति होती है।

सेवा व चिकित्सा।—घरमें किसीको प्लेग हुवा हो तो किसीको डरना नहीं चाहिये। संक्रामक रोगमें साहस और निडरता की जरुरत है। प्लेग होनेहीसे मृत्यु निश्चित है इसका कोई माने नहीं है। प्लेग रोग के होतेही रोगीको एक अलग कमरेमें रखना चाहिये। उस कमरेमें धूप व साफ हवाका संचालन होना चाहिये। (धूप आने वाला व हवादार कमरा होना चाहिये) चिकित्सकको खबर देनेपर जैसा वह कहें वैसाही करना चाहिये। कोई निर्दिष्ट नियमसे प्लेगकी चिकित्सा करने की व्यवस्था न होनेसे भी चिकित्सक रोगीकी तकलीफ और उपसर्ग देखने पर उसे आराम कर सकते हैं। प्लेग रोगीकी सेवा वगैरहमें बहुत सावधानी आवश्यक है। रोगी अवस्था में कोई तरह का अदल बदल होनेसे या कोई नया

उपसर्ग वगैरह दिखाई पड़ने से चिकित्सक को उसी वक्त खबर भेजना चाहिये। रोगीके दवा देने में व खाने पीनेमें जो कुछ कह जांयगी उसे प्रतिपालन करना चाहिये। रोगीके वाई के झोंक व बेहोशीके वक्त किसीको भी रोगीका साथ नहो छोड़ना चाहिये। प्लेग रोगमें रोगी पुरेतौरमें कमजोर हो जाता है। इसलिये मलमुत्रादि त्याग व और कोई प्रयोजनमें रोगीको शय्या त्याग करने देना न चाहिये। "बेड प्यान" वगैरहमें रोगी का मलमुत्र धारण करना। उसी मूल-मुत्रको शुद्ध द्रव्योंसे शुद्धकर पायखानामें डालदेना चाहिये। रोगीके मुंहसे निकले हुवे कफ व के वगैरह को कपड़े से पोंछ कर शुद्ध द्रव्योंसे शुद्ध करना चाहिये। रोगीका बिछौना व तकियाको रोज धूपमें रखना चाहिये। प्रचण्ड धूपसे प्लेगके कीड़ों की मृत्यु होती है। रोगीके घरमें ज्यादे भीड न करना चाहिये। रोगी के कमरेको जमीन रोज शुद्ध द्रव्य में कपड़ा भींगो अच्छी तरह पोंछना चाहिये। घरके भीतर फजूल असबाब रखनेकी कोई जरूरत नही हैं। पथ्यादि विषयमें चिकित्सक जैसा कहे वैसाही करना चाहिये इस रोगमें ज्वर के साथ गांठ भी आराम होती है। दवा के सेवनसे धीरे धीरे सब उपसर्ग भी कम होजाता है। रोगी इस समयमें बहुत दुर्बल होजाता है। यहां तक कि थोड़े ही मेहनत से उसे मुर्च्छा आजाती है। इसलिये रोगी इस बिछौने से उस बिछौने इस कमरेसे उस कमरेमे लेजानेमे बहुत सावधानी की जरूरत है अपने ख्याल और लज्जावश बहुत रोगी बिछौने पर मल मूत्र नहीं करते है। ऐसा न करना चाहिये प्लेग रोगीके सेवाके समय सेविकाओंको बहुत सावधानीसे चलना चाहिये सेविका जिस कपड़े को पहिन कर रोगीकी सेवा करती है उस

कपड़े को पहिन कर खाना पीना न चाहिये और उस कपड़े को शुद्ध करना चाहिये। विशोधक द्रव्य न कार्बलिक साबुनसे हाथ व पांव दो तीन बार धोकर खानेको बैठना चाहिये। रोगी परित्यक्त मल मूत्र कफ, या नस्तर करनेके बाद पट्टीमेंसे निकला हुवा पीप उसके बिछौनेमें या बिछौनेसे किसी कपड़ेमें या घरके और कोई कपड़ेमें लगना न चाहिये। बहुतेरे रोगियों के पट्टेमें नस्तर देना पड़ता है, ऐसे मोकेपर चिकित्सक जैसा कहैं वैसा एक एक बार मल करनेसे बाज न आना चाहिये रोगीका व्याण्डेज कपड़ा वगैरह रोज गरम पानीमें औटाकर धूपमें सुखा लेना चाहिये। जो लोग रोज एक एक नया व्याण्डेज व्यवहार करसकते है उन्हें यह उच्छिष्ट कपड़ा व्यवहार न करना चाहिये। परन्तु उस कपड़ेको आगमें जलादेनेसे सब तरह की डर दूर हो जाती है।

प्लेग निवारक व्यवस्था।—प्लेगके कीड़ेसे प्लेग होता है सही, लेकिन यह कीड़ो की बढ़ती व रचापाने का कारण न होनेसे देहके भीतर ताकत नहो दिखा सकता। इसीलिये रोग के बढ़तो की आशा कम रहती है। देह अगर ताक़त वर व नीरोग रहे और रहने की जगह धूप और हवादार हो घर व आसपास के मकानों के नाला नर्दमा वगैरह साफ रहे तब कीड़े देहमें घुसने परभी कोई नुकसान नहो पहुंचा सकता है लेकिन अगर घर और आसपास के मकान वगैरह बहुत गन्दे होवे और चारो तरफ मोरी नरदमासे दुर्गन्ध निकलती हो ऐसे मौकेपर प्लेग के कीड़े आदमियोंके शरीर के भीतर घुसने लग जाते है। प्लेगके प्रकोपमें अपनी गली वो महल्लेको बचानेके लिये

प्रधानतः दो विषयमें ध्यान रखना चाहिये प्रथमतः रोगीके साथ घरके और कोई आदमोको मिश्रित न होना चाहिये दुसरे अपने और पड़ोमियोंके मकान के चारों तरफ खूब सफाई रखना चाहिये। मैलेहोमे प्लेग की उतपत्ति होती है यह कहना फजूल नही है। इसोलिये घरके चारों तरफ या कोनेमें ड्रैन या पैखाना कहीं भी किसी प्रकारका मैला जमने देना नही चाहिये। बहुत आदमी एक घरमें नही रहना चाहिये और खाने पीनेमें भी सावधानी रखना चाहिये धनी भले, आदमियो के मकानके आसपास नीच जाति की वस्ती रहती हैं स्वाभाविक इच्छा के अनुसार यह लोग प्रायः ही अपरिच्छन्न अवस्थामें रहते है बहुतेरे इन्लोगों में भुखे व आधा पेट खा कर समय बितातेहै महल्ल के अवस्थापन्न आदमी अगर ऐसे मौके पर उन गरीबोंको धनसे मदद करें जिससे वेलोग सफाई रख सके अपना खाना पीना सावधानी से करे। किसी महल्लेमे यदि प्लेग की उत्पति होने को सम्भावना होवे तो अमीरों को दरिद्र व निःसहाय आदमियों के लिये थोड़ा बहुत जितना होसके चन्दाकर उन्लोगोंका दुःख निवारण करना चाहिये।

प्लेगके फैलाव के निवारण के लिये खास सर्कार और म्युनिसिपलटोके पक्षमे नानाप्रकारके नियम प्रचलित हुये है और होरहे है। पाठकों को जाननेके लिये उसका विवरण थोड़ासा नीचे दिया जाता हैं। उसके अनुसार चलने से आसपास के मकान व पड़ोस प्लेगसे बच सकते है।

(१) महल्लमें किसी के घरमें प्लेग होनेसे उस गली को छोड़ देना चाहिये, ऐसा करनेसे वह गली प्लेगके उत्पात से बच सकती है। रोग की पहिली अवस्थामें कोई स्वास्थ्यकर

महल्लेमें जाकर रहनेसे रोगी की जान बच सकती है और परिवारोंको प्लेग आक्रान्त होनेको आशङ्का नहीं रहती है।

(२) महल्लेमें यदि कोई गरीब आदमी को प्लेग होवेतो उसे मशान कराकर निकटस्थ कोई हस्पताल में भेजना चाहिये। हस्पताल में जानेसे रोगीका जीवन बच सकता है। रोगीको हस्पताल भेजकर उसका मकान अच्छी तरहसे शुद्ध करालेना चाहिये।

(३) घरमें किसोको प्लेग होनेसे पीड़ित व्यक्तिको सुस्थ व्यक्ति के पास से दूर रखना चाहिये। रोगीको हस्पताल भेजनेमे आपत्ति होवे तो उसे अन्तत: एक अलग कमरेमें रखना चाहिये।

(४) मकान में सबसे बड़ा और लम्बा चौड़ा कमरा जिसमें धूप और हवेका पुरा इन्तजाम रहे ऐसे घरमें रोगीको रखना चाहिये। जिन्होंगोंको कमरेकी कमी है, उन लोगोंको दुसरे किसीके घर नहो भेजना चाहिये। जोलोग खोलेके घर और खपड़ेलेमें रहते है, उन लोगों की उसी घर को जहांतक बन पड़े सफाई रखना चाहिये।

(५) रोगी के कमरेमें चिकित्सक व उसकी सेविका छोड़ और किसोको जाने देना न चाहिये। घरके और किसी आदमी के साथ सेविका को मिलना जुलना न चाहिये।

(६) जिस घरमें एक बार प्लेग होगया है, उस घरमें फिरसे रहना होतो घरको पुरे तौरसे विशुद्ध करलेना चाहिये। शहरमें मिउनिसिपल्टी को खबर कर देनेसे बिनाखर्च सफाईका काम हो जाता है। मफस्सिलमें जिन्होंगोंको घर साफ करनेकी जरूरत

पड़े वेलोग सबसे पहिले घरका दरवाजा और खिड़की खोल उसमें अच्छीतरहसे धूप और हवा पहुंचने देना चाहिये, हवा और धूप प्राकृतिक संशोधक उपादान है। फिर पारक्लोराइड्-अव-मार्कारि मिश्रित पानीसे घरकी दीवाल कड़ी आदि धोना चाहिये। यह विशोधक द्रव्य डाक्टरखानेमें मिलता है। दाम भी ज्यादा नहीं है। फिर घरमें चूनाकाम करलेना सबसे अच्छा है।

(७) कलकत्ता या और कोई बड़े शहरमें प्रवासी रूपसे रहने को इच्छा करने वाले मकानभाड़ा लेनेके आगे पहिले पता लगा लेना चाहिये कि यहां पर प्लेग रोग होनेके बाद कमरे को अच्छो तरह से सफाई हुई है कि नहीं।

(८) प्लेग-रोगी जो सब कपड़ा बिछौना और पहिनने का पोशाक व्यवहार करता है, वह रोग विषसे जहरीला होजाता है। अवस्था वैगुण्यसे इन सबको फेंक या जलादेना अथवा विशोधक चीजके मददसे अच्छी तरह से साफकर धूपमें सुखालेना चाहिये। जो लोग यह सब को जला कर फेंक सकते हैं। उनलोगों को वही करनाही ठीक है।

(९) खास गभर्णमेण्ट और म्युनिसिपल डाक्टर लोगों का सिद्धान्त यह है कि रोग तत्वको जानने वाले डाक्टर हाफकिन् के निकाले हुये बीजसे प्लेगका छापा लेनेसे प्लेग आक्रमण नहीं कर सकता या करनेसे भी वह प्राणघातक नहीं होता। छापा लेने के सम्बन्धमें भिन्न आदमीका भिन्न मत है। अभी तक इस विषयका कुछ ठीक याने पक्का सिद्धान्त नहीं हुवा है। जोलोग अच्छा समझते हैं वे लोग लेसकते हैं।

(१०) जिस जगह प्लेगदेखाई दे वहां भीड़ जमानेकी कोशिश करना चाहिये (याने ज्यादे भीड़ न होने देना चाहिये)।

घरके एक कमरेके चार या पांच आदमी सोते हैं, नाना स्थानसे पाहुने भी आकर कुछ दिन के लिये आकर रह जाते हैं। एक घरमें अधिक आदमी के रहनेसे रोगका असर बाकीयों परभी पड़ सकता है।

(११) प्लेगके के समय हर घरवालेको चाहिये कि अपने घरके चारोतरफ की मोरी नर्दमा वगैरह को फिनाईल और विशोधक चीजसे सफाई करना चाहिये। रोगके बढ़नेके वक्त हररोज ऐसा करनेमें बहुत अच्छा है। लेकिन अवस्था के अनुकूल न होनेसे हफ्तेमें कम से कम तीनदिन इस तरफ ध्यान रखना चाहिये।

(१२) सिर्फ अपनेही सफाई के साथ रहनेसे नहीं चलेगा पड़ोसी को भी सफाई रखनेको जरूरपना समझा उसको समय के माफिक कर्तव्य पालन करनेमें बाध्य करना चाहिये। हरेक गलीके पढे लिखे आदमी यदि अज्ञ और निरक्षर आदमियों को घर वगैरह और उसके चारोतरफ सफाई रखनेकी आवश्यकता समझा काम करानेसे गली प्लेग मुक्त हालतमें रह सकती है।

(१३) नीचेके कमरेमें प्लेग ज्यादातर हुवा करता है। ऊपर के घरमें धूप और हवेका बन्दोबस्त रहने से रोगके बढ़नेकी उमेद कम रहती है जिन लोगों का पक्का मकान है उन लोगोंको प्लेग के समय दोतल्ले पर रहना चाहिये।

(१४) जो लोग नीचेके घरमें रहते है और जिनलोगोंको वहां मकान के सिवाय रहनेका और कोई उपाय नहीं है। वेलोग रहनेकी जगह खुब साफ और परिष्कृत रखे। हर रोज बराबर सवेरे खिड़की खोल शुद्ध हवा और धूप पहुंचाना चाहिये।

तथा हररोज सवेरे किवाडो और खिड़की खोलकर धूप और हवा का निकास कर देना चाहिये.

(१५) बहुतेरोंका मत है कि प्लेग बहुत संक्रामक होने परभी प्लेग रोगीके शरीरमे संक्रामकत्व नही रहता रोगीके घरका मैला, कतवार अशुद्ध हवा, गन्दा कपड़ा आदि संक्रामक है। यथासाध्य उन सबोंको त्याग करना चाहिये।

(१६) चेचक रोगी का विष हवेसे चारो तरफ फैलता है। लेकिन प्लेग का विष जमीन मे ही रहता है (यानि एक जगह से दुसरे जगह नही जाता) प्लेग दुषित जमीन पर ही चूहे मरते है। जिस विषसे चूहे आक्रान्त होते है। उस विषसे बच जाना मनुष्य के लिये असम्भव है। इसीलिये उस जमीनको अच्छी तरह से पारक्लोराइड अफ मार्कारि द्रव्यसे विशोधन करलेना चाहिये।

(१७) किसी जगह में ज्यादा चूहा मरता होवेतो वहां समझना चाहिये कि यह जगह पुरे तौर मे विषाक्त होगयी है जीते चूहे को ढंगसे मार डालना चाहिये। अगर किसी घरमें चूहा मरेतो उसे चिमटा व संडसी से पकड़ किरोसिन तेलमे भिंगो कर जला देना चाहिये। मरे चूहेको हाथसे छूना बडा विषजनक है।

(१८) ऐसे वक्त चूहा अगर काटे तो उचीवत डाक्टर रखानासे कार्बालिक लोशन या और कोई विशोधक चीज मंगाकर काटे हुवे स्थानको भी डालना चाहिये।

(१८) प्लेग के समय धर्य धूपमे न फिरना चाहिये, भुखे न रहना चाहिये, रातभर जागना और ज्यादा मेहनत

करना मना है। इन सब कामोंसे देहमें कान्ति और ताकतकी कमी होती है।

(२०) हरवक्त बुरे ख्याल न करना चाहिये, घरमें व घरके पास प्लेग हुवा है सुनकर अपने आपसे बाहर न होइयेगा। विपद के समय चित्तकी दृढ़ता होना अत्यावश्यक है।

(२१) घरके सामने महीन चूना छितरा देना चाहिये। नंगे पांव कभी भी घूमना नहीं चाहिये। भूखे कभी भी किसी रोगी के पास न जाना चाहिये।

(२२) धूप, शुद्ध हवा और अग्नि यही तिन प्रकार प्रदत्त दवा है। घर को साफ और उजियाला रखना ही संक्रामक रा के नाशका प्रधान उपाय है।

(२३) प्लेग के प्रकोप के वक्त देह को हर तरह से साफ रखना चाहिये। रोज सबेरे प्रातःकृत्य समापन कर शरीर का धूला व कादेको अच्छी तरह से दूर करना चाहिये। नहानेके वक्त बहुतसा कड़्वा तैल बदनमें मलकर नहाना चाहिये। जो लोग साबुन इस्तमाल करते है। उन लोगों को इस मौके पर साबुन इस्तमाल न करना चाहिये। शुद्ध सरसोंका तेल शरीर के छिद्र को कार्य्यशील करता है। इसीलिये उसके भीतर की मैल वगैरह पसने के साथ बाहर निकल जाती है।

(२४) कामकाज के अनुरोधसे सबको बाहर जाना पड़ता है। हर बार बाहर से भीतर आनेके वक्त मुंह नाक अच्छी तरह से साफ करलेना चाहिये।

(२५) दुर्गन्धमय मोरी व नर्दमा के पाससे जाना पडे तो नाक अच्छीतरह बन्द कर जाना चाहिये। एक रुमाल इत्र वगैरह लगा सूंघना चाहिये।

(२६) सवेरे और शामको भीगे कपड़ेसे बदनको अच्छी तरह पोंछलेना चाहिये। नहानेसे आगे या बाद इसके सिवाय शरीर के लोमकूप साफ और कार्य्यक्षम रखने का उपाय दूसरा नही है।

(२७) हाथ या पावका नाखून बडा होनेसे उसके भीतर मैला जमता है। इस मैले में नाना प्रकार के नुकसान करने वाली चीजें रहतीं है। महामारी प्रकोपके समय हफ्तेमें दो दिन नाखून कटवा देना चाहिये। इस वक्त चित्तको धर्मोपलसे बलीयान करना चाहिये क्योंकि चित्तबल ही श्रेष्ठ बल है।

(२८) हररोज दोनो वक्त खाना खानेके पेश्तर हाथ, पाव के नाखून को अच्छी तरहसे साफ करलेना चाहिये। हिन्दु लोग अंगुली के मददसे खाना खाते है। ऐसा करनेसे खानेकी चीजमें नाखून का मयला मिलजाने का डर नहीं रहता।

(२९) हिन्दु मात्र ही सवेरे प्रातःकृत्यसे छुटी पा रातके कपड़े को बदल देते है। प्लेग के प्रकोपके समय दिनभर जिस कपडे को इस्तमाल करेंगें उसे रातको इस्तमाल न करना भीतरके कपडे में शरीर का मयला जमजाता हैं। इसलिये इसे दो एक दिन में साफ करलेना चाहिये।

(३०) जो लोग घरके अच्छे है और घरमें गोयाला अस्तबल रखते हैं। घरके सफाई के साथ साथ अस्तबल वगेरह कीभी सफाई के तरफ ध्यान रखना चाहिये। घरमें पाले हुवे पशु और जानवर रहे तो उन्हे उसे दूसरे जगह हटा देना चाहिये। कारण पशु पक्षी प्लेग के प्रकोप को बढानेमे मदद करते है।

(३१) पायखाना, ड्रेन, नाना मोरी वगेरह को साफ रखनेकी बात पहिले ही कही जा चूकी है। फैनाइल बाजारमें

बनिया व डाक्टरखाने में मिलता है। दामभी कम है। अगर कोई नाली व मोरी में से दुर्गन्ध निकले, तब समझना चाहिये कि वह अच्छी तरह से साफ नहीं है। एक बालटी व लोटा में थोड़ासा फेनाइल के साथ चौगुना पानी मिला इन सब स्थानोंमें रोज डाल देना चाहिये। सामान्य दो चार आने की किफायत कर फिर सैकड़ों रुपये डाक्टर बुलाने में खर्च करना बुद्धिमानों का काम नहीं है।

(६२) बजार की मिठाई का खाना एकदम निषिद्ध है अपने घरमेंही जलपानका बन्दोबस्त करलेना चाहिये। इसमें खर्च कम होता है और साथही साथ रोगाक्रमण का डर नहीं रहता दोकान की मिठाई हरवक्त धूला मक्खी मैला आदि सब चीज पड़ी रहती है। बाजार से तरकारी वगैरह भी घर लेजानेसे पहिले अच्छी तरह साफ कर लेना चाहिये।

(६३) मक्खी व मच्छड़से खाद्य द्रव्यमें रोग बीज संचारित हो सकता है। इसलिये खाने के चीजोंको हरवक्त ढांक रखना चाहिये। जिस खानेकी चीज में मक्खी व मच्छड़ पड़ जाय तो उसे न खाना चाहिये।

(६४) १ आउन्स कार्बलिक एसिड् १८ आउन्स गरम पानी के साथ मिलानेसे कार्बलिक लोशन तैयार होता है। फिनाईल लोसन भी ऐसे ही तैयार होता है। Choloride of lime (Bleaching powder) का दाम कम है। एक छटाक Chloride of lime तीन सेर पानी में मिलानेसे लोशन तैयार होता है। ब्लिचिं पाउडर व कार्बलिक पाउडर को छितरा देनेसे संक्रामता दो मात्र व भूमिकी शुद्धता होती है। प्लेग के समय इन सब को सदावस्था में खूब सफाई चारोतरफ रखना चाहिये।

प्लेग बीज को नाश करनेका उपाय।— आगे कहा गया है कि शास्त्र विधानानुमोदित थोडे से रासायनिक द्रव्य के मददसे रोगके गिल्टी व माइक्रोब नष्ट हो सकता है। यह रसायन चीजें कलकत्ते के दरदवाखानेमें मिलती है मफःस्सिल के बड़े बड़े डाक्टरखानों में भी मिलती है। इसका दाम भी इतना थोड़ा है कि भविष्यत् में सैकड़ों रुपये चिकित्सा के लिये खर्च करने के सामने यह कुछ नहीं है। रोग होने पर उसे आराम करनेके लिये चिन्ता न कर धैर्य्य धारण करना चाहिये और जिससे घरमें रोग अपना असर न जमा सके वैसी कोशिश करना चाहिये। आजकल कलकत्ते व और और जगहों में लोग बड़े बड़े डाक्टरखानोंसे डिस्इनफेक्टान्ट या विशोधक द्रव्य खरीद कर रोज अपने मकान को सफाई किया करते हैं। इसे समयोचित शुभ चिह्न बोलना चाहिये। विशेषतः प्लेग के फैलनेके समय ऐसी व्यवस्थासे यथेष्ट लाभ होसकता है। जो सब दवायें गिल्टी नाशक और जीव के जीवन रक्षामें मदद पहुंचाती हैं, तथा जो सब हालत मनुष्योंके आयत्ताधीन हैं हम यहां उसके कई एक सहज उपाय का उल्लेख करते हैं।

जिस जमीन पर प्लेग के कीड़े फले और जिस वायुके झोंकसे कीड़े इधर उधर फिरतें हैं तथा जिस सूर्य्यकिरण से रोग जीवाणु अपना अस्तित्व खाई न रख सके। उसी जमीन पर हवा और धूप यथेष्ट विशोधक पदार्थ है। घरकी खिड़की व किवाड खोलदेनेसे या घरके भीतर अग्निजलाने से सहजही में कीड़े मर जातें हैं। इङ्गलण्ड वगैरह देशमें कमरेके भीतर अग्नि जलानेका नियम है। शीत प्रधान देशमें गरम हवा के लिये जोसब कमरें तैयार होतें हैं। वे सब विशेष प्रक्रियासे बने रहते हैं। लेकिन

हमारे गरम देशमें इन सबका प्रयोजन नहीं है। दोपहर के वक्त ३।४ घन्टा घर के किवाड व खिडकी खोल दिया जाय तो सहजहीमें कीडे मर जाते हैं। २४० से २५० डिग्री फारेनहिट तापसे कीडे नष्ट हो जाते हैं। सूर्य्य किरणसे यह ताप संग्रह करना बहुत क ठन है। घरके सब जगह में व उसके भीतर वाली चीजोंमें जिसमें खूब ज्यादा सूर्य्य किरण पड़े वैसी व्यवस्था करना। इसके बाद फिर पानी। दुषित जलको अच्छी तरह गरम करने होसे रोग वीज नष्ट होता है। रासायनिक विशोधक द्रव्यको उस गरम जलमें मिला रोगीके कपडेको धोना चाहिये। धोनेसे कपडा निर्दोष होजाता है, और उसके भीतर वाले कीडे भी नष्ट होजाते हैं।

इस देशके राजधानियोंमें म्युनिसिपल्टी के परिशोधक वाष्पागार या Disinfecting chamber हैं। इङ्गलंडमें ऐसी कोई म्युनिसपल्टी नहीं है जहां यह न हो। गृहस्थ के घरमें इसका बन्दोवस्त होना बहुत कठिन है। गद्दी, गलीचा, तकिया, कम्बल वगरह जिसे घरमें गरम पानीसे धोने लायक नहीं है ऐसी चीजों को म्युनिसिपल्टी के वाष्पागारमें भेजना चाहिये।

कार्व्वलिक एसिड से भी रोगवीज नष्ट होता है। लेकिन यह बहुत तीव्र विषहै। इसको घरमें खूब सावधानी से रखना चाहिये। लडके वाले इसके पास न जासकें ऐसी व्यवस्था करना चाहिये। कान्ड्सटेका फ्लुइड सबसे बढ़िया विशोधक पदार्थ है। आजकल इस देशमें रासायनिक पदार्थ बनानेके कारखानेमें भी कार्व्वलिक एसिड बनता है। यह लोशन की तरह व्यवहार होता है। एक पाउंड एसिड व १९ पाउंड गरम पानी मिलानेसे जो लोशन तैयार होता है उससे बदन का चमडा व दूषित कपडे धोना उचित

किये जा सकते है। रोगो की पिकदानी मे इस विशोधक, द्रव्यको डाल देना चाहिये। एक आउंस कार्ब्वलिक आसिड को दश गुने पानीके साथ मिला घरका कपडा मैला पिसाव वगैरह सब चीजों की सफाई करना चाहिये। कार्ब्वलिक लोशन हाथ पांव वगैरह धोनेमे भो व्यवहृत होता है। कार्ब्वलिक पाउडर बाजार में मिलता है। लेकिन जहांपर ऐसे सबीते का अभाव है। वहां पर एक आंउस कार्ब्वलिक आसिड् के साथ आधासेर बालु मिलाकर पाउडर बनाया जा सकता है। इसे ड्रेन मोरी व नालीमें देनेसे ड्रेनके कीडे नष्ट होते है।

क्लोराइड अफ लाइम एक दामी चीज है, यह आध सेर २ सेर पानी के साथ मिलाकर जो मिश्र बनता है उससे ड्रेन, पायखाना वगैरह साफ हो सकता है। यह एक छटाक तीन सेर पानी के साथ मिला करके असबाव वगैरह विशोधित हो सकते है। किरोसिन् सब्लिमेट या रस कपुर बडा विषाक्त पदार्थ है। इसको मिलानेमें थोडो नैपुण्यता को जरुरत है। इससे डाक्टर खाने से इसको बनवा.लेना चाहिये। इसे खुब सावधानी से रखना चाहिये। रोगोका मयला व मयलायुक्त कपडा घरकी दिवाल वगैरह इनोसे धो लेना चाहिये सलफेट अफ आइरन या तोराकस डेढ सेर १ सेर पानीके साथ मिलानेसे लोशन तेयार होता है। ड्रेन व रोगो के मलपात्रको विशोधन करनेमे इसको बहुत आवश्यकता है। पायखाने के लिये भी यह इस्तमाल किया जा सकता है, बजारमें (Condy's flied) नामक एक प्रकार का लोशन बिकता है। यह पार्म्मागानेट अफ पटास का सत् है। एक छटाक Condy's flied को तीनसेर पानीके साथ मिलानेसे जो लोशन तैयार होता है। उसे सेविका व घर

के और लोगों के हाथपांव धोनेमें जरूरत पड़ सकता है। कै वगैरह भी इसी से धोया जाता है। गन्धक जलाने से जो भाप निकलता है उसे सालफुरिक आसिड ग्यास कहते है। घर साफ करने में यह इस्तमाल होता है। किवाड व खिड़की अच्छी तरह से बन्दकर शोधन करने लायक कपडोंको रस्सी के ऊपर झुला रखना घरकी दीवाल, छत् वगरह को अच्छीतरसे पानी से तर करना। १८०० फिट स्थान को विशोधन करने वक्त निम्न-लिखित उपाय अवलम्बन करना चाहिये। एक सेर गन्धक तोड़कर छोटा छोटा टुकड़ा करना फिर एक मिट्टीके वर्त्तन में मिथिलेटेड् स्पिरिट की एक बाल्टी पानी के ऊपर रखना चाहिये। उसके बाद स्पिरिट को जला घरको चारो तरफ से बन्द करदेना चाहिये। २४ घंटे ऐसा करने के बाद किवाड, खिड़की को खोल शुद्ध हवा आनेदेना चाहिये। स्पिरिट के अभाव में मिट्टी के पात्रमें भी गन्धक को जलादेने पर भी काम चल सकता है।

---

# प्रस्तावना।

आयुर्वेद चिकित्सापर जो साधारणका मनोयोग दिन पर दिन बढ़ता ही जाता है, यह अवश्य बड़े आनन्दका विषय है। जिन सब असाधारण गुणोंके बलसे आयुर्वेद चिकित्सा सब चिकित्सासे श्रेष्ठ है, वही सब रहस्य जाननेके लिये लोग व्यग्र हो रहे हैं। पर आयुर्वेद शास्त्रके सब ग्रन्थ संस्कृत भाषामें रहनेके सबब दरिद्र भारतवासीको अर्थकरी विद्या अंगरेजी आदि सीखनेके बाद संस्कृत पढ़नेका अवसर नहीं मिलता; सुतरां लोग अपना मनोरथ पूरा करनेमें समर्थ नहीं होते हैं। साधारणकी सुबीतेके लिये कई महात्माओंने कई एक सानुवाद आयुर्वेद ग्रन्थको प्रचारकर संस्कृत न जाननेवालोंको आयुर्वेद शिक्षाका सुबीता किया है। तथापि वर्त्तमान समयमें विविध ग्रन्थ अनुशीलनके लिये चाहिये जैसा अवकाश न रहनेके सबब उन ग्रन्थोंसे लोगोंका मनोरथ पूरा नहीं हो सकता। इधर बहुतेरे लोग हिन्दी भाषाके केवल एक ग्रन्थसे चिकित्सा शास्त्रकी सब बातें जानना चाहते हैं; ऐसी पुस्तकके अभावसे लोगोंकी प्रबल इच्छा चिकित्साशास्त्र जाननेकी पूरी न होनेसे दुःखित हो रहे हैं। तथा रोग-प्रवण भारतवासी प्रत्येक गृहस्थको चिकित्सा विषयमें व्युत्पत्ति होना भी एकान्त आवश्यक हो रहा है; कारण बहुतेरे चिकित्सकशून्य स्थानवासियोंको उपयुक्त चिकित्सकका अभाव और दरिद्रोंको चिकित्सापयोगी अर्थके अभावसे दारुण रोग यन्त्रणा भोगकर अकालमें कालके कवलमें पड़ते दिखाई देता है।

मैंने यही सब बातें विचारकर प्रत्येक मनुष्य सहजमें चिकित्सा कर सकें इस आशासे "वैद्यक शिक्षा" नामक यह पुस्तक तयार किया है। इसमें यथाक्रम स्वास्थ्यरक्षा, रोगपरीक्षा, सब रोगोंका निदान, लक्षण और प्रणाली, रोग विशेषमें औषधप्रयोग तथा पथ्यापथ्य, काढ़ा, औषध; तैल, घृत, मोदक, मकरध्वज आदि बनानेकी विधि और धातु आदिका शोधन, मारण आदि विषय इसमें सन्निवेशित किया गया है। आयुर्वेद-शास्त्रके भिन्न भिन्न ग्रंथोंमें हरेक रोगोंपर बहुतेरी दवायें लिखी हैं, उनमें से जो जो दवायें प्राय सब चिकित्सकोंके द्वारा व्यवहृत होती हैं, तथा जो सब दवायें हमारे कुलपरम्परासे व्यवहार कर [illegible] रोगोंपर परीक्षाकर अव्यर्थ स्थिर हुई हैं; इस ग्रन्थमें वही सब परीक्षित दवायें सन्निवेशित की गई है। अव्यवहृत या कदाचित व्यवहृत दवायें जान बूझकर त्याग की गई है, और यहांतककी साधारण व्यक्तिमात्र जिसमें केवल इसी पुस्तकके सहायतासे बिना किसीका उपदेश लिये चिकित्सा कर सके, तदपयुक्त यह पुस्तक बनानेकी चेष्टा की गई है। अब गृहस्थ मात्र यदि चिकित्सामें व्युत्पत्ति लाभकर परिवारवर्ग और अपने शरीरको निरोग रख सकें तब यह परिश्रम सफल हुआ समझूंगा।

श्रीनगेन्द्रनाथ सेन कविराज।

## मेदो रोग।



## उदर रोग।



## शोथ रोग।



## कोषवृद्धि।



## गलगण्ड और गण्डमाला।



## श्लीपद।

## धातु आदिकी शोधन और मारण विधि।

पथ्यप्रस्तुत विधि।



ज्वराधिकार

वातज्वर में।



पित्तज्वरमें।



श्लेष्मज्वरमें।



वातपित्त ज्वरमें।



वातश्लेष्म ज्वरमें।

## जीर्ण और विषम ज्वरमें।



## प्लीहा और यकृत्।

## रक्तपित्त ।



## राजयक्ष्मा ।



## कासरोग ।



## हिक्का और श्वास ।

स्वरभङ्ग ।



अरोचक ।



वमन ।



तृष्णारोग ।



मूर्च्छा भ्रम और सन्यास ।



मदात्यय ।



दाहरोग ।



उन्माद ।

---

## वैद्यक-शिक्षा।

## सप्तम खण्ड।

### धात्री-विद्या।

## शास्त्रीय औषध ।

## शास्त्रीय औषध ।

॥ श्री ॥

# अथ स्त्रीचिकित्साविषयानुक्रमणिका.

॥ श्रीः ॥

# अथ स्त्रीचिकित्सा ।

## भाषानुवादसमलङ्कृता ।

गौरीसुतं साम्बमुमापतिं च नत्वाऽथ धन्वन्तरिमादिवैद्यम् ॥ ग्रन्थान् समालोच्य पुरातनानां नारीचिकित्सां सुगमां करोमि ॥ १ ॥

अर्थ–गौरीके पुत्र गणेशजीको और पार्वतीजी तथा महादे को तथा आदिवैद्य धन्वंतरिजीको नमस्कार करके पुरातन पुत् सुश्रुतादि आचार्योंके ग्रंथोंको देखकर सुगम नारीचि- । यानी स्त्रीचिकित्सा नामक ग्रंथको रचताहूं ॥ १ ॥

### अथ सोमरोगाधिकार, तत्र सोमरोगस्य निदानपूर्विका संप्राप्तिः ।

स्त्रीणामतिप्रसङ्गेन शोकाच्चापि श्रमादपि ॥
अतिसारकयोगाद्वा गरयोगात्तथैव च ॥ २ ॥

अर्थ–अब सोमरोगका अधिकार कहतेहैं–तहां प्रथम सोमरोगका निदान और संप्राप्ति कहतेहैं । स्त्रियोंके ज्यादा मैथुन करनेसे वा शोकसे तथा श्रम वा अतीसार बीमारीके योगसे तथा कोई विषयुक्त वस्तु खानेसे यह सोमरोग होताहै ॥ २ ॥

आपः सर्वशरीरस्थाः क्षुभ्यन्ति प्रस्रवन्ति च ॥
तस्यास्ताः प्रच्युताः स्थानान्मूत्रमार्गे व्रजन्ति हि३

अर्थ-तब संपूर्ण शरीरमें स्थित हुए जल क्षोभ ( चंचलता ) को प्राप्त होकर झिरने लगजातेहैं. तिस स्त्रीके संपूर्ण शरीरसे झिरके निकलाहुआ जल मूत्रमार्गमें आजाताहै ॥ ३ ॥

तस्य लक्षणमाह ॥

प्रसन्ना विमलाः शीता निर्गन्धा नीरुजाः सिताः॥
स्रवन्ति चातिमात्रं ताः सा न शक्नोति दुर्बला
॥ ४ ॥ वेगं धारयितुं तासां न विन्दाति सुखं
क्वचित् ॥ शिरःशिथिल्ता तस्या मुखं तालु च
शुष्यति ॥ ५ ॥

अर्थ-तिसका लक्षण-तब वह स्त्री स्वच्छ विमल शीतल और दुर्गंधरहित तथा पीड़ारहित सफेद मूत्रको वारंवार मूतै और मूत्रका इतना वेग आवै कि वह दुबली होजाय तथा मूत्रके वेगको रोक नहीं सके. ऐसी उन स्त्रियोंको कभी सुख नहीं होताहै. और उनका शिर शिथिल होजाताहै मुख और तालुआ सूखा करताहै ॥ ४ ॥ ५ ॥

मूर्च्छा जृम्भा प्रलापश्च त्वग्रूक्षा चातिमात्रतः ॥
भक्ष्यैर्भोज्यैश्च पेयैश्च न तृप्तिं लभते सदा ॥६॥
सन्धारणाच्छरीरस्य ता आपः सोमसंज्ञिताः ॥
ततः सोमक्षयात्स्त्रीणां सोमरोग इति स्मृतः ॥ ७॥

अर्थ-मूर्च्छा होय, जँभाई आवै, प्रलाप हो, त्वचा

बहुत रूखी पड़जाय और खाने पीनेके पदार्थोंको भोजन करके तृप्त नहीं होवे ॥ ६ ॥ शरीरमें रहनेवाले जल शरीरको धारण रखते हैं इसलिये उन जलोंको सोमसंज्ञक कहतेहैं, फिर सोमसंज्ञक उन जलोंका क्षय होनेसे स्त्रियोंके सोमरोग होताहै ॥ ७ ॥

## अथ सोमरोगस्य चिकित्सा ॥

कदलीनां फलं पक्वं धात्रीफलरसं मधु ॥
शर्करासहितं खादेत्सोमधारणमुत्तमम् ॥ ८ ॥

अर्थ-अब सोमरोगका इलाज कहतेहैं-पकेहुए केलाके फल, आंवलोंका रस, शहद, खांड, इन्होंको मिलाकर खावे तो सोमसंज्ञक जल शरीरमें ठीक स्थिर रहे, स्त्रियोंका मूतनेका रोग दूर हो ॥ ८ ॥

माषचूर्णं समधुकं विदारीं मधुशर्कराम् ॥ पयसा पाययेत्प्रातः सोमधारणमुत्तमम् ॥९॥ स एव सरुजः सोमः स्रवेन्मूत्रेण चेन्मुहुः॥तत्रैलापत्रचूर्णेन पाययेत्तरुणीं सुराम् ॥ १० ॥

अर्थ-अथवा उड़दोंका चून, मुलहटी, विदारीकंद, शहत, खांड, इन्होंकी फंकी प्रातःकाल दूधके साथ लेवे तो सोमरोग दूर हो ॥ ९ ॥ जो यदि सोमरोग होवे तब दर्द होकर वारंवार मूत आता हो तो इलायचीके पत्तोंके चूर्णको फंकी देकर नवीन मदिरा पिलावे ॥ १० ॥

जलेनामलकीबीजकल्कं समधुशर्करम् ॥ पिबेद्दिनत्रयेणैव श्वेतप्रदरनाशनम् ॥ ११ ॥ तक्रौदना-

हारस्ता सम्पिबेन्नागकेसरम् ॥ त्र्यहं तक्रेण सम्पिष्टं श्वेतप्रदरशान्तये ॥ १२ ॥

अर्थ–अथवा आंवलोंको जलमें पीस कल्क बनाकर तिसमें शहत और खांड़ मिलाकर जलके साथ तीन दिन पीवे तो सफेद प्रदर यानी सोमरोग दूर हो ॥ ११ ॥ जो स्त्री तक्र ( छाछ ) के साथ चावलोंका भोजन करे और नागकेसर पीस तक्रके साथ तीन दिनतक पीवे तो सोमरोग दूर हो ॥ १२ ॥

इससे उनकी शुद्धि होजातीहै; इसलिये जैसे पुरुषोंके प्रमेह-रोग होताहै ऐसा प्रमेहरोग स्त्रियोंको नहीं होताहै. प्रमेह नाम इंद्रियद्वारा पतली धातुके गिरनेका है ॥ १४ ॥

॥ इति सोमरोगचिकित्सा ॥

## अथ प्रदररोगचिकित्सा ॥

दार्वीं रसाञ्जनं वासा रुष्करावदं किरातकम् ॥ सबिल्वं घृतमेतेषां मधुना सह या पिबेत्॥१५॥ वामाऽतिबलमाहन्यात्प्रदरं श्वेतपातकम् ॥ सशूलं नीलवर्णं च तस्यार्थः स्फुट ईरितः ॥ १६ ॥

अर्थ—दारुहलदी, रसौत, अडूसा, भिलावां, नागरमोथा, चिरायता, बेलगिरी, इन सर्वोको जलमें डाल क्वाथ बना तिस क्वाथमें घृत डालकर संपूर्ण क्वाथ जलजावे तबतक घीको सिद्ध करे फिर इसमें सहत डालके पीवे तो स्त्रीके सफेद, काले, पीले, नीले, अनेक प्रकारके शूलयुक्त प्रदर (पैरारोग) दूर होवें ॥ १५ ॥ १६ ॥

उद्धृत्य कुशमूलं च पिष्ट्वा तन्दुलवारिणा ॥ पीत्वैव त्रिदिनान्नारी प्रदरात्परिमुच्यते ॥ १७ ॥

अर्थ—कुशकी जड़को चावलोंके पानीमें पीस तीनदिनतक पीवे तो स्त्रीका प्रदर रोग दूर हो ॥ १७ ॥

आखोः पुरीषं पयसा निपीय वह्नेर्बलादेकमहो द्व्यहं वा ॥ स्त्रियस्त्र्यहं वा प्रदरं स्रवन्त्यः प्रसह्य पारं परमाप्नुवन्ति ॥ १८ ॥

अर्थ-पूसेकी भींगनको गौके दूधके साथ वा बकरीके दूधके साथ जठराग्निका बलाबल विचारके एकदिन वा दो दिनतक पीवे तो स्त्रियोंका अत्यंत प्रदर ( पैरा छूटना ) शीघ्रही बंद हो ॥ १८ ॥

अशोकवल्कलं पिष्ट्वा सताक्ष्यं तन्दुलाम्भसा ॥ सक्षौद्रं तद्रसं पीत्वा प्रदरान्मुच्यतेऽङ्गना॥१९॥ भूम्यामलकमूलं तु पीतं तन्दुलवारिणा ॥ द्वित्रिरेव दिनैर्नार्याः प्रदरं दुस्त्यजं जयेत् ॥ २० ॥

अर्थ-अशोकवृक्षकी छाल और रसौत इन दोनोंको चावलोंके पानीमें पीसकर तिस जलमें शहद मिलाकर पीवे तो स्त्रीका प्रदररोग दूर हो ॥ १९ ॥ भुंईआवलेकी जड़को चावलोंके पानीमें पीसकर दो दिन अथवा तीनदिनतक पीवे तो स्त्रीका दारुण प्रदररोग दूर हो ॥ २० ॥

तन्दुलीयकमूलं च लाक्षारसमथाञ्जनम् ॥ सम्पिप्याजेन पयसा मधुनाज्येन वा पिबेत्॥असृग्दरं निहन्त्येव ह्यवश्यं सप्तवासरात् ॥ २१ ॥ दध्ना सौवर्चलाजाजी मधुकं नीलमुत्पलम् ॥ पिबेत् क्षौद्रयुतं नारी वाताऽसृग्दरशान्तये ॥ २२ ॥

अर्थ-चौलाईकी जड़, लाखका रस, रसौत इन सबोंको बकरीके दूधमें पीस शहत और घृत मिला बकरी वा गौके दूधके साथ सातदिनतक पीवे तो प्रदररोग दूर हो ॥ २१ ॥ सोरा, जीरा, महुआके पुष्प, नीला कमल, इन्होंको

पीस दही और शहत मिलाकर पीवे तो वातका प्रदर रोग दूर हो ॥ २२ ॥

धातकीकुसुमं बोलं मूषकस्य मलं समम् ॥
चूर्णं टङ्कप्रमाणेन देयं प्रदरनाशनम् ॥ २३ ॥

अर्थ-धायके फूल, बीजबोल, मूसाकी मींगन, इन्होंको समान भाग ले चूर्ण बना फिर चार ४ मासे इस चूर्णकी फंकी लेवे तो प्रदररोग दूर हो ॥ २३ ॥

लाक्षा कर्षमिता पीता गोदुग्धे पलपञ्चके ॥
त्रिदिनात्प्रदरं नार्या रक्तपित्तं च नाशयेत् ॥२४॥

अर्थ-और दश १० मासे लाखको पीस पावभर दूधके साथ तीनदिनतक फंकी लेवे तो स्त्रीका प्रदररोग और रक्तपित्त दूर होवे ॥ २४ ॥

पक्वं फलं कदल्या धात्रीचूर्णेन संयुतं बाले ॥
मधुसंयुतं निहन्यात्प्रदरं तद्वच्च सोमगदम् ॥२५॥

॥ इति श्रीबेरीनगरनिवासिद्विजशालग्रामात्मजबुधव-
सतिरामसंगृहीतस्त्रीचिकित्सायां सोमरोगप्रदररोग-
प्रकरणम् ॥ १ ॥

अर्थ-केलाके पकेहुए फलोंमें, आंवलोंका चूर्ण मरके फिर शहत मिलाके खावे तो प्रदर (पैरा) और सोमरोग दूर होवे ॥ २५ ॥ इति श्रीबेरीनिवा० बुधवसतिरामसंगृहीत-स्त्रीचिकित्सायां तद्विरचितभाषाटीकायां सोमरोगप्रदररोग-प्रकरणं समाप्तम् ॥ १ ॥

## अथ वन्ध्यारोगप्रकरणम् ॥ तत्रादौ योनिरोगचिकित्सा ॥

धात्रीरसं सितायुक्तं योनिदाहापहं पिबेत् ॥
सौरभेयं पयो वापि ससितं स्त्री यथानलम् ॥ १ ॥

अर्थ—अब वंध्यारोगप्रकरण कहतेहैं. तहां पहले योनिरोगकी चिकित्सा कहते हैं—आंवलोंके रसमें मिश्री मिलाकर पीवे तो योनिका दाह दूर होवे. अथवा जठराग्निके बलके अनुसार गौके दूधमें मिश्री मिलाकर पीवे तो योनिका दाह जाय ॥ १ ॥

कासीसकांक्षी धवपुष्पकं च जम्ब्वाम्रजास्थि
त्रिफलं सुपिष्टम् ॥ क्षौद्रेण पैच्छिल्यहरं प्रयुक्तं
वैशद्यकृद्योनिरुजापहारी ॥ २ ॥

अर्थ—हीराकसीस, फिटकरी, धायके फूल, जामुन, आंबकी गुठली, त्रिफला, इन सबोंको पीस शहत मिला तिसकी पोटली बनाकर योनिमें रक्खे तो योनिका गीलापन व चिकनाई दूर हो और योनिके सब रोग दूर होवें तथा योनि स्वच्छ ( विशद ) होजावे ॥ २ ॥

जम्बूफला समङ्गा मोचरसैः सर्जधातकीसहितैः ॥
दौर्गंध्यपिच्छलत्वक्लेदेषु स्तम्भनं चूर्णम् ॥ ३ ॥

अर्थ—गुठलीसहित जामनके फल, मोचरस, राल, धायके फूल, इनका चूर्ण बना पोटली बना योनिमें धारण करे तो योनिकी दुर्गंधि, चिकनाई, गीलापन, रुधिर गिरना, ये सब रोग दूर होवें ॥ ३ ॥

## अथ योनिकन्दरूपं चिकित्सा च ॥

पूयशोणितसङ्काशं लकुचाकृतिसन्निभम् ॥ जनयन्ति यदा योनौ नाम्ना कन्दः स योनिजः ॥४॥

अर्थ–अब योनिकंदका स्वरूप और चिकित्सा कहतेहैं–लकुच ( बड़हल ) के समान गोल गांठ योनिमें होजाय तिसमें लोहू झिरै वह योनिकन्द कहलाताहै ॥ ४ ॥

गैरिकाम्रास्थिजन्तुघ्नरजन्यञ्जनकट्फलाः ॥ पूरयेद्योनिमेतेषां चूर्णैः क्षौद्रसमन्वितैः ॥ ५ ॥

अर्थ–गेरू, आंबकी गुठली, वायविड़ंग, हलदी, रसौंत, कायफल, इन्होंका चूर्ण कर तिसमें शहत मिलाकर योनिमें धरे तो योनिकंद आदि योनिके रोग दूर होवें ॥ ५ ॥

त्रिफलायाः कषायेण सक्षौद्रेण च सेवयेत् ॥ प्रमदा योनिकन्देन व्याधिना परिमुच्यते ॥ ६ ॥

अर्थ–अथवा त्रिफलाके काथमें शहत मिलाकर तिससे योनिको धोवे तो स्त्रीका योनिकंद रोग दूर होवे ॥ ६ ॥

## अथ योनिरोगनिदानम् ॥

अत्यानंदा न संतोषं ग्राम्यधर्मेण विन्दति ॥ कर्णिन्यां कर्णिका योनौ श्लेष्मासृग्भ्यां प्रजायते॥७॥

अर्थ–अब योनिरोगका निदान कहतेहैं–जो स्त्री मैथुनकरनेके समय अत्यंत आनंद पावे, विषयसे तृप्त नहीं हो, उसको योनि अत्यानंदा कहलातीहै और जिसकी योनिके

भीतर चौगिर्दसे खड़ीसी मांसकी गांठ कफ और रक्तके उपद्रवसे होजावे वह कर्णिनी योनि २ कही है ॥ ७ ॥

मैथुनाचरणात्पूर्वं पुरुषादतिरिच्यते ॥
बहुशश्चातिचरणात्तयोर्वीर्यं न तिष्ठति ॥ ८ ॥

अर्थ–जो स्त्री मैथुन करतेसमय पुरुषसे पहले स्खलित होजावे उसकी योनिका नाम चरणा है ३ और जो अनेकवार बहुत ज्यादा स्खलित होवे वह अतिचरणा योनि कही है ४ इन दोनों योनियोंमें पुरुषका वीर्य नहीं ठहरता है ॥ ८ ॥

श्लेष्मला पिच्छला योनिः कण्डूयुक्ताऽतिशीतला ॥ चतसृष्वपि चाद्यासु श्लेष्मलिङ्गोच्छ्रयो भवेत् ॥ ९ ॥

अर्थ–कफके दोषवाली योनि शीतल फेनोंवाली होतीहै और खाज उठती है, व गीली रहतीहै. पहली इन चार प्रकारकी योनियोंमें कफदोषका चिह्न बढ़ाहुआ जानना ॥ ९ ॥

अनार्त्तवाऽस्तनी षण्ढी खरस्पर्शा च मैथुने ॥
महामेढ्रगृहिताया बालाया अण्डिनी भवेत् ॥१०॥

अर्थ–अनार्तवा यानी जो रजस्वला नहीं होती हो १ जिस स्त्रीके स्तन छोटे २ हों वह षण्ढी २, खरस्पर्शा यानी मैथुनसमय खरधरे स्पर्शवाली ३, जो स्त्री बाल्क अवस्थामें दीर्घ लिंगवाले पुरुषके साथ मैथुन करे, तिसकी योनि नीचेको लटक जाय वह अंडिनी ४, ऐसे ये सब योनियां गर्भको धारण नहीं करतीहैं ॥ १० ॥

## अथ चिकित्सा ॥

कर्णिन्यां वर्त्तयो देयाः शोधनद्रव्यनिर्मिताः । गुडूची त्रिफला दन्ती क्वथितोदकधारया॥ योनिं प्रक्षालयेत्तेन तत्र कण्डूः प्रशाम्यति ॥ ११ ॥

अर्थ—जो कर्णिनी योनि कही है उसमें शोधन द्रव्य यानी नींवके पत्तेआदिकोंकी वत्ती बनाकर धरे और गिलोय, त्रिफला, जमालगोटाकी जड़ इन्होंका क्वाथ बना, तिसकी धारासे योनिको धोवे तो योनिकी खाज मिटै ॥ ११ ॥

कपिकच्छूभवं मूलं क्वाथयेद्विधिना भिषक् ॥ योनिः संकीर्णतां याति क्वाथेनानेन धावयेत् ॥१२

अर्थ—कौंचकी जड़के क्वाथको वैद्य औटाकर क्वाथ बनालेवे फिर विधिपूर्वक तिस क्वाथके पानीसे योनिको धोवै तो योनिसंकोच होवे. यह इलाज अंडिनीयोनिका जानना॥१२॥

मूषकक्वाथसंसिद्धतिलतैलकृतः पिचुः॥ नाशयेद्योनिरोगांस्तान् धृतो योनौ न संशयः ॥ १३ ॥

अर्थ—और मूसाके मांसके क्वाथमें तिलोंके तेलको पकालेवे फिर तिस तेलका फाहा भरके योनिमें धारण करे तो योनिके संपूर्ण रोग दूर होवें और योनि संकुचित होवे ॥ १३ ॥

## अथ नष्टार्त्तवाचिकित्सा ॥

आर्त्तवाऽदर्शने नारी मत्स्यान् सेवेत नित्यशः ॥ काञ्जिकं च तिलान्मापानुदश्वित्च तथा दधि ॥१४॥

अर्थ-अब नष्टार्त्तवा यानी जो स्त्री रजस्वला नहीं होती है उसका इलाज-जो स्त्री रजस्वला न हो वह हमेश मच्छियोंका भक्षण करे. अथवा कांजी, तिल, उड़द, छाछ ( तक्र ), दही, इन्होंका सेवन करे ॥ १४ ॥

इक्ष्वाकुबीजदंती, चपलागुडमदनकिण्वयवशूकैः॥
रस्नुक्क्षीरैर्वर्त्ति, योनिगता कुसुमं जनयति॥१५॥

अर्थ-और कडुई तुंबीके बीज, जमालगोटाकी जड़, पीपल, मैनफल, मदिराका बीज, जवोंके फोलर इन्होंको पीसकर थोहरके दूधमें इनकी बत्ती बनाकर स्त्रीकी योनिमें रक्खे तो वह स्त्री रजस्वला हो ॥ १५ ॥

पीतं ज्योतिष्मतीपत्रं स्वर्जिकोग्रासनं त्र्यहम् ॥
शीतेन पयसा पिष्टं कुसुमं जनयेद्ध्रुवम् ॥ १६ ॥

अर्थ-और मालकांगनी, तेजपात, साजीखार, बच, ्यसार इनको पीसकर शीतल दूधके साथ तीन दिनतक । तो स्त्री रजस्वला हो ॥ १६ ॥

गर्भग्रहणयोग्यार्त्तवलक्षणम् ॥

ाशाऽसृक्प्रतिमं यच्च यद्वा लाक्षारसोपमम् ॥
तदार्त्तवं प्रशंसन्ति यद्वासो न विरज्यते ॥ १७ ॥

अर्थ-जो खरगोसके रुधिरकी बराबर अथवा लाखके की बराबर लाल हो और वस्त्रमें लगजाय तो धोनेसे र जाय यह शुद्ध रज जानना ॥ १७ ॥

अथ वन्ध्याचिकित्सा॥

सितवलातिवला गजकेशरं वटजशुङ्गमधूकसम-

न्वितम् ॥ घृतपयोमधुभिः प्रयुतं च या पिबति साऽप्यसुता सुसुतं लभेत् ॥ १८ ॥

अर्थ–सफेद कंगही, खरैंहटी, नागकेशर, वड़की डाढ़ी, महुआके फूल, इन सबोंको पीसकर इनमें घृत और शहत मिला गौके दूधके साथ पीवे तो वंध्या स्त्रीके पुत्र होवे ॥ १८ ॥

यद्यश्वगन्धाशततोयसिद्धपयोघृतेनैव पिबेच्च वन्ध्या ॥ साऽप्याऽऽर्त्तवस्नानदिनात्प्रशुद्धा भूत्वा सगर्भा तनयं प्रसूते ॥ १९ ॥

अर्थ–जो वंध्या स्त्री आसगंधका काथ वना तिसमें घृत और दूध मिलाकर पीवे अथवा आसगंधका काथ वना तिसमें चौगुना गौका दूध पकावे फिर इसमें गौके घृतको घृतपाककी विधिके अनुकूल सिद्ध करे फिर इस घृतका सेवन ऋतुसमयमें करे तो उसके गर्भ रहे, और पुत्र उत्पन्न हो ॥ १९ ॥

सवत्सैकवर्णागवीदुग्धयुक्ता जटा लक्ष्मणायाश्च कन्याप्रपिष्टा ॥ सुपुष्योद्धृता चार्तवस्नानशुद्धौ निपीतापि वन्ध्यागणैर्गर्भदा स्यात् ॥ २० ॥

अर्थ–सफेद कटेहलीकी जड़को पुष्यनक्षत्रके दिन उखाड़ लावे फिर कन्याके हाथसे पिसवावे पीछे वच्छावाली एक रंगकी गौके दूधमें ऋतुसमयमें चौथे दिन पीवे तो वंध्यास्त्रियोंके अवश्य गर्भ रहे ॥ २० ॥

धीरा स्वनाथस्य च दक्षिणे हि भागे च पर्यङ्कगता प्रसुप्य ॥ तत्सङ्गहृष्टा सुमनाः स्वनाथं भज-

न्त्स्वगर्भे विदधाति गर्भम् ॥ २१ ॥ कुरण्डमूलं धातक्याः कुसुमानि वटाङ्कुराः ॥ नीलोत्पलं पयोयुक्तमेतद्गर्भप्रदं ध्रुवम् ॥ २२ ॥

अर्थ–धीरा यानी चंचलता न करे, अपने पतिके दहिनी-तर्फ पलँगपर और पतिके संग प्रसन्नमन रक्खे इसप्रकार अपने पतिका सेवन करतीहुई उस स्त्रीके गर्भधारण होताहै ॥ २१ ॥ अन्य०–कुरंडकी जड़, धायके फूल, वड़के अंकुर, नीला कमल, इनको पीस दूधके साथ पीवे तो स्त्रीके गर्भ रहे ॥ २२ ॥

## पुत्रोत्पत्तिमाह ॥

पत्रमेकं पलाशस्य पिष्ट्वा दुग्धेन गर्भिणी ॥
पीत्वा पुत्रत्वमाप्नोति वीर्यवन्तं न संशयः ॥ २३ ॥

अर्थ–जिस स्त्रीके कन्या होती हों वह ऋतुसमयमें ढाकके एक पत्तेको दूधमें पीसकर पीवे तो उसके पराक्रमवाला पुत्र उत्पन्न होवे ॥ २३ ॥

शूकरशिम्बीमूलं मध्यं वा दाधिफलस्य सपयस्कम्॥
पीत्वाऽथो भवलिङ्गीवीजं कन्यां न सूते स्त्री॥२४॥

अर्थ–शूअरशिम्बीकी जड़, कैथाके फलकी गुठली, शिवलिंगी, इनको पीस गौके दूधके साथ ऋतुसमयमें पीवे तो पुत्र उत्पन्न होवे; कन्या नहीं जन्मे ॥ २४ ॥

## अथ हारीतसंहितामतेन वन्ध्यारोगलक्षणं चिकित्सा च ॥

॥ आत्रेयउवाच ॥ वन्ध्या स्यात्पद्मकारेण वा-

ल्येनाप्यथवा पुनः ॥ गर्भकोशस्य भङ्गाद्वा तथा धातुक्षयादपि ॥ २५ ॥

अर्थ–अब हारीतसंहिताके मतसे वंध्यारोगका लक्षण और चिकित्सा कहतेहैं । आत्रेयजी कहतेहैं–वंध्या स्त्री छह प्रकारसे होतीहै, तहां प्रथम १ वंध्या तो बालअवस्थामें विशेष मैथुनसे गर्भाशय नष्ट होजानेसे तथा धातुक्षीण होनेसे होतीहै ॥ २५ ॥

जायते न च गर्भस्य सम्भूतिश्च कदाचन ॥ काकवन्ध्या भवेच्चैका अनपत्या द्वितीयका ॥ २६ ॥ गर्भस्रावी तृतीयाथ कथिता मुनिसत्तमैः ॥ मृतवत्सा चतुर्थी स्यात्पञ्चमी च बलक्षयात् ॥२७॥

अर्थ–तब उस स्त्रीके कभीभी गर्भ नहीं रहता है, यह एक वंध्या कही. और कहतेहैं–एक तो काकवंध्या १ दुसरी २ अनपत्या; ॥ २६ ॥ तीसरी गर्भस्रावी वंध्या, चौथी मृतवत्सा यानी जिस स्त्रीके मसानका रोग होकर बालक मरजातेहैं, और पांचवी बलक्षय होनेसे वंध्या होजाती है, ऐसे ये ६ वंध्या जननी ॥ २७ ॥

तस्योपक्रमणं वक्ष्ये येन सा लभते सुतम् ॥ अजातरजसां स्त्रीणां क्रियते यदि मैथुनम् ॥ तेनैव गर्भसङ्कोचं भगत्वमुपगच्छति ॥ २८ ॥

अर्थ–अब जो पहले १ वंध्या कही है उसका निदान कहतेहैं कि जिससे वह पुत्रको प्राप्त होवे. कि जो स्त्री, रज-

स्वला नहीं हुई हो उसके साथ मैथुन किया जावे तो उसका गर्भाशय संकुचित ( भीड़ा ) होकर भगरूप होजाता है ॥२८॥

तेन स्त्री भवते वन्ध्या गर्भं गृह्णाति नो भृशम् ॥
सा च कष्टेन भवति रामा गर्भवती भिषक्॥२९॥

अर्थ–तिस कारणसे वह स्त्री वंध्या होजाती है, विशेषकरके गर्भ धारण नहीं करती. हे वैद्य ! वह स्त्री कष्टसे यानी कोई उपाय करनेसेभी विलंबमें गर्भवती होतीहै ॥ २९ ॥

औषधैश्चोपचारैश्च सिद्धिश्चापि न संशयः ॥ अ-
नपत्याऽवलायाश्च जायते भिषजांवर ॥ ३० ॥
न भवेत्काकवन्ध्या च अनपत्याऽपि सिध्यति ॥
सिध्यति क्षीणधातुत्वाज्जायते सा भिषग्वर॥३१॥

अर्थ–और हे वैद्यवर ! अनपत्या स्त्रीकी सिद्धि यानी गर्भधारणाभी औषधउपचारोंकरके होजातीहै ॥ ३० ॥ फिर वह अनपत्या गर्भवती होजावे तो फिर काकवन्ध्याभी नहीं होतीहै. और हे वैद्य ! जो स्त्री क्षीणधातु होकर वंध्या होगई हो उसकेभी गर्भ स्थित होसक्ता है ॥ ३१ ॥

## अथ वन्ध्यारोगहरौषधानि ॥

चन्दनोशीरमञ्जिष्ठा पटोलं घनवालकम् ॥
मधुकं मधुयष्टी च तथा लोहितचन्दनम् ॥३२॥
सारिवा जीरकं मुस्तं पद्मकञ्च पुनर्नवा ॥
क्षीरेण शर्करायुक्तं पानं पित्तोद्भवे गदे ॥ ३३ ॥

अर्थ–अब वंध्यारोगको दूर करनेवाली औषध कहते हैं– चंदन, खश, मंजीठ, परवल, नागरमोथा, नेत्रबाला, महुआके पुष्प, मुलहटी, लालचंदन ॥ ३२ ॥ सारिवा ( अनंतमूल ), जीरा, नागरमोथा, पद्माक, सांठी, इनका चूर्ण बना खांड मिलावे फिर फंकी लेकर दूध पीवे तो पित्तसे उत्पन्न हुआ रजस्वलादोष शांत हो ॥ ३३ ॥

ज्ञात्वा योनिविशुद्धिञ्च तत्र दद्यान्महौषधम् ॥
चन्दनोशीरमञ्जिष्ठा गिरिकर्णी सिता तथा ॥३४॥
क्षीरेण लेडिता पित्ते पुष्पशुद्धिं करिष्यति॥३५॥

अर्थ–योनिको शुद्ध हुई जानकर उत्तम औषध देना, चंदन, खश, मंजीठ, सफेद गोकर्णी, इनका चूर्ण कर दूधके साथ पीवे तो पित्तरोगवाली स्त्रीके पुष्पकी शुद्धि हो ॥३४॥३५॥

त्रिदोषदूषितरजश्चिकित्सा ॥

रजोरक्तं परीक्षेत वातपित्तकफात्मकम्॥सरुजञ्च सकृष्णञ्च पक्वजम्बूनिभं च यत्॥ वातेन बाधितं पुष्पं तच्च संलक्षयेद्बुधः ॥ ३६ ॥

अर्थ–अब त्रिदोषरजकी चिकित्सा कहतेहैं–जो रजस्वलाका रक्त *पीड़ासहित आता हो, काल्हारंगका हो और* पकाहुआ जामनके फलसरीखा रंग काला होवे तो उस रजस्वलाका रज, वात, पित्त, कफ, ऐसे त्रिदोषसे अथवा वा तसे विगड़ाहुआ जानना. तब पहले उस रजस्वलाकी शुद्धि करे ॥ ३६ ॥

तस्य नागरपिप्पल्यौ मुस्ता धन्वयवासकम् ॥
बृहत्यौ पाटला चैव क्वाथः सगुडको दधि ॥३७॥
सप्ताहं पाययेद्धीमान्यावत्स्रवति शोणितम् ॥ वि-
शुद्धे च तथा रक्ते पाययेत्पयसाऽन्वितम् ॥३८॥
श्वेता च गिरिकर्णी च श्वेता गुञ्जा पुनर्नवा ॥ तेन
सा लभते गर्भं मासमेकं प्रयोगतः ॥ ३९ ॥

अर्थ–उसका इलाज, कहतेहैं कि–सूंठ, पीपल, नागर-मोथा, धमासा, दोनों कटेहली, पाड़लवृक्षकी छाल, इन्होंका क्वाथ बना तिसमें गुड़ और दही मिलाकर पीछे बुद्धिमान् पुरुष सातदिनतक जबतक स्त्रीके रज ( रक्त ) प्रवर्त्त रहे तबतक पिलावे फिर सात दिन पीछे रक्त आना बंद हो-जावे तब सफेद गोकर्णी, सफेद चिरमठी, सांठीकी जड़ इन्होंको-पीसकर गौके दूधके साथ एक महीनातक पि-लावे इसप्रकार करनेसे रजस्वलादोष यानी जामनसरीखे रंगवाला काला रक्त गिरना इत्यादि रजोदोष मिटकर उस स्त्रीके गर्भधारण रहै. यहां सफेद चिरमठी फकत् रज-स्वलाकी शुद्धिमें कही है और जिसका रज शुद्ध हो उसका इलाज आगे कहेंगे ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ ३९ ॥

## अथ पित्तदूषितरजश्चिकित्सा ॥

जपाकुसुमसङ्काशं कुसुम्भरक्तसन्निभम् ॥
दाहशोषमूत्रकृच्छ्रयुक्तं तत्पित्तदूषितम् ॥ ४०॥

अर्थ–अब पित्तदूषित रजकी चिकित्सा कहतेहैं–जासवंद ( गुड़हल ) के पुष्पसरीखा अथवा कसूंभाके रंगसरीखा रज आवे,

दाह हो, शोष हो और मूत्रकृच्छ्र हो, ये लक्षण पित्तदूषित रजके कहे हैं ॥ ४० ॥

अथ कफदुष्टरजश्चिकित्सा ॥

सघनं पिच्छिलं चापि जाड्यं स्यान्मूत्ररोधनम्॥
आलस्यं तन्द्रा निद्रा च कफदुष्टं रजो विदुः॥४१॥

अर्थ-अब कफदुष्ट रजकी चिकित्सा कहतेहैं-फेनोंवाला गाढ़ा लोहू गिरै, शरीरमें जड़ता रहै, मूत्रबंध होवे, आलस्य आवे, आखें झिपैं, निद्रा आवे, ये सब लक्षण कफसे दूपित हुए रजके हैं ॥ ४१ ॥

त्रिफला गिरिकर्णी च तथारग्वधवत्सकौ ॥
पयसा पयसा पानं स्त्रीणाञ्च गर्भकारणम् ॥ ४२॥

अर्थ-तहां त्रिफला, गोकर्णी, अमलतास, कूड़ाकी छाल, दूधी, इन्होंको पीसकर दूधके साथ स्त्रियोंको पिलावे तो कफसे दूपित रजवाली स्त्रीके अवश्य गर्भस्थिति होवे ॥ ४२ ॥

अथ ग्रन्थान्तरात् ॥

कणेभकेसरं शृङ्गवेरं मरिचमेव च ॥
घृतेनापिष्य पातव्यं वन्ध्याऽपि लभते सुतम् ४३॥

अर्थ-अब दूसरे ग्रंथके मतसे कहतेहैं-पीपल, नागकेशर, सूंठ, काली मिरच इन्होंको घीमें पीसकर गौके दूधके साथ पीवे तो वंध्या स्त्रीके गर्भ स्थिति होके पुत्र उत्पन्न होवे ॥ ४३॥

अथ शिवोक्तेन्द्रजालमतात्काकवन्ध्यामृतवत्सा-चिकित्सा ॥

अश्वगन्धीयमूलं तु प्राहरेत पुष्यभास्करे ॥

पेपयेन्माहिषीक्षीरैः पलार्द्धं भक्षयेत्सदा ॥
सप्ताहाल्लभते गर्भं काकवन्ध्या चिरायुषम् ॥४४॥

अर्थ-अब शिवजीकरके कहेहुए इंद्रजालके मतसे काकवंध्या और मृतवत्सा स्त्रीका इलाज कहतेहैं-जिस दिन पुष्य नक्षत्र हो और रविवार हो उस दिन आसगंधकी जड़को उखाड़लावे. फिर भैंसके दूधके साथ पीसकर दो २ तोले प्रमाण पीवे. ऐसे सात दिनतक करनेसे काकवंध्या यानी जिसके एकही वार संतान होकर वंद होगई हो उसके गर्भ स्थित हो और बहुत आयुवाला पुत्र जन्मे ॥ ४४ ॥

## अथ मृतवत्साचिकित्सा ॥

प्राङ्मुखः कृत्तिकाऋक्षे वन्ध्याकर्कोटकीं हरेत् ॥
तत्कन्दं पेपयेत्तोयैः कर्षमात्रं सदा पिबेत् ॥४५॥

अर्थ-अब मृतवत्सा यानी मसानका रोग होकर जिसके बालक मरजाते हों उसका इलाज कहतेहैं-कृत्तिका नक्षत्रके दिन पूर्वकी तर्फ मुख करके बांझककोड़ीको उखाड़लावे. फिर उस बांझककोड़ीकी १० दस मासा जड़को पीस पानीके साथ हमेश पीवे तो स्त्रीका मसान रोग जाय ॥ ४५ ॥

या बीजपूरद्रुममूलमेकं क्षीरेण पकं प्रपिवेद्विमिश्रम् ॥ऋतौ निजं या तु पतिं प्रयाति दीर्घायुषं सा तनयं प्रसूते ॥ ४६ ॥

अर्थ-अथवा जो मृतवत्सा स्त्री ऋतुसमयमें बिजौराकी जड़को पीसकर दूधमें पकाकर तिस दूधको पीवे फिर

ऋतुसमय अपने पतिसे भोग करे तो उसके बहुत आयुवाला पुत्र उत्पन्न होवे ॥ ४६ ॥

## अथ स्त्रीणां गर्भार्थं पथ्यम् ॥

अथ पथ्यं प्रवक्ष्यामि स्त्रीणाञ्च शृणु पुत्रक ॥ क
च्चरं सूरणं चैव तथा चाम्लं च काञ्जिकाम्॥४७॥
विदाहिकं च तीव्रं च स्त्रीणां दूरे परित्यजेत ॥ व-
न्ध्याककोंटकीमूलं लाङ्गली कटुतुम्बिका ४८॥
देवदाली द्विबृहती सूर्य्यवल्ली च भीरुका ॥ नि-
र्माल्यं माल्यवस्त्रञ्च तथा स्यादृतुसङ्गमः ॥४९॥
पुत्रवत्याः सुशीलायाः सङ्गमः कथितः शुभः ॥
अन्यस्त्रीस्नातमुदकं स्त्रीणां पथ्यमुदाहृतम्५०॥

अर्थ–अब गर्भस्थित होनेके वास्ते स्त्रियोंको पथ्य कहतेहैं– कचरी, जमीकंद, खट्टा पदार्थ, कांजी, विदाही ( गरम ) पदार्थ, तीव्र मिरच आदि, इन सब वस्तुओंको गर्भ-स्थितिकी इच्छावाली स्त्रियां दूरसे त्याग देवें. बांझककोडीकी जड़, कलहारी, कडुवी तुंबी, देवदाली ( कडुवी तोरी ), दोनों कटेहली, सूर्यमुखी, शतावरी, इन औषधोंका सेवन, और पुत्र जननेवाली स्त्रीका पहिनाहुआ वस्त्र, माला, आदि-को धारण करना और वह रजस्वला हुई हो तब उसके साथ समागम करना तथा तिन स्त्रियोंके स्नानका जल पीना वा उससे न्हाना, ये सब वस्तु उन वंध्या स्त्रियोंको पथ्य कही हैं ॥ ४७ ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ ५० ॥

क्षीरशाल्यन्नमुद्गं च लघ्वाहारं प्रदापयेत् ॥
एवं सप्तदिनं कुर्याद्वन्ध्या भवति गर्भिणी ॥५१

॥ इति श्रीवेरीनगरनिवासि-द्विजशाख्याभात्मजबुधवस-
तिरामसंग्रहीतस्त्रीचिकित्सायां वन्ध्याचिकित्सानाम
द्वितीयं प्रकरणं समाप्तम् ॥ २ ॥

अर्थ-और दूध, भात, मूंग, इत्यादि हलका भोजन करना, यह सब पथ्य ऋतुसमयके पीछे सात दिनतक करनेसे वंध्या स्त्रीके गर्भधारण होताहै ॥ ५० ॥

इति श्रीवेरीनिवासिद्विजशाख्याभात्मजबुधवसतिरामविरचित स्त्रीचिकित्साभाषाटीकायां वंध्यारोगचिकित्सानाम द्वितीयं प्रकरणं समाप्तम् ॥ २ ॥

## अथ स्त्रीचिकित्सायां गर्भवतीचिकित्साप्रसूति-काचिकित्सानाम तृतीयं प्रकरणम् ॥ ३ ॥

### तत्रादौ गर्भोपचारविधिः ॥

प्रथमे मासि यष्टिमधु,परुषकमधुपुष्पाणि यथाला
भम् ॥ नवनीतेन पयो मधु, मधुरं सम्पाययेच्च

अर्थ-अब स्त्रीचिकित्सानामक इस ग्रंथमें गर्भवती प्रसूतिका चिकित्सा-नामक ३ प्रकरण कहतेहैं-तहां गर्भके [illegible]

द्वितीये मासि काकोली मधुरं पाययेत्तथा ॥
तृतीये कृशरा श्रेष्ठा चतुर्थे च घृतौदनम् ॥ २ ॥

अर्थ–दूसरे महीनामें काकोली, शहत, इनको मिलावे, तीसरे महीनामें खिचड़ी खिलानी श्रेष्ठ है और चौथे महीनेमें घृत औ भातका भोजन करावे ॥ २ ॥

पञ्चमे पायसं दद्यात् षष्ठे च मधुरं दधि ॥
सप्तमे घृतखण्डेन चाष्टमे घृतपूरकम् ॥ ३ ॥

अर्थ–पांचवें महीनेमें खीर दूध आदि भोजन करावे और छठे महीनेमें गर्भवतीको मीठा खिलावे, सातवें महीनेमें घृत खांडका भोजन दे, आठवें महीनेमें घेवरआदि पक्वान्नभोजन करावे ॥ ३ ॥

नवमे विविधान्नानि दशमे दोहदं तथा ॥ मासे
तृतीये सम्प्राप्ते दोहदं भवति स्त्रियः ॥ ४ ॥

अर्थ–नवमे महीनेमें अनेक प्रकारके भोजन और दशवें महीनेमें दोहद यानी गर्भवती स्त्रीको जिस वस्तुमें इच्छा हो वही वस्तु खिलावे. जब तीन महीनोंका गर्भ होजाता है तब गर्भवतीकी इच्छा अनेक पदार्थोंपर होती है ॥ ४ ॥

यद्यत् कामयते सा च तत्तद्द्याद्भिषग्वरः ॥ वर्ज-
येद्द्विदलान्नानि विहीनानि गुरूणि च ॥ ५ ॥
अम्लानि सोष्णक्षीराणि गर्भिणीनां विवर्जयेत् ॥ ६ ॥

अर्थ–तिस्से वह गर्भवती स्त्री जिस २ वस्तुको खाने पीनेकी इच्छा करे सो सब वैद्य जन देवे. परंतु उड़द, चना, मटर आदि द्विदल अन्नोंको वर्ज देवे. और विहीन यानी निर्भ-

रस नहीं हो ऐसे तथा भारी पदार्थोंको नहीं खिलावे ॥ ५ ॥ और खट्टे तथा गरम दूधके पदार्थ, ये सब गर्भवती स्त्रीको वर्ज देनेचाहिये ॥ ६ ॥

मृत्तिकाभक्षणीया न न च सूरणकन्दकाः ॥ रसोनश्च पलाण्डुश्च सन्त्याज्यौ गुर्विणीस्त्रिया ॥७॥

अर्थ—और मृत्तिका नहीं खानी चाहिये तथा जमीकंद, लस्सन, प्याज, ये वस्तु गर्भिणी स्त्रीको नहीं खानी चाहिये ॥ ७ ॥

व्यायामं मैथुनं रोषं शोकं चंक्रमणं तथा ॥ वर्जयेद्गुर्विणीनाञ्च जायन्ते सुखसम्पदः॥ ८ ॥

अर्थ—और परिश्रमका काम नहीं करना तथा मैथुन नहीं करना, क्रोध नहीं करना और शोक नहीं करना, चंक्रमण यानी ज्यादा डोलना नहीं चाहिये. ऐसे करनेसे गर्भवती स्त्रियोंको सुख संपत्ति मिलती है. यानी गर्भमें कोई उपद्रव नहीं होताहै ॥ ८ ॥

गद्यम्—॥

अथोपपन्नं विहितमपि स्वकीयाचारेण पञ्चममासिकं षष्ठमासिकं वा ब्राह्मणमङ्गलादिभिर्गोत्रिभोजनमपि कर्त्तव्यम् ॥ ९ ॥

अर्थ—और पांचमहीनोंका गर्भ हो तथा छठा महीना होवे तब अपने कुलमें जैसी मर्यादा हो तैसे परंपरा कुलाचारकी विधिसे ब्राह्मणोंसे मंगल, स्वस्तिवाचन करावे और

ब्राह्मणोंको तथा अपने गोत्रके भाइयोंको जिमाना चाहिये ॥ ९ ॥

दोहदादिषु परिपूर्णेषु रूपवान् शूरः पण्डितः शीलवान् पुत्रो जायते ॥ १० ॥

अर्थ–जो दोहद यानी गर्भवती स्त्रीकी इच्छा होवे वही वस्तु गर्भवती स्त्रीको खानेको मिलती रहे तो उसके रूपवान, शूर वीर, पंडित तथा सुंदर स्वभाववाला पुत्र उत्पन्न होताहै ॥ १० ॥

## अथ चलितगर्भचिकित्सा ॥

प्रथमे मासि गर्भस्य चलनं दृश्यते यदि ॥ तदा मधूकमृद्वीकाचन्दनं रक्तचन्दनम् ॥ पयसा लोडितं पीतं तेन गर्भः स्थिरो भवेत् ॥ ११ ॥

अर्थ–अब जिस स्त्रीका गर्भ चलायमान होता हो उसका इलाज कहतेहैं–पहिले महीनामें गर्भवती स्त्रीका गर्भ चलाहुआ दीखे तो महुआके पुष्प, मुनक्का दाख, चंदन, लाल चंदन, इन्होंका क्वाथ बना गौके दूधके साथ पीवे तो गर्भ स्थिर रहे ॥ ११ ॥

द्वितीये मासि चलिते मृणालं नागकेशरम् ॥ तृतीये मासि गर्भस्य चलनं दृश्यते यदा ॥ १२ ॥ तदा मूषककिट्टं तु शर्करापयसा पिबेत् ॥ चतुर्थे मासि दाहश्च पिपासा शूलमेव च ॥ १३ ॥ गद्यम्-ज्वरेण स्त्रीणां यदि गर्भश्चलते तदोशीरचन्दनना

गकेशरधातकीकुसुमशर्कराघृतमधुदधीनि पाय-येत् ॥ पञ्चमे मासे चलिते गर्भे दाडिमपत्राणि चन्दनदधिमधूनि पाययेत् ॥ १४ ॥

अर्थ–दूसरे महीनेमें स्त्रीका गर्भ चलायमान होवे तो कमलकंद, नागकेशर, ये पिलावे और तीसरे महीनेमें गर्भ चलायमान होवे तो मूसाकी (बीट) पीसकर दूध और खांडके साथ पिलावे, और चौथे महीनेमें गर्भवती स्त्रीके दाह हो, तृषा ज्यादा लगे शूल हो तथा ज्वर चढ़ता होवे तो खशखश, चंदन, नागकेशर, धायके फूल, इन्होंका क्वाथ बना खांड, शहत, घृत, दही, इन्होंके साथ पीवे. पांचवें महीनेमें गर्भ चलायमान हो जाय तो अनारके पत्ते, चंदन, दही, शहत ये पिलावे तो गर्भ स्थित रहे ॥ १२ ॥ १३ ॥ १४ ॥

समधुच्छागदुग्धेन कुलालकरमर्दिता ॥ मृत्स्ना सा स्थापयेद्गर्भं चलितं नात्र संशयः ॥ १५ ॥

अर्थ–और बकरीके दूधमें शहत मिला चाकसे बाकी रही कुम्हारके हाथकी चिकनी मट्टी मिलाकर पीवे तो स्त्रीका गिरता हुआ गर्भ स्थित रहे ॥ १५ ॥

षष्ठे मासि गैरिकं कृष्णमृत्तिका गोमयभस्मउदकं परिस्नुतं शीतलं चन्दनं शर्करया सह पिबेत्॥१६॥ सप्तमे मासि गोक्षुरसमङ्गापद्मकघनमुशीरनाग-केशरं मधु पाययेत् ॥ १७ ॥

अर्थ–छठे महीनेमें गर्भ चलायमान होजाय तो गेरु,

काली मृत्तिका, गोबरके आरनोंकी राख, चन्दन इन्होंको जलमें घोलकर धरदे फिर जल नितर ठंढा होजाय तब खांड मिलाकर उस सर्बतको पीवे ॥ १६ ॥ सातवें महीनेमें गर्भ चलायमान होवे तो गोखरू, मँजीठ, पद्माक, नागरमोथा, खशखश, नागकेशर, इन्होंका काथ बना शहतके साथ पिलावे ॥ १७ ॥

अष्टमे मासि रोध्रं मधु मागधिकाञ्च सह दुग्धेन॥
पीतवतीनां चलिते गर्भे स्त्रीणां सुखं सम्पद्यते१८॥

अर्थ–आठवें महीनेमें लोध, शहत, पीपल, इन्होंको दूधके साथ पीनेवाली स्त्रियोंके सुख उत्पन्न होताहै ॥ १८ ॥

## गर्भोपद्रवाः ॥

शोषो हृल्लासकश्छर्दिर्ज्वरशोफौ तथाऽरुचिः ॥
अतीसारो विवर्णत्वमष्टौ गर्भे ह्युपद्रवाः ॥ १९ ॥

अर्थ–अब गर्भके उपद्रव कहतेहैं–तहां शोष, धुकधुकी, वमन, शोजा, ज्वर, अरुचि, अतीसार, बुरा वर्ण, गर्भमें ये आठ उपद्रव होतेहैं ॥ १९ ॥

वक्ष्यामि भेषजं तस्य यथायोगेन साम्प्रतम् ॥ वट-प्ररोहं मगधा ह्युशीरं घनमेव च॥२०॥सितायुक्ता गुटी चास्ये विहिता शोषवारिणी ॥ वत्सकं मगधा शुण्ठी तथा चामलकीफलम् ॥ २१ ॥ युक्तं कोमलबिल्वेन दध्ना पिष्टं तु दापयेत् ॥ शर्करा-संयुतं पानं स्त्रीणां गर्भे हितं सदा ॥ २२ ॥

अर्थ-अब इन आठ प्रकारके उपद्रवोंकी चिकित्सा कहतेहैं-बड़की दाढ़ी, पीपल, खश, नागरमोथा इन्होंको पीस मिश्री मिलाकर गोली बनालेवे. तिस गोलीको स्त्री मुखमें रक्खे तो शोषरोग दूर हो. और कूड़ाकी छाल, पीपल, सुंठ, आंवले, कच्चा बेलफल, इन्होंको दहीमें पीस खांड़ मिला संत बनाके स्त्रियोंको पिलावे तो गर्भके उपद्रव दूर होवें ॥ २० ॥ २१ ॥ २२ ॥

पीतो भूनिम्बकल्कश्च शर्करासमभावितः ॥
छर्दिं हरेच्च हृल्लेदं मधुना वा समन्वितः ॥ २३ ॥

अर्थ-और चिरायताका कल्क बना तिसमें बराबरकी खांड़ मिला वा शहत मिलाकर पीवे तो गर्भवतीका वमन वा थुकथुकी मिटे ॥ २३ ॥

शृङ्गवेरं सकटुकं मातुलुङ्गस्य केशरम् ॥ मार्जनं दन्तजिह्वासु गण्डूषश्चोष्णवारिणा ॥२४॥ गुर्विणीनां च सर्वासामरुचिं च नियच्छति ॥ वत्सकं दाडिमं पाठा लघुबिल्वबलास्तथा ॥ २५ ॥ जम्ब्वाम्रपल्लवाश्चैव यथालाभेन सत्तम ॥ शर्करादधिसंयुक्तं स्त्रीणांबिनातिसारके ॥ २६ ॥

अर्थ-अदरक वा सुंठ, काली मिर्च, बिजौराकी केशर इन्होंका चूर्ण बना दांत और जीभमें मालिस करे अथवा इनका काथ बना तिस गरम जलके कुरले करे तो गर्भवती स्त्रियोंकी अरुचि दूर हो. और कूड़ाकी छाल, अनारदाना, पाठा, बच्ची बेलगिरी, खरैटीकी जड़, जामन तथा आंबके

पत्ते इनमेंसे जितनी वस्तुयें मिलें उनको पीस खांड और द-
हीके साथ खावे तो गर्भवती स्त्रीका अतिसार दूर होवे
॥ २४ ॥ २५ ॥ २६ ॥

मूत्रविबन्धे त्रपुषो बीजा निवारि मागधी च ॥
शिलाभेदं सिताढ्यञ्च पिबेत्तण्डुलवारिणा ॥
मूत्ररोधं गुर्विणीनां वारयत्याशु निश्चितम्॥२७॥

अर्थ–गर्भवती स्त्रीका मूत्र बंद होगया हो तो खीराके बीज, नेत्रवाला, पीपल, पाषाणभेद, इन्होंको पीस मिश्री मिला चावलोंके धोवनके पानीके साथ पीवे तो गर्भवती स्त्रियोंका मूत्रबंध रोग शीघ्रही निश्चय दूर होवे ॥ २७ ॥

## अथ मधुकादिकल्कः ॥

मधुकबिसमृणालं पद्मकिञ्जल्ककल्कं . घनमति-
विषमैन्द्रं बीजमौशीरनीरम् ॥समकृतमथ कल्कं
देयमाशु प्रपाने हितमपि युवतीनां गर्भचाले
सिताढ्यम् ॥ २८ ॥

अर्थ–अथ मधुकादिकल्क–मुलहटी, कमलकंद, कमलकेशर, कमलकी डंडी, नागरमोथा, अतीस, इंद्रजव, खशखश, नेत्रवाला, इन्होंको समान भाग ले जलमें पीसकर कल्क बनावे. फिर जलमें घोलकर मिश्री मिला सर्बत बनाकर पिलावे तो गर्भवती स्त्रियोंके गर्भ चलनेके सब उपद्रव दूर होवें ॥ २८ ॥

## अथ गर्भस्रावस्य निदानम् ॥

प्रस्रंसमाने गर्भे स्याद्दाहः शूलं च पार्श्वयोः ॥
पृष्ठरुक् प्रदरानाहौ मूत्रसङ्गश्च जायते ॥ २९ ॥

अर्थ-गर्भस्रावका निदान कहते हैं-जिस स्त्रीके गर्भस्राव होनेलगे उसके दाह हो, पसलियोंमें शूल हो, पीठमें पीड़ा हो, पेरा छूटे, अफारा हो, और मूत्रबंध हो ॥ २९ ॥

अथ गर्भपाते दृष्टान्तः॥

गर्भोऽभिघातविषमाशनपीड़नाद्यैः ॥
पक्वं द्रुमादिव फलं पतति क्षणेन ॥ ३० ॥

अर्थ-गर्भपातमें दृष्टांत कहतेहैं-चोट लगनेसे और कुपथ्य भोजन करनेसे, मसलनाआदि पीड़ा होनेसे गर्भवतीका गर्भ क्षणमात्रमें इसप्रकार गिरपड़ता है कि जैसे वृक्षसे पकाहुआ फल आपही गिर पड़ताहै ॥ ३० ॥

अथ वातशुष्कगर्भस्य चिकित्सा ॥

गर्भो वातेन संशुष्को नोदरं पूरयेद्यदि ॥
सा बृंहणीयैः संसिद्धं दुग्धं मांसरसं पिबेत् ॥३१॥

अर्थ-वातसे शुष्क हुए गर्भकी चिकित्सा कहतेहैं-वायुसे सूखा हुआ गर्भ उदरमें नहीं बढ़े तो वह स्त्री धातुओंको बढ़ानेवाली बृंहण औषधोंमें सिद्ध कियेहुए तथा मांसके रसमें सिद्ध कियेहुए दूधको पीवे ॥ ३१ ॥

अथ शिवोक्तेन्द्रजालमतात् गर्भशुष्कचिकित्सा॥

गोक्षीरं शर्करायुक्तं गर्भशुष्कप्रशान्तये॥ पिबेद्वा मधुकं चूर्णं गम्भीरफलचूर्णकम् ॥ समांसं गव्यदुग्धेन गर्भिणीरोगशान्तये ॥ ३२ ॥

अर्थ-अब शिवोक्त इंद्रजालके मतसे शुष्क गर्भकी चि-

कित्सा कहतेहैं—खांड मिलाकर गौका दूध पीनेसे अथवा मुलहटी, फालसा,इनके चूर्णकी फंकी लेकर खांड मिला गौका दूध पीनेसे गर्भिणीका वातशुष्क गर्भ रोग दूर हो ॥ ३२ ॥

अथान्यत् ॥

वातेन गर्भसंकोचात्प्रसूतिसमयेऽपि या ॥
गर्भं न जनयेन्नारी तस्याः शृणु चिकित्सितम्॥३३॥
कुट्टयेन्मुसलैनैषा कृत्वा धान्यमुलूखले ॥
विषमं चाशनं पानं सेवेत प्रसवार्थिनी ॥ ३४ ॥

अर्थ—दूसरा इलाज—वायुसे गर्भसंकोच होनेसे गर्भवती स्त्री दशवें तथा ग्यारहवें महीनेतकभी गर्भको नहीं जनें उसकी चिकित्सा कहतेहैं॥ ३३ ॥ कि ऊखलमें धानोंको डालकर मुसलसे कूटै, कुपथ्य, ज्यादे भोजन, पान, ऐसे करनेसे वह बालक जन्मैं ॥ ३४ ॥

अथ काले प्रसवविलम्बे चिकित्सा ॥

प्रसवस्य विलम्बे तु धूपयेदभितो भगम् ॥
कृष्णसर्पस्य निर्मोकैस्तथा पिण्डातकेन वा ॥३५॥

अर्थ—बालक होनेके समय विलंब होजाय तिसकी चिकित्सा—बालक होनेमें देरी लगे तो सांपकी कांचली और मैनफल, इन्होंकी धूनी भगमें देनी चाहिये ॥ ३५ ॥

कृष्णा वचा चापि जलेन पिष्ट्वा सैरण्डतैलात्खलु-नाभिलेपात् ॥ सुखप्रसूतिं कुरुतेऽङ्गनानां निपीडितानां बहुभिः प्रमादैः ॥ ३६ ॥ मातुलुङ्गस्य

मूलं तु मधुकेन युतं तथा ॥ घृतेन सहितं पीत्वा सुखं नारी प्रसूयते ॥ ३७ ॥

अर्थ–पीपली, वच इनको अरंडीके तेलमें पीस नाभिपर लेप करे तो अनेक पीड़ावाली स्त्रीभी सुखसे बालक जनै ३६॥ बिजौराकी जड़को और मुलहटीको पीसकर घृतमें मिलाकर ( दूधके साथ ) पीवे तो स्त्री सुखसे बालक जनै ॥ ३७ ॥

अथ मन्त्रः ॥

"हिमवदुत्तरे कूले सुरसा नाम राक्षसी ॥ तस्या नूपुरशब्देन विशल्या गर्भिणी भवेत्" ॥ ३८ ॥ "ऐं ह्रीं भगवति भगमालिनि चल चल भ्रामय पुष्पं विकाशय विकाशय स्वाहा " ॥ एभिर्मन्त्रै-र्मन्त्रितं पयः पाययेत्तेन सुखप्रसवः ॥ ३९ ॥

अर्थ–अथ मंत्रः ॥ " हिमालयपर्वतकी उत्तरदिशामें सुर-सानामवाली राक्षसी रहती है उसके बिछुवोंका शब्द सुनकर स्त्रीके गर्भकी पीड़ा मिटती है " यह इस मंत्रका अर्थ है–सो इस श्लोकको पढ़कर पीछे " ऐं ह्रीं भगवति " यहांसे लेकर स्वा-हातक संपूर्ण मंत्रको पढ़तारहे हाथमें जल रक्खे. ऐसे पढ़ेहुए जलको पिलावे तो स्त्रीके सुखसे बालक होवे ॥ ३८ ॥ ३९ ॥

अथ यन्त्रम् ॥

ओं ऐं ह्रां ह्रीं ह्रं ह्रैं ह्रौं ह्रौं ह्रः । इदं यन्त्रं भूर्ज-पत्रस्योर्ध्वभागे लिखित्वा मूढगर्भायै दर्शयेच्छ-य्यातले च स्थापयेत्तेन सुखेन प्रसवः ॥ ४० ॥

## यन्त्रस्वरूपम्

| ॐऐं-ह्रां-ह्रीं-ह्रूं-ह्रैं-ह्रौं-ह्रौं-ह्रः | | |
|---|---|---|
| ८ | ३ | ४ |
| १ | ५ | ९ |
| ६ | ७ | २ |

अर्थ-अत्र यंत्र कहते हैं "ओं ऐं न्हां न्हीं न्हूं न्हैं न्हों न्हौं न्हः" इस यंत्रको भोजपत्रके ऊपर लिखे और यह १५ का यंत्र लिखे फिर जिस स्त्रीके मूढगर्भ यानी उलटा बालक आरहा हो उसको दिखावे और उसकी शय्याके तले रख-देवे ऐसे करनेसे वह स्त्री सुखसे बालक जनै ॥ ४० ॥

अन्यः ॥ कटुतुम्ब्यहिनिर्मोककृतवेधनसर्षपैः ॥
कटुतैलान्वितैर्धूपो योनेः पातयतेऽपराम् ॥ ४१ ॥

अर्थ-कडुवी तुंबीकी गिरी, सांपकी कांचली, हींग, सिरसम इन्होंको पीस कडुवे तेलमें मिला इसकी धूनी योनिमें देवे तो जिस स्त्रीकी अपरा ( जेर ) नहीं पडी हो उसके शीघ्रही गिरपडे ॥ ४१ ॥

गर्भस्योपद्रवाः शोफाः स्वेदयेदुष्णवारिणा ॥ न
दातव्यो मतिमता विरेको दारुणो महान्॥४२॥

अर्थ-गर्भके उपद्रवसे स्त्रीके सूजन होजाती है. गरम २ जलसे सेक कर पसीना देवावे और तहां बुद्धिमान् वैद्यको दारुण जुलाब नहीं देना चाहिये ॥ ४२ ॥

### अथ मूढगर्भचिकित्सा ॥

विरुद्धाहारसेवाभिस्तथा गर्भव्यथासु च॥ मस्तके
ह्यभिघातादा पीडां प्राप्नोति चार्भकः ॥ ४३ ॥

अर्थ—अब मूढगर्भकी चिकित्सा कहतेहैं—विरुद्ध (कुपथ्य) भोजन, परिश्रम, गर्भको पीड़ा होनेसे अथवा गर्भके मस्तककी जगह चोट लगजानसे वह बालक पीडित होजाता है ॥४३॥

तिर्य्यग्वापि च गर्भश्च त्यक्त्वा द्वारं भगस्य च॥
अन्यद्वा म्रियतेऽपत्यं तेन कष्टं प्रपद्यते ॥ ४४ ॥

अर्थ—फिर भगके द्वारको छोड़कर गर्भाशयमें तिरछा होजाता है. कोई गर्भ मरजाता है तब स्त्रीको कष्ट होजाता है ॥ ४४ ॥

अथवा लज्जया स्त्रीणां भृशं सङ्कुचिते भगे ॥
मूढगर्भश्च जानीयात्तस्य वक्ष्यामि लक्षणम् ॥४५॥

अर्थ—अथवा बालक होनेके समय जो स्त्री बहुत सरमावैं उसकी भग संकोचको प्राप्त होजाती है तब भी मूढगर्भ होजाताहै ( भगमें उलटा बालक आजाताहै ) तिसके लक्षण कहेंगे ॥ ४५ ॥

गर्भे जीवति मूढे तु गर्भं यत्नेन निर्हरेत् ॥
हस्तेन सर्पिषाक्तेन योनेरन्तर्गतेन सा ॥ ४६ ॥

अर्थ—जीवताहुआ गर्भ मूढ यानी भगमें उलटा आजाय तो यत्नसे उसको बाहिर निकालै । हाथमें घृत लगाकर योनिके भीतर हाथ देकर निकालै ॥ ४६ ॥

मृते तु गर्भे गर्भिण्या योनौ शस्त्रं प्रवेशयेत् ॥
शस्त्रशस्त्रार्थविदुषी लघुहस्ताभयोज्झिता॥४७॥

अर्थ-और गर्भिणी स्त्रीका गर्भ मरजाय तो उसकी योनिके भीतर शस्त्र प्रवेश करना चाहिये. शस्त्रको और शस्त्रके कामको जाननेवाली, हल्के हाथवाली, भयरहित दाई होनी चाहिये ॥ ४७ ॥

सचेतनं तु शस्त्रेण न कथंचन दारयेत्॥ स दीर्यमाणो जननीमात्मानं चापि मारयेत् ॥ ४८ ॥
नोपेक्षेत मृतं गर्भं मुहूर्तमपि पण्डितः॥ तदाशु जननीं हन्ति प्रभूतान्नं यथा पशुम्॥ ४९ ॥

अर्थ-परंतु जीवतेहुए गर्भको कभी नहीं काटै क्योंकि काटा जाताहुआ वह बालक आपको और अपनी माताको भी शीघ्रही मारदेताहै. और मृतगर्भका निष्काशन शीघ्र करना चाहिये नहीं तो वहभी माताको ऐसे मार देता है जैसे बहुत ज्यादे अन्न खालियाजावे तो वह अन्न अफारा करके पशुको मार देताहै ॥ ४८ ॥ ४९ ॥

अथ प्रसूतायाः योनौ क्षतादेश्चिकित्सा ॥

तुम्बीदलं लोध्रमिदं द्वयं च समानभागं परिपेष्य दद्यात्॥ लेपं भगस्याऽथ यथा प्रसूता भगस्य तु स्यादपि निर्मलत्वम्॥ ५० ॥

अर्थ-प्रसूताकी योनिमें घाव हो जाय तिसका इलाज-तुंबीके पत्ते, लोध, इन दोनोंको समानभाग ले जलमें पीसकर योनिपर लेप करे तो प्रसूता स्त्रीकी योनि निर्मल होजाय॥ ५० ॥

अन्यः ॥ पलाशकोदुम्बरयोः फलाना समाक्षिकस्तैलयुतः प्रलेपः ॥ प्रसूतिकाना च भगस्य कुर्यात्कन्याभगस्यापि समानभावम् ॥ ५१ ॥

अर्थ–अन्य उपाय–ढाकके फल, गूलरके फल, इन्होंको पीस शहत और तिलोंका तेल मिला तिसकी मालिस करे तो प्रसूतिका स्त्रीको भग कन्याकी भगके समान संकुचित होजावे ॥ ५१ ॥

प्रसूतायाः उदरस्थाऽपरोपद्रवाः ॥

प्रसूताया न पतिता जठरादपरा यदि ॥
तदा सा कुरुते शूलमाध्मानं वह्निमन्दताम् ॥५२॥

अर्थ–प्रसूता स्त्रीके उदरमें अपरा (जेर) रह जानेके उपद्रव–प्रसूता स्त्रीके उदरसे अपरा नहीं गिरे तो उदरमें शूल हो, अफारा हो, जठराग्नि मंद होय ॥ ५२ ॥

अपराचिकित्सा ॥

निर्मोककटुकालाबुकृतवेधनसर्षपैः ॥
चूर्णितैः कटुतैलाढ्यैर्धूपयेदभितो भगम् ॥ ५३ ॥
लाङ्गलीमूलकल्केन पाणिपादतलानि हि ॥
प्रलिम्पेत्सूतिकायोषिदपरापातनाय वै ॥ ५४ ॥

अर्थ–अपरा (जेर) नहीं गिरी हो तिसकी चिकित्सा–सांपकी कांचली, कडुई तुंबी, हींग, सिरसम, इन्होंका चूर्ण बना, तिसमें तेल मिलाकर भगमें धूनी देवें तो अपरा गिरे. अथवा कलहारीकी जड़को पीस कल्क बना तिसको प्रसूता स्त्रीके पांवोंके तलुओंपर, अथवा हथेलियोंपर लेप करे तो अपरा (जेर) गिरे ॥ ५३ ॥ ५४ ॥

## अथ मकल्लस्य चिकित्सा ॥

संचूर्णितं यवक्षारं पिबेत्कोष्णेन वारिणा ॥
सर्पिषा वा पिबेन्नारी मकल्लकनिवृत्तये ॥ ५५ ॥

अर्थ–स्त्रियोंके वायुके कोपसे अफारा आदि उपद्रव होताहै वह मकल्लरोग कहा है. तिसकी चिकित्सा–जवाखारका चूर्ण बना तिसको गरम जलके साथ अथवा घृतके साथ पींवे तो प्रसूता स्त्रीका मकल्लरोग दूर हो ॥ ५५ ॥

## अथ सूतिकारोगचिकित्सा ॥

सूतिकारोगशान्त्यर्थं कुर्याद्वातहरीं क्रियाम् ॥
दशमूलकृतं क्वाथं कोष्णं दद्याद्घृतान्वितम् ॥५६॥

अर्थ–अब सूतिका स्त्रीके रोगका इलाज कहतेहैं–सूतिका स्त्रीके रोग हरनेके वास्ते वातको हरनेवाली क्रिया करनी चाहिये.–और दशमूलका काथ बना तिसमें घृत मिला गर्भवती स्त्रीको कुछ गरम २ पिलावे ॥ ५६ ॥

## अथ देवदार्वादिक्वाथः ॥

देवदारु वचा कुष्ठं पिप्पली विश्वभेषजम् ॥ भूनिम्बः कट्फलं मुस्तं तिक्ता धान्यहरीतकी ॥ ५७ ॥

अर्थ–अथ देवदारु आदि काथ–देवदारु, बच, कूट, पीपल, सूंठ, चिरायता, कायफल, नागरमोथा, कुटकी, धान्यके कोठेमें धरीहुई हरडें ॥ ५७ ॥

गजकृष्णा सदुःस्पर्शा गोक्षुरुर्धन्वयासकः ॥ बृहत्यतिविषा च्छिन्ना कर्कटः कृष्णजीरकः ॥ ५८ ॥

अर्थ–गजपीपल, जवासा, गोखरू, धमासा, कटेहली, अतीस, गिलोय, काकड़ाशींगी, काला जीरा ॥ ५८ ॥

समभागान्वितैरेतैः सिन्धुरामठसंयुतम् ॥ क्वाथ-मष्टावशेषं तु प्रसूता पाययेत्स्त्रियम् ॥ ५९ ॥

अर्थ–और सेंधा नमक, हींग, इन सबोंको समानभाग ले क्वाथ बनावे, फिर आठवाँ हिस्सा जल बाकी रहे तब प्रसूता स्त्रीको पिलावे ॥ ५९ ॥

शूलकासज्वरश्वासमूर्च्छाकम्पशिरोर्तिभिः॥ युक्तं प्रलापतृड्दाहतन्द्रातीसारवान्तिभिः ॥ ६० ॥ निहन्ति सूतिकारोगं वातपित्तकफोद्भवम् ॥ कषायो देवदार्वादिः सूतायाः परमौषधम् ॥ ६१ ॥

अर्थ–यह औषध शूल, खांसी, ज्वर, श्वास, मूर्छा, कम्प, शिरकी पीड़ा, प्रलाप, तृषा, दाह, तंद्रा, अतीसार, वमन ॥ ६० ॥ इन सब रोगोंको तथा प्रसूता स्त्रीके वातकफके रोगोंको दूर करती है. ऐसी यह परम औषध है ॥ ६१ ॥

## अथ सौभाग्यशुण्ठी ॥

आज्यं स्यात्पलयुग्ममत्र पयसः प्रस्थद्वयं खण्डतः॥ पञ्चाशत्पलमत्र चूर्णितमथो प्रक्षिप्यते नागरम् ॥ प्रस्थार्द्धं गुडवद्विपाच्य विधिना मुष्टित्रयं धान्यकात् मिश्याः पञ्चपलं पलं क्रिमिरिपोः साजाजिजीरादपि ॥ ६२ ॥ व्योषाम्भोददलोरगेन्द्रसुमनस्त्वक्क्षाविडीनां फलम् ॥ पक्वं नागरखण्डसंज्ञकमिदं तत्सूतिकारोगनुत् ॥ तृट्छर्दिज्व-

रदाहशोषशमनं सश्वासकासापहम् ॥ प्लीहव्याधिविनाशनं कृमिहरं मन्दाग्निसन्दीपनम्॥६३॥इति०

अर्थ-अथ सौभाग्यशुंठी-घृत ८ तोला, दूध १२८ तोले, खांड २०० तोले, सूंठका चूर्ण ३२ तोले, इन सबोंको मिलाकर गुड़की चासनीकी तरह पकालेवे. पीछे धनियां १२ तोले, सौंफ २० तोले, वायविडंग ४ तोले, काला जीरा ४ तोले, सफेद जीरा ४ तोले, व्योष अर्थात् सूंठ, मिरच, पीपल, और नागरमोथा, पत्रज, धायके फूल, दालचीनी, इलायचीके बीज, इन सबोंका चूर्ण बना तिस पाकमें डाले, इसप्रकार यह सौभाग्यशुण्ठीपाक बनता है. यह औषध प्रसूतिका स्त्रीके संपूर्ण विकारोंको दूर करे. तृषा, छर्दि, ज्वर, दाह, शोष, इन्होंको शांत करतीही है. और श्वास, खांसी, प्लीहा ( तिल्ली ) कृमिरोग ( चुरने ) इन सबोंको दूर करती है. और मंदाग्निको दीप्त करतीहै ॥ ६२ ॥ ६३ ॥ इति०

स्तनरोगसम्प्राप्तिः सुश्रुतात् ।

धमन्यः संवृतद्वारा कन्यानां स्तनसंश्रिताः ॥
दोषाविसरणात्तासां न भवन्ति स्तनामयाः॥६४॥

अर्थ-स्तनरोगकी प्राप्ति सुश्रुतके मतसे-रसवाहिनी धमनी नाड़ियां जो स्तनोंके आश्रय रहती हैं वे जो कन्याओंके हैं उनके मुख रुकेहुए रहते हैं इसीलिये उनमें वातादिदोष प्रवृत्त नहीं होनसे कन्याओंके स्तनरोग नहीं होते ॥ ६४ ॥

तासामेव प्रसूतानां गर्भिणीनां च ताः पुनः ॥
स्वभावादेव विवृता जायन्ते संस्रवन्त्यतः ॥६५॥

अर्थ-फिर जब वे प्रसूता स्त्री होती हैं अथवा गार्भणी होतीहैं तब स्वभावसेही उन धमनी नसोंके मुख खुलजातेहैं इसीकारणसे उनसे दूध झिरता है और रोगभी होताहै ॥६५॥

## अथ स्तनरोगचिकित्सा।

शोथं स्तनोत्थितमवेक्ष्य भिषग्विदध्याद्यद्विद्रधावभिहितं बहुधा विधानम्॥ आमे विदाहिनि तथैव च तस्य पाके यस्याः स्तनौ सततमेव च निग्रहार्त्तौ ॥ ६६ ॥

अर्थ-अथ स्तनरोगचिकित्सा-स्तनोंपर सोजा आया हुआ देखकर वैद्यजन जो विद्रधिमें कहा है सो सब अनेक प्रकारका विधान करे. और सोजा कचा हो, दाह ज्यादा हो, तथा स्तन पक गये हों, जैसा कारण हो वैसेही विद्रधि (फोडा) के अनुकूल लेप वा नस्तर आदि विधि करना॥६६

पित्तघ्नानि तु शीतानि द्रव्याण्यत्र प्रयोजयेत् ॥ जलौकाभिर्हरेद्रक्तं न स्तनावुपनाहयेत् ॥ ६७ ॥

अर्थ-और पित्तको नष्ट करनेवाली औषध करे. अथवा जोक लगवाकर लोहू निकलवावे. परंतु स्तनोंपर उपनाह (पिंडीऔषध) नहीं बांधनी चाहिये ॥ ६७ ॥

लेपो विशालामूलेन हन्ति पीडां स्तनोत्थिताम् ॥ निशाकनककल्काभ्यां लेपः प्रोक्तः स्तनार्तिहा ६८

अर्थ-और गंढूभाकी जडको पीस स्तनोंपर लेप करे तो स्तनोंकी पीडा दूर होवे, और हल्दी, धतूराके पत्ते, इन्होंको पीस कल्क बना छौंके स्तनोंपर लेप करे तो स्तनोंकी पीडा दूर हो ॥ ६८ ॥

स्त्रीणां दुग्धवृद्ध्युपायाः ॥

पिप्पली पिप्पलीमूलं नागरं घनवालुकम् ॥ कु-
स्तुम्बुरूणि मञ्जिष्ठां सह क्षीरेण कल्कयेत् ॥६९॥

अर्थ–अब स्त्रीके दूध बढानेका उपाय कहतेहैं–पीपल, पीप-
लामूल, सूंठ, नागरमोथा, नेत्रवाला, धनिया, मँजीठ, इन्होंको
दूधमें पीस कल्क बना लेवे ॥ ६९ ॥

पानं क्षीरविशुद्ध्यर्थं कल्कमश्नात्यनन्तरम् ॥
मरीचं पिप्पलीमूलं क्षीरं क्षीरविवृद्धये ॥ ७० ॥
मागधी नागरी पथ्या गुडेन सघृतं पयः ॥ पानं
जनयते क्षीरं स्त्रीणां च परमोत्तमम् ॥ ७१ ॥

अर्थ–फिर प्रसूता स्त्री इस कल्कको खाकर दूध पीवे
तो उसके स्तनोंमें दूध बढ़े. अथवा काली मिरच, पीपला-
मूल, पीपल, सूंठ, हरड़े इन्होंका चूर्ण बना, तिसमें गुड़ मि-
लाकर फंकी लेवे, ऊपरसे घृतसहित दूध पीवे तो स्त्रियोंके
बहुत उत्तम दूध बढ़े ॥ ७० ॥ ७१ ॥

एवं कृत्वा च नारीणा द्वादशाहे भिषग्वरः ॥
माङ्गल्यवाचनं कृत्वा योषार्थं च प्रदर्शयेत् ॥ ७२ ॥

अर्थ–इसप्रकार प्रसूता स्त्रियोंका इलाज कर उत्तम वैद्य
बारहवें दिन स्वस्तिवाचन करावे और स्त्रियोंका गीतहास्यादि
मंगल कराके प्रसूता स्त्रीको दिखावे ॥ ७२ ॥

नियमस्तु प्रसूतायाः प्रोच्यते सर्वदा बुधैः ॥ वा-
तारिभोजनं पथ्यं पथ्यं च लघु भोजनम् ॥ ७३ ॥

अर्थ-पंडित जनोंने प्रसूतास्त्रीको नियमसे रहना कहा है, सो कहते हैं-कि जो वादीको नष्ट करे ऐसा हलका भोजन करे ॥ ७३ ॥

सर्वतः परिशुद्धा स्यात्स्निग्धपथ्याऽल्पभोजना ॥ स्वेदाभ्यङ्गपरा नित्यं भवेन्मासमतन्द्रिता ॥ ७४ ॥

अर्थ-और सर्वदा शुद्ध रहे, चिकना थोड़ा पथ्य भोजन करे, नित्य पसीना लेती रहे, तेल उबटना आदि मालिस करावे, एक महीनातक सावधान रहे, आलस्य नहीं करे ॥ ७४ ॥

उपद्रवविशुद्धां च विज्ञाय वरवर्णिनीम् ॥ ऊर्ध्वं चतुर्भ्यो मासेभ्यः परिहारं विवर्जयेत् ॥ ७५ ॥

इति श्रीवेरीनगरनिवासिद्विजशाल्ग्रामात्मजबुधवसति-
रामसंगृहीतस्त्रीचिकित्सायां गर्भवतीचिकित्साप्र-
सूताचिकित्सानाम तृतीयं प्रकरणम् ॥ ३ ॥

अर्थ-फिर सब उपद्रवोंसे शुद्ध हुई उत्तम वर्णवाली स्त्रीको जानकर चार महीने पीछे उसके सब पथ्य छुटा देवे ॥ ७५ ॥

इति श्रीवेरीनगरनिवासिद्विजशाल्ग्रामात्मजबुधवसति-
रामविरचितस्त्रीचिकित्साभाषाटीकायां गर्भवतीचिकि-
त्सा, प्रसूताचिकित्सानाम तृतीयं प्रकरणम् ॥ ३ ॥

## अथ स्त्रीचिकित्सायां संकीर्णप्रकरणं चतुर्थम् ।

### अथ वृद्धक्षीणानां वाजीकरणम् ।

### तत्रादौ लक्षणम् ।

यद्द्रव्यं पुरुषं कुर्याद्वाजीव सुरतक्षमम् ॥ तद्वा-
जीकरमाख्यातं मुनिभिर्भिषजां वरैः ॥ १ ॥

**अर्थ**–अब स्त्रीचिकित्सामें संकीर्ण चौथा ४ प्रकारण कहेंगे. अथ वृद्धक्षीणोंको वाजीकरण–तहां पहले लक्षण–जो औषध पुरुषोंको स्त्रीसंग करनेमें वाजी अर्थात् घोड़ासमान करदेवे वह औषध वैद्योंने वाजीकरण कहा है ॥ १ ॥

क्लैब्यं पञ्चविधं प्रोक्तं समासेन शृणुष्व मे ॥
निरोधातिव्यवायेन वयःश्रान्तेऽपि मानवे ॥
जायते रेतसो हानिः क्लीवत्वञ्चापि जायते ॥२॥
त्रिविधं जायते क्लैब्यं मानसं रेतसः क्षयात् ॥
सहजं ध्वजभङ्गाच्च जायते क्लीवता नरे ॥ ३ ॥

**अर्थ**–नपुंसकपना ५ प्रकारका है सो संक्षेपसे सुनो. मैथुनके रोकनेसे १ और ज्यादा मैथुन करनेसे २ और वृद्ध अवस्थाका प्रभाव होनेसे ३ मनुष्यके वीर्यकी हानि होजाती है और नपुंसकपनाभी होजाता है, ऐसे ३ प्रकारका नपुंसकपना कहा है. और वीर्य क्षीण होजानेसे मानस ४ और सहजनपुंसकपना ५ लिंगइंद्रियकी चैतन्यकारक नसोंके नष्ट होजानेसे होता है ॥ २ ॥ ३ ॥

यस्य वै ममता चित्ते दृष्ट्वा स्त्रीणां विरागिताम् ॥
स्पर्शने स्वेदकम्पौ च तत्साध्यं मानसं स्मृतम् ॥४॥

**अर्थ**–जिस पुरुषके चित्तमें स्त्रीकी इच्छा रहे और स्त्रीको देखकर वैराग्य होवे, स्पर्श करनेमें पसीना आवे, शरीर कांपे तो वह वैराग्य मानसक्लैव्य, साध्य जानना ॥ ४ ॥

यस्य विद्वेषतः स्त्रीणां व्यवायेन मनःक्षतिः ॥
ध्वजभङ्गो भवेच्छीघ्रं तत्क्लैब्यं रेतसः क्षयात् ॥५॥

अर्थ-जो पुरुष स्त्रीपर कुछ इच्छा नहीं रखता हो, मैथुन करके मन दुःख पाता हो, लिंगइंद्रिय शीघ्रही शिथिल होजाती हो वह वीर्य क्षीण होनेसे नपुंसकता जाननी ॥ ५ ॥

समप्रकृतिर्यस्यान्यः सोऽप्यसाध्यतमः स्मृतः ॥
मनःक्षये मनोद्रेको मुग्धस्त्रीसहसङ्गमः ॥ ६ ॥

अर्थ-जो सदा एकसा रहे, किंचित्‌भी स्त्रीमें चित्त नहीं रक्खे वह असाध्य नपुंसक कहा है. जिसके मन क्षीण होनेसे नपुंसकता हुई हो उसके मनको बढावे, जवान स्त्रियोंके साथ समागम करावे ॥ ६ ॥

सरागविभ्रमकथालापैः संवर्द्धते मनः ॥
शुक्रक्षये शुक्रवृद्धिं कथयिष्यामि साम्प्रतम् ॥ ७ ॥

अर्थ-प्रीतिपूर्वक हास्यकी बात कहनेसे उसका मन बढताहै और जिसका वीर्य क्षीण होगया हो उसके वीर्य बढ़नेका उपाय कहतेहैं ॥ ७ ॥

अथ शुक्रवृद्ध्युपायाः ॥

विदारिकागोक्षुरमूसलीनां धात्रीफलं स्यात्कपिकच्छुबीजम् ॥ समानि चैतानि च मागधीनां युक्तं सिताढ्यं पयसा पिबेच्च ॥ ८ ॥

अर्थ-वीर्यवृद्धिका उपाय-विदारीकंद, गोखरु, मूसली, आंवला, कौंचके बीज, पीपल, इन्होंको समानभाग ले और इन सबके बराबर मिश्री मिलावे फिर दूधके साथ इसकी फंकी लेवे तो वीर्यकी वृद्धि होवे ॥ ८ ॥

अथान्यः ॥ बलाद्वयं वै मगधा त्रिकण्टा तथा-

त्मगुप्ता सशतावरी च ॥ सशर्करं गोपयसा घृते-
न पानं नराणां प्रकरोति वीजम् ॥ ९ ॥

अर्थ-अब दूसरा उपाय कहतेहैं-खरैंहटी, गँगेरनकी जड़, पीपल, गोखरू, कौंचके वीज, शतावरी, इन्होंका चूर्ण बना, इनकी बराबर मिश्री मिला फिर दूध और घृतके साथ पीवे तो पुरुषोंके वीर्यकी वृद्धि हो ॥ ९ ॥

यवगोधूममाषाणां निस्तुषाणाञ्च चूर्णकम् ॥
दुग्धेनेक्षुरसेनापि संस्कृत्य हि घृतेन तु ॥ १० ॥

अर्थ-और यव, गेंहू, उड़द, इन्होंका वक्कल उतार तिस चूनको दूध, ईखका रस, घृत, इन्होंमें सिद्ध करके भोजन करना श्रेष्ठ है ॥ १० ॥

पाचितं वटकश्रेष्ठं भक्षयेत्प्रातरुत्थितः ॥
तस्योपरि पयःपानं पिप्पलीशर्करान्वितम् ॥ ११ ॥

अर्थ-और उड़दोंके वडे, घृतमें वनाकर प्रातःकाल खावे. तिसके ऊपर पीपल और खांड़ मिलाकर दूध पीवे ॥ ११ ॥

यवक्षारं विदारीञ्च माषचूर्णं तथा यवान् ॥ मरि-
चानां सिताढ्यञ्च घृतानाञ्च प्रपोलिकाम् ॥ १२ ॥

अर्थ-और जवाखार, विदारीकंद, उड़दोंका चून, जवोंका चून, मिरच, मिश्री, ये सब मिलाकर कचौरीआदि पुष्ट पदार्थ खाने श्रेष्ठ हैं ॥ १२ ॥

पाचयेद्भक्षयेत्प्रातः पयःपानं तथोपरि ॥
वीर्य्यञ्च कुरुते पुंसां नारीभी रमते भृशम् ॥ १३ ॥

अर्थ-प्रातःकाल उस पदार्थको खाकर ऊपरसे दूध पीवे,

ऐसे करनेसे पुरुषोंके वीर्यकी वृद्धि होवीहै और स्त्रियोंके साथ रमण करनेकी शक्ति होतीहै ॥ १३ ॥

गुडूची शतमूली च स्वयंगुप्ता बला तथा ॥
गोक्षुरेक्षुरबीजानि वाजिगन्धा च यष्टिका ॥१४॥

अर्थ-गिलोय, शतावरी, कौंचके बीज, खरैंहटी, गोखरू, तालमखाना, असगँध मुलहटी, ॥ १४ ॥

शाल्मली मुसली मूलं चूर्णं गोपयसान्वितम् ॥
पानं नराणां श्रेष्ठं तु बीजमिन्द्रियकारकम् ॥ १५ ॥

अर्थ-शाल्ममिश्री, मूसली कंद, इन्होंका चूर्ण बना मिश्री मिला गोके दूधके साथ पीना श्रेष्ठ है. इस्से वीर्यवृद्धि होतीहै ॥ १५ ॥

## अथ विदार्याद्यौषधानि।

विदारिकन्दोंऽशुमती बृहत्यौ काकोलिका भीरु पुनर्नवे द्वे ॥ भृङ्गाटकं मागधिका बला च चूर्णं सिताढ्यं पयसा प्रयोज्यम् ॥ १६ ॥

अर्थ-अथ विदार्यादिऔषध-विदारीकंद, शालवन, दोनों कटेहरियोंकी जड़, दोनों सांठी, काकड़ासींगी, पीपल, खरैंहटी, इन्होंका चूर्ण बना बराबरकी मिश्री मिला गौके दूधके साथ पीवे तो वीर्यकी वृद्धि होवे ॥ १६ ॥

जीर्णे पयः पायसमेव योज्यं करोति पुंसां बलमेवमोजः ॥ स्त्रीणां सहस्रं भजतेऽपि षण्ढो मासद्वयं स्यान्नितरां प्रयोगः ॥ १७ ॥

अर्थ-फिर वह दूध हजम होजावे तब खीरका भोजन करै. ऐसे करनेसे पुरुषोंके वीर्यकी वृद्धि होती है, पराक्रम बढ़ता है, मनका उत्साह बढ़ता है. दो महीनातक इस औषधके सेवन करनेसे नपुंसकभी हजार स्त्रियोंके साथ रमण करै ॥ १७ ॥

## अथ शुक्रवृद्धौ वर्ज्यम् ॥

वर्जयेत्कटुकं चाम्लं तीक्ष्णं चोष्णं विदाहि च ॥
रूक्षं वाऽपि च सौवीरं प्रोक्तानि चेन्द्रियक्षतौ॥१८॥

अर्थ-वीर्यवृद्धिमें वर्ज्य पदार्थ-चर्चरा, खट्टा, तीक्ष्ण, गरम, विदाही ( दाहकारक ) रूखा पदार्थ कांजीके पदार्थ, ये सब वस्तु नपुंसकके इलाजमें वर्ज देने चाहिये ॥ १८ ॥

पलाण्डुं च तथा कन्दांस्तिलान्माषान्यथाबलम् ॥
तथौदनं विशालीनां दुग्धं चेक्षुरसं तथा ॥ १९ ॥

अर्थ-और प्याज, कंद ( मूल ), तिल, उड़द ये सब जठराग्निके बलके अनुसार खाने श्रेष्ठ हैं. पुराने चावल, दूध, ईखका रस ये पथ्य हैं ॥ १९ ॥

वास्तुकस्य तथा शाकं पथ्यं शुक्रक्षयेऽपि च ॥
पथ्ये च सूरणं शुण्ठी योगयुक्तो न योजयेत्॥२०॥

अर्थ-और बथुवाका शाक श्रेष्ठ है, तथा जमींकंद खाना और सूंठका खाना श्रेष्ठ नहीं है ॥ २० ॥

## अथ रतिवर्द्धनम् ॥

गोक्षुरेक्षुरबीजानि वाजिगन्धा-शतावरी ॥
मुसली वानरीबीजं यष्टी नागबला बला ॥ २१ ॥

अर्थ-अथ रतिवर्धन औषध-गोखरू, तालमखाना, आसगँध, शतावरी मूसली, कौंचके बीज, मुलहटी, खरैहटी, गँगेरनकी जड़ ॥ २१ ॥

एषां चूर्णं दुग्धसिद्धं गव्येनाऽज्येन भर्जितम् ॥
सितया मोदकं कृत्वा भक्ष्यं वाजीकरं परम् ॥२२॥

अर्थ-इन्होंका चूर्ण बना दूधमें पकावे, फिर घृतमें भून लेवे फिर मिश्री मिलाकर मोदक बना लेवे. ये मोदक परम उत्तम वाजीकरण औषध है ॥ २२ ॥

चूर्णादष्टगुणं क्षीरं घृतं क्षीरसमं स्मृतम् ॥
सर्वतो द्विगुणं खण्डं खादेदग्निबलं यथा ॥ २३ ॥

अर्थ-यहां ऐसी विधि है कि चूर्णसे आठ गुना दूध डाले और दूधकी बराबर घृत डाले और इन सबसे दूनी मिश्री मिलावे फिर मोदक बनावे. इसको जठराग्निके बलको विचारके भक्षण करे ॥ २३ ॥

वाजीकराणि भूरीणि संगृह्य रचितो यतः ॥
तस्माद्बहुषु योगेषु योगोऽयं प्रवरो मतः ॥२४॥

अर्थ-यह औषध अनेक वाजीकरण औषधोंसे संग्रह करके रचा है. इसलिये यह प्रयोग बहुत उत्तम है ॥ २४ ॥

अथ गर्भसञ्जननशुक्रलक्षणम् ॥

स्फटिकाभं द्रवं स्निग्धं मधुरं मधुगन्धि च ॥
शुक्रमिच्छन्ति केचित्तु तैलक्षौद्रनिभं तथा ॥२५॥

अर्थ-अब गर्भको उत्पन्न करनेलायक वीर्यके लक्षण कहते हैं-बिल्लौरी पत्थरसमान सफेद, झिरताहुआ द्रवरूप

चिकना, मधुर स्वादवाला, शहतकी सुगंधवाला ऐसा वीर्य श्रेष्ठ कहा है. कितेक कहते हैं कि तेल और शहतसमान आकारवाला वीर्य भी श्रेष्ठ होताहै अर्थात् उसमेंभी कुछ रोग नहीं है ॥ २५ ॥

शुक्रं कामेन कामिन्या दर्शनात्स्पर्शनादपि ॥
शब्दसंश्रवणाद्ध्यानात्संयोगाच्च प्रवर्त्तते ॥ २६ ॥

अर्थ-यह वीर्य स्त्रीकी इच्छा करनेसे दर्शन करनेसे वा स्पर्श करनेसे वा स्त्रीके शब्द सुननेसे, ध्यान करनेसे वा स्त्रीसंयोग करनेसे प्रवृत्त होता है ॥ २६ ॥

हारीत उवाच ॥ संयोगेन विना प्राज्ञ कथं गर्भो न जायते ॥ संयोगेन विना पुष्पं फलं वा न कथं भवेत् ॥ २७ ॥

अर्थ-हारीतजीने प्रश्न किया-कि हे प्राज्ञ! स्त्रीपुरुषका संयोग हुए विना गर्भ कैसे उत्पन्न नहीं होताहै और संयोगविना पुष्प ( रजस्वला ) होजाताहै, फिर संयोगविना फलभी क्यों नहीं लगै ॥ २७ ॥

वृक्षवन्न कथं स्त्रीणां फलोत्पत्तिः प्रदृश्यते ॥
एतत्पृष्टो महाचार्यः प्रोवाच ऋषिपुङ्गवः ॥ २८ ॥

अर्थ-जैसे आम आदि वृक्षोंमें पुष्पके साथही फल आजाता है ऐसे स्त्रियोंके फलभी क्यों नहीं होवे ? ऐसे पूंछा तब महाआचार्य ऋषिप्रवर बोले ॥ २८ ॥

अत्रिरुवाच ॥ विरुद्धाना च वल्लीनां स्थावराणां च पुत्रक ॥ तत्र धातुसमं बीजं सह योगेन वर्त्तते२९

अर्थ-अत्रिऋषि कहने लगे-हे पुत्र। विरुद्ध स्वभाववाली वेल (लता) हैं और ये स्थावर वृक्षादिकभी मनुष्योंसे विरुद्ध स्वभाववाले हैं इसलिये इनके तो धातुबीजका संयोग फलबीजकेही साथ होजाताहै ॥ २९ ॥

न भिन्नदृष्टिस्तेषां वै दृश्यते शृणु पुत्रक ॥
स्थावराणा च सर्वेषां शिवशक्तिमयं विदुः ॥ ३०॥

अर्थ-इन वृक्षोंके कुछ भिन्न दृष्टि नहीं है. हे पुत्र। सुनो तिन संपूर्ण स्थावर वृक्षोंके बीचमें शिव और शक्ति, विराजमान है ॥ ३० ॥

निश्चलोऽपि शिवो ज्ञेयो व्याप्तशक्तिर्महामते ॥
तत्र स्त्रीपुरुषगुणा वर्त्तन्ते समयोगतः ॥ ३१ ॥

अर्थ-हे महामते। तहां जो निश्चलता है सो शिव है और शक्तिदेवी उनमें सब जगह व्याप्त रहतीहै इसलिये तिन वृक्ष लता आदिकोंमें स्त्रीपुरुषोंके गुण साथ मिलेहुए ही रहते हैं ॥ ३१ ॥

स्त्रीणां रजोमयं रेतो बीजाख्यमिन्द्रियं नरे ॥
तस्मात्संयोगतः पुत्र जायते गर्भसम्भवः॥३२ ॥

अर्थ-और स्त्रियोंके रजस्वल्यारूप वीर्य है और पुरुषकी इंद्रियमें जो शुक्र है वह बीज है, हे पुत्र।. इसलिये उन दोनोंका संयोग होनेसे गर्भ उत्पन्न होताहै ॥ ३२ ॥

अथ नपुंसक तथा अपत्ययुग्मयोर्विचारः ॥

समवीर्यरजस्त्वेन नरः स्त्रीप्रकृतिर्भवेत् ॥
नपुंसकमिति स्यातं न स्त्री न पुरुषो वदेत् ॥३३॥

अर्थ-अब नपुंसक, तथा जोड़ले बालक होनेका विचार कहतेहैं-पुरुषका वीर्य और स्त्रीका रज ये दोनों बराबर होकर गर्भाशयमें ठहर जावें, कोईसाभी कम ज्यादा नहीं होवे तो नपुंसक उत्पन्न होताहै- वह न तो स्त्री है और न पुरुष है ॥ ३३ ॥

दोषधातुविशेषेण सङ्गे सत्यङ्गसम्भवः ॥
कृतभ्रान्ते च सम्भोगे द्वाभ्यां च द्रवते मनः ॥
दृश्यते यमलोत्पत्तिरन्यचित्तप्रियंकरी ॥ ३४ ॥

अर्थ-और जो स्त्री पुरुषका संयोग होतेसमय वातादि दोष और धातु विशेष उत्पन्न हों तहां संभोग करनेके समय-वातादि दोष और धातु, इन दोनोंकरके मन द्रवता है अर्थात् मन दो जगह भ्रांत होजाता है ऐसे संयोग होनेमें यमल ( जोड़ले बालक ) उत्पन्न होतेहैं, तिनकी उत्पत्तिसे अन्य पुरुषोंका चित्त प्रसन्न होता है ॥ ३४ ॥

## अथ गर्भाऽसम्पादनम् ॥

कणाविडङ्गटङ्कणैः पयः पिबेच्च याऽबला ॥
ऋतौ न गर्भधारणं करोति वा कदाऽपि सा ॥३५

अर्थ-अब गर्भ नहीं ठहरनेका उपाय कहतेहैं-पीपल, वायविडंग, सुहागा इन्होंको पीस जो स्त्री दूधके साथ पीवे ऐसे ऋतुसमयमें जो करती रहे तो उस स्त्रीके गर्भ स्थित कभी नहीं रहे ॥ ३५ ॥

अथारनालपेषितं जपाप्रसूनमङ्गना ॥
त्रिवार्षिकैर्युडे ऋतौ पिबेन्न गर्भभागिनी ॥ ३६ ॥

अर्थ-अथवा जपापुष्पको पीसकर तीन वर्षके पुराने गुड़के साथ ऋतुसमयमें पीवे तो उस स्त्रीको गर्भधारण नहीं रहे ॥ ३६ ॥

अन्यः ॥ यावन्ति पत्राण्युषितानि तोये पिबेच्च बालाऽप्यथ चम्पकस्य ॥ तावन्ति वर्षाणि न पुष्पमेषा लभेद्यथा कामरतिप्रसक्ता ॥ ३७ ॥
अन्यः ॥ गवाक्षी जटा योनिगा धारिता चेत् करोत्येव पुष्पस्य नाशं सदैव ॥ भजेज्जारिणी जारसङ्घाननेकान् दधात्येव नो गर्भमेषा कदापि ३८

अर्थ-अन्य-चंपाके जितने पत्तोंको रात्रीमें जलमें भिगोकर दिनमें उसी जलमें घोटकर ऋतुसमयमें पीवे तो उतनेही वर्षोंतक स्त्रीके गर्भधारण नहीं रहे चाहे कितनाहीं कामसंभोग करे ॥ ३७ ॥ और इंद्रायण ( गंडूभा ) की जड़को योनिमें धारण रक्खे तो स्त्रीके पुष्पका नाश करती है तब वह जारिणी स्त्री अनेक जार पुरुषोंके साथ रमण करे तोभी उसके कभी गर्भधारण नहीं होता है ॥ ३८ ॥

## अथ रोमशातनम् ॥

हरतालमिहैकभागिकं दरचूर्णं खलु पञ्चभागिकम् ॥ भसितेन पलाशजेन तत्परिलिप्तं भगरोमशातनम् ३९

अर्थ-अब बाल उड़ानेकी विधि कहतेहैं-हरताल १ भाग, शंखका चूर्ण ५ भाग और ढाकके फलोंकी राख, इन सबोंको जलमें घोलकर भगके चारों तर्फ लगावे तो रोम दूर होवें ॥ ३९ ॥

अन्यः ॥ करवीरशिफारम्भाक्षारोदकत्रिवृद्युतम् ॥
कोशातक्या शृतं तैलमभ्यङ्गाल्लोमशातनम् ॥४०॥

अर्थ—अन्य—कनेरकी जड़, केलाके पत्ते इन्होंको जलाकर बनाईहुई राखको जलमें घोलदेवे फिर उस जलमें क्षार उत्पन्न होजाताहै, तब उस जलमें कडुइ तोरईका काथ बनावे और नौसादर मिलावे पीछे इसमें तिलोंके तेलको पकालेवे फिर इस तेलकी मालिस करनेस शरीरके रोम (बाल) उड़ जातेहैं ॥ ४० ॥

तालं रालाचूर्णमेकद्विचतुर्भागमम्बुना पिष्टम् ॥
अग्निवशात्पक्कमेतल्लेपाल्लोमानि नश्यन्ति ॥ ४१ ॥

अर्थ—हरताल १ भाग, राल २ भाग, चूना ४ भाग इनको जलमें पीस अग्निपर चढ़ाके पकालेवे फिर इसका लेप करनेसे रोम (बाल) उड़ जावें ॥ ४१ ॥

## अथ गर्भपातविधिः ॥

गृञ्जनस्य च बीजानि तिलकारविके अपि ॥
गुडेन भुक्तमेतत्तु गर्भं पातयति ध्रुवम् ॥ ४२ ॥

अर्थ—अब गर्भ गिरानेकी विधि कहतेहैं—गाजरके बीज, तिल, कल्ोंजी, इन्होंको गुड़के साथ खावे तो स्त्रीका गर्भ गिरे. (अथवा गाजरके बीज और इंद्रायणकी जड़को पीस बत्ती बनाकर भगमें धरे तो गर्भ गिरे) ॥ ४२ ॥

## अथ भगसंकोचनम् ॥

मोचरससूक्ष्मचूर्णं क्षिप्तं योनौ स्थितं प्रहरम् ॥
शतवारं सूताया अपि योनिः सूक्ष्मरन्ध्रा स्यात् ४३॥

वकुलकुसुमं लोध्रं दाडिमीमूलवल्कलम् ॥
चूर्णीकृत्य क्षिपेद्योनौ योनिसंकोचनं परम् ॥ ४४॥

अर्थ–अथ भगसंकोचन–मोचरसका बारीख चूर्ण बना योनिमें एक महूरतक धरा रक्खे तो सौवार प्रसूता हुई स्त्रीकीभो योनि संकुचित होजाय ॥ ४३ ॥ और बबूलके पुष्प, लोध, अनारकी जड़की छाल, इन्होंका चूर्ण बना योनिमें रक्खे तो योनि अत्यंत संकुचित होजाय ॥ ४४ ॥

अथान्यः ॥ माजूफलं च त्रिफला खदिरोन्मत्तिनी तथा ॥ पटपूतं च सौराष्ट्री पूगं चैव समं समम् ॥ जलेन गुटिकां कृत्वा योनौ स्थाप्या घटीद्वयम् ॥ ४५

अर्थ–अथ अन्य०–माजूफल, त्रिफला, कत्था, फिटकड़ी, मुलतानी माटी, सुपारी, इन्होंको बारीक पीस कपड़छानकर जलमें पीस गोली बनाकर योनिमें दोघड़ीतक रक्खे तो योनि संकुचित हो ॥ ४५ ॥

अथ स्तनवृद्धिः ॥

पिष्ट्वा गोपवधूं दुग्धेनाङ्गनास्तनलेपनम् ॥
कृत्वाऽप्नोति कुचौ स्तब्धौ चोन्नतौ पतितावपि ॥ ४६
तैलं वचादाडिमकल्कसिद्धं सिद्धार्थजं लेपनतो नितान्तम् ॥ नारीकुचौ चारुतरौ सुपीनौ कुर्याद्दतो योगवरः प्रदिष्टः ॥ ४७ ॥

अर्थ–अथ स्तनवृद्धिउपाय–मरीहुई गोपवधू ( बीरबहूटीको ) दूधमें पीस जो स्त्री कुचोंपर लेप करे उसके ढीले पडेहुएभी कुच कड़े और ऊंचे होवें ॥ ४६ ॥ वच, अनारकी

छाल, इन्होंका कल्क बना तिसमें सिरसमके तेलको पकावे फिर उसका निरंतर लेप करे तो स्त्रीके कुच अत्यंत सुंदर कड़े व ऊंचे होजावें. यह प्रयोग श्रेष्ठ कहा है ॥ ४७ ॥

## अथ स्तन्यवर्द्धनम् ॥

शतावरी क्षीरपिष्टा पीता स्तन्यविवर्द्धनी ॥
कवोष्णं कणया पीतं क्षीरं क्षीरविवर्द्धनम् ॥४८॥

अर्थ-स्त्रीके स्तनोंमें दूध बढ़ानेका उपाय-शतावरीको पीस दूधके साथ पीवे तो स्त्रीके दूध बढ़े और पीपलमें सिद्ध कियाहुआ कुछ गरम २ दूध पीवे तो स्तनोंमें दूध बढ़े ॥ ४८॥

## अथ स्तनपीडाचिकित्सा ॥

लेपो विशालामूलेन हन्ति पीडां स्तनोस्थिताम्॥
निशाधत्तूरपत्राभ्यां लेपः प्रोक्तः स्तनार्तिहा॥४९

अर्थ-स्तनपीड़ाकी चिकित्सा—इंद्रायण (गंडूभा) की जड़को पीस स्त्रीके स्तनोंपर लेप करे तो स्तनपीड़ा जाय, अथवा हल्दी और धतूराके पत्तोंको पीस लेप करे तो स्त्रीके स्तनोंकी दर्द आदि पीड़ा दूर हो ॥ ४९ ॥

## अथ केशोत्पत्तिविधिः ॥

हस्तिदन्तमषीं कृत्वा छागीदुग्धं रसाञ्जनम् ॥
लोमान्यनेन जायन्ते लेपात्पाणितलेष्वपि ॥५०॥

अर्थ-अब बाल जामनेकी विधि कहते हैं—हाथीके दांतोंकी भस्म बना तिसको बकरीके दूधमें मिला और रसोत मिला तिसका लेप करे तो हथेलीमें भी रोम जाम आवें. फिर शिरपर बाल जामना क्या मुशकिल है ॥ ५० ॥

## अथ केशकृष्णीकरणम् ॥

लोहचूर्णस्य कर्षं तु दशार्द्धं चूतमज्जतः ॥
धात्रीफलं द्वयं पथ्ये द्वे तथैकं विभीतकम्॥५१॥
पिष्ट्वा लोहमये भाण्डे स्थापयेन्निशि वासयेत्॥
लेपोऽयमचिराद्धन्ति पलितं नात्र संशयः ॥५२॥

अर्थ-अब बाल काले करनेकी विधि कहतेहैं-लोहाका चूर्ण १ तोला, आंबकी गुठली ५ तोला, आंवले २, हरड़े २, बहेड़ा १ इन सबोंको लोहेके बरतनमें खरल करे फिर १ रात्रीभर उसी बरतनमें धरी रक्खे फिर इस औषधका लेप करे तो पलित अर्थात् सफेद बाल काले होवें इसमें संदेह नहीं॥ ५१ ॥ ५२ ॥

त्रिफलानीलिकापत्रं भृङ्गराजायसो रजः॥
अविमूत्रेण सम्पिष्टं लेपात्कृष्णीकरं परम् ॥ ५३ ॥

अर्थ-त्रिफला, नीलके पत्ते, भँगरेका रस, लोहेकी रज, इन्होंको भेड़के मूतमें खरल करे, फिर इसका लेप करनेसे सफेद बाल काले होवें॥ ५३ ॥

माजूफलं कणानीलीसैन्धवैरारनालकैः ॥
पिष्टैः शिरोरुहा लिप्ताः श्यामवर्णा भवन्ति हि॥५४॥

अर्थ-माजूफल, पीपल, नील बड़ी, सेंधा नमक, इन्हों को कांजीमें पीस बालोंपर लेप करे तो बाल काले होजावें॥५४॥

माजूफलहरीतकीआमलकीखदिरसारतुत्थली-

लवरीनौसदरलोहचूर्णसौराष्ट्रीजङ्गालैतान्यौषधानि भृङ्गद्रवैस्त्रिदिनं लोहपात्रे मर्दितव्यानि ॥ ५५ ॥

अर्थ-और माजूफल, हरडै, आंवला, कत्था, लोलवड़ी, नौसादर, लोहका चूर्ण, फिटकड़ी, जंगाल, इन सबोंको भँगराके रसमें तीन दिनतक लोहाके पात्रमें खरल करे ॥ ५५ ॥

ततश्चानेनौषधेन रूक्षान्केशानालिप्य वातारिपत्रैरावेष्टय सुप्यात् ॥ ततः प्रातस्तैलामलकैः स्नात्वा सितकेशोऽसितकेशो भवति ॥ ५६ ॥

अर्थ-फिर इस औषधको रूखे सफेद वालोंमें लगाकर उनको अरंडके पत्तोंसे लपेटकर रात्रीमें सोजावे फिर प्रातःकाल उठ तेल और आमलोंके चूर्णको लगाकर स्नान करे तो सफेद वालोंवाले मनुष्यके बाल काले होवें ॥ ५६ ॥

अथ देहरञ्जनम् ॥

कदम्बपत्रं लोध्रं च ह्यर्जुनस्य च पुष्पकम् ॥
पिष्ट्वा गात्रोद्वर्त्तनाच्च कायदुर्गन्धनाशनम् ॥ ५७ ॥

अर्थ-अब देहके सुगंधित होनेकी विधि कहते हैं-कदंबके पत्ते, लोध, अर्जुनके पुष्प, इन्होंको पीस शरीरमें उबटना मसलकर स्नान करे तो शरीरकी दुर्गंध दूर हो ॥ ५७ ॥

एलाशठीपत्रकचन्दनानि तोयाभयाशिग्रुघनामयानि ॥ पिष्टानि तोये च विलेपितानि देहे च कुर्वन्ति सुगन्धभावम् ॥ ५८ ॥

अर्थ-और इलायची, कचूर, तेजपत्ता, चंदनका बुरादा, नेत्रबाला, हरडै, सहंजिनाके पत्ते, नागरमोथा, कूट, इन्होंको

जलमें पीस शरीरमें लेप करके स्नान करे तो शरीरमें सुगंधि होवे ॥ ५८ ॥

चतुःप्रकरणानीह श्लोकाश्चेह दशोत्तरम् ॥
द्विशतं स्त्रीचिकित्सेति नाम्ना ग्रन्थः प्रकीर्त्तितः ५९॥

अर्थ-इस ग्रंथमें चार प्रकरण हैं. और २१० श्लोक कहे हैं. ऐसे यह स्त्रीचिकित्सानामक ग्रंथ मैंने रचा है ॥ ५९ ॥

वत्सरे वैक्रमीयेऽक्षिबाणाङ्केन्दुमिते शुभे ॥
मार्गशीर्षे सिते दुर्गातिथौ चायं समापितः ॥६० ॥

इति श्रीबेरीनगरनिवासिद्विजशालग्रामात्मजबुधवसतिरामसंग्रहीतस्त्रीचिकित्सायां संकीर्णप्रकरणं चतुर्थम् ॥ ४ ॥

अर्थ-श्रीविक्रमादित्य संवत् १९५२ में मार्गशिरशुक्ला नवमी ९ तिथिके दिन यह ग्रंथ समाप्त किया है ॥ ६० ॥

इति बेरीनगरनिवासि-द्विजशालग्रामात्मज-बुधवसतिरामविरचितस्त्रीचिकित्सायां संकीर्णं नाम चतुर्थं प्रकरणं समाप्तम् ॥

इन्द्रवज्रावृत्तम् ॥

खतर्कगोभूमितविक्रमाब्दे ।
शुक्ले नभोमासि मुरारितिथ्याम् ॥
श्रीदेवकीनन्दनसूनुनाऽयं ।
संशोधितः श्रीरघुवंशनाम्ना ॥ १ ॥

( समाप्तोऽयं ग्रन्थः )

# जाहिरात.

## औषधिप्रकाश—(व्याधिहरण) भाषावार्तिक.

लीजिये महाशयो ! लीजिये ! लीजिये !! यह वैद्यकका एकही अनूठा ग्रंथ लीजिये ! जिसके देखते देखते मनहरण होताहै. बांचते बांचते तृप्ति नहीं होती. कुछ काल देखनेसे अल्पज्ञ पुरुषभी भली भाँति चिकित्सा करसक्ता है. ऐसा यह एकही ग्रंथ है. इसमें ग्रंथकर्तानें मनुष्यमात्रके उपकारार्थ अपनी जानी व अजमा कर मानी हुई या गुरुमुखसे सुनी हुई, वाग्भटादि ग्रंथोंसे चुनी हुई, यूनानी हिकमतसे गुनी हुई. अनेक दवाइयां लिखी है. और अरबी, फारसी तथा हिन्दी भाषामें औषधियोंके नाम व गुण भली प्रकार दर्शाये हैं. यह एकही ग्रंथ देखनेसे यूनानी व मिसरानी चिकित्सा वखूबी जानसक्ते हैं. विशेष लिखनेसे क्या ? एकवार देखनेसे आपही जानोगे. की. ॥=) डा. =)

## रसराजमहोदय (रसायनग्रंथ) सुललित गद्यपद्यों॰

पाठकगण ! यह ग्रंथ अपार परिश्रम करके वाग्भट, सुश्रुत, चरक आदि अनेक प्राचीन अर्वाचीन आयुर्वेद ग्रंथोंके आश्रयसे बनाया गया है. और इसमें संत महात्माओंकी जड़ी बूटी यूनानी इस प्रकारके यंत्र, मंत्र, तंत्र, सोना, चांदी,हीरा मोती, पन्ना आदि जवाहिर बनानेकी विधि, विविध रसपाकादि बनानेकी विधि, तथा नीली काली, पीली, सोनेरी, स्याही बनानेकी

विधि, इत्यादि विषय भलीभाँति वर्णित हैं. यहांतक कि यावत् वैद्यकका विषय है. कुछभी छोड़ा नहींगया. बहुत क्या लिखें? ऐसा ग्रंथ आजतक कहीं नहीं छपा. की. ॥) डा. =)

## स्मार्तधर्मेन्दु–भाषाटीका.

यहभी धर्मशास्त्रका एक अपूर्व ग्रंथ है. इसमें प्रद त्रिंशत् स्मृतियोंका सार भली प्रकार वर्णित है. यहांतक कि धर्मशास्त्रका यावत् विषय है, सो कुछभी छोड़ा नहीं. यह ग्रंथ सब वर्णाश्रम संप्रदायवाले पुरुषोंको अतीव उपयोगी है. इस्की प्रशंसा कहांतक वर्णन करें? देखनेसेही मालूम पड़ेगा. इस भाँति यह अमूल्य होनेपरभी इस्का मूल्य स्वल्पही रक्खा है. की. ॥) डा. =)